ललित-विस्तर में कहीं कहीं क्षेपक भी अवश्य हुआ है और सचोदना परिवर्त में ता क्षेपक का संभावना सबसे अधिक है फिर भी विद्वानों का अनुमान है कि ईसा की चौथी-पाँचवीं शताब्दी से पहले ही ललित विस्तर का अंतिम रूप स्थिर हो चुका होगा। तात्पर्य यह कि इन उदाहरणों से उस समय तक उकार-बहुला भाषा का व्यापक प्रभाव प्रकट होता है। चूँकि अपभ्रंश में यह प्रवृत्ति बहुत मिलती है, इसलिए अनुमान किया जा सकता है कि उक्त प्रवृत्ति का दाय भाग मुख्यत अपभ्रंश को ही प्राप्त हुआ होगा।

अपभ्रंश की ये तथा इनके अतिरिक्त दूसरी विशेषताएँ धीरे धीरे ऐतिहासिक विकास के परिणाम-स्वरूप आती गई। अपभ्रंश भाषा किस प्रकार एक छोटे से क्षेत्र की छोटी सी जाति की बोली से विकसित होती हुई समूचे उत्तर भारत की साहित्यिक भाषा हो गई—इसका इतिहास बड़ा मनोरंजक है।

अपभ्रंश का जो साहित्य इस समय प्राप्त है उससे भाषा की आरंभिक अवस्था का पता लगाना बड़ा मुश्किल है क्योंकि ये सभी रचनायें बड़ी ही प्रौढ़ भाषा में लिखी हुई हैं। इसलिए अपभ्रंश की आरंभिक अवस्था का पता लगाने के लिए संस्कृत अथवा प्राकृत ग्रन्थों में प्राप्त उन उदाहरणों की छान-बीन करनी होती जिनकी भाषा में अपभ्रंश के बीज दिखाई पड़ते हैं। नाट्यशास्त्र के ३२ वें अध्याय में छन्दों के उदाहरण देते हुए भरत मुनि ने कुछ ऐसी कवितायें उद्धृत की हैं जिनमें अपभ्रंश की कतिपय विशेषताएँ दृष्टिगोचर होती हैं।[१]

अपभ्रंश भाषा की आरम्भिक अवस्था

१ मोरल्लउ नच्चन्तउ। महागमे संभन्तउ॥

२ मेहउ हर्तुं तोई जोएहउ। लिच्च णिप्पहे एहु चंदहु॥

३ एसा हसयहुहि इच्छाकामलउ।
गंतुं णु उसुइया कस संगइया॥

४ पिय वाइ वायतुं उसुदसत कासउ।
पियकामुको पिय मरण अर्णतउ॥

५ यामदि वाडो एहु पवाहि दसिर इव॥

उपर्युक्त छन्दों में उकार' प्रवृत्ति तो स्पष्ट है ही, मेह, जोएह आदि संज्ञा शब्द तथा एहु, एह जैसे सर्वनाम रूप और मोरल्लउ में उल्ल स्वार्थिक प्रत्यय आदि विशेषताएँ एसी हैं जो अपभ्रंश की आरंभिक अवस्था की सूचना देती हैं। किन्तु इनका पाठ ठीक नहीं है, इसलिए निश्चयात्मक रूप से कुछ भी कह सकना कठिन है

१ भविसयत्त कहा की भूमिका पृ ५१ पर का गुणे द्वारा उद्धृत।

फिर भी यदि यह अंश परवर्ती नहीं है तो इन छन्दों को अपभ्रंश के बीज रूप में ग्रहण किया जा सकता है।

आरंभिक अपभ्रंश का दूसरा नमूना कालिदास के विक्रमोर्वशीय नाटक के चतुर्थ अंक में मिलता है। उन छन्दों की प्रमाणिकता को लेकर विद्वानों में बहुत मतभेद है। अधिकांश पंडितों का कहना है कि वे अपभ्रंश छन्द कालिदास-रचित नहीं हैं। जो हो, कालिदास के नाटक में उन ललित छन्दों का स्थान पाना कम महत्वपूर्ण बात नहीं है, और दीर्घ परंपरा से उन्हें विक्रमोर्वशीय का एक अंग समझा जा रहा है। ईसा की पांचवीं शताब्दी में वैसी भाषा में काव्य का पाया जाना कोई असंभव बात नहीं है। संभव है यह कोई लोकगीत रहा हो जिसके माधुर्य से प्रभावित होकर कवि ने अपने नाटक में उसका उपयोग कर लिया हो। विक्रमोर्वशीय के वे छंद इस प्रकार हैं—

मइँ जाणिअ मिअ-लोअणि णिसिअरु कोइ हरेइ ।
जाव ण णव-तडि सामलो धाराहरु वरिसेइ ॥१

गन्धुम्माइअ महुअर गीएहिँ ।
वज्जन्तेहिँ परहुअ रव-तूरेहिँ ॥
पसरिअ पवणुव्वेल्लिर पल्लव णिअरु ।
सुललिअ,विविह-पआरे णच्चइ कप्प अरु ॥२

बर्हिण पइ इअ अब्भत्थमि आअक्खहि म ता ।
एत्थु रण्णे भमन्ते जइ पइँ दिट्ठी सा महु कंता ॥
णिसम्महि मिअंक सरिसें वअणें हंस-गइ ।
ए चिण्हेँ जाणिहसि आअक्खिउ तुज्झ मइ ॥ ३

परहुअ महुर-पलाविणि कन्ति ।
णन्दण-वण सच्छन्द भमन्ति ॥
जइ पइँ पिअअम सा महु दिट्ठी ।
ता आअक्खहि महु पर पुट्ठि ॥ ४

रे रे हंसा किं गोविज्जइ ।
गइ अणुसारें मइ लक्खिज्जइ ॥
कइ पइ सिक्खिउ ए गइ-लालस ।
सा पइँ दिट्ठी जहण भरालस ॥ ५

हउ पइँ पुच्छिमि आअक्खहि गअ-वरु ।
ललिअ-पहारें णासिअ-तरु-वरु ॥

ललित विग्रह में कहीं कहीं प्राकृत भी अपभ्रंश हुआ है और गवाइना परिवर्त में तो प्राकृत का अपभ्रंशपन सबसे अधिक है फिर भी विद्वानों का अनुमान है कि ईसा की चौथी-पाँचवीं शताब्दी से पहले ही ललित विग्रह का वर्तमान रूप स्थिर हो चुका होगा। तात्पर्य यह कि इन उदाहरणों से उस समय तक उकार-बहुला भाषा का व्यापक प्रभाव प्रकट होता है। चूँकि अपभ्रंश में यह प्रवृत्ति बहुत मिलती है, इसलिए अनुमान किया जा सकता है कि इस प्रवृत्ति का प्रचार भाग मुख्यतः अपभ्रंश का ही प्रभाव हुआ होगा।

अपभ्रंश की ये तथा इनके अतिरिक्त दूसरी विशेषताएँ धीरे धीरे ऐतिहासिक विकास के परिणाम-स्वरूप आती गईं। अपभ्रंश भाषा किस प्रकार एक छोटे से घर की छोटी सी जाति की बोली से विकसित होती हुई समूचे उत्तर भारत की साहित्यिक भाषा हो गई—इसका इतिहास बड़ा मनोरंजक है।

अपभ्रंश का जो साहित्य इस समय प्राप्त है उससे भाषा की प्रारंभिक अवस्था का पता लगाना बड़ा मुश्किल है क्योंकि वे सब रचनायें बहुत ही प्रौढ़ भाषा में लिखी हुई हैं। इसलिए अपभ्रंश की प्रारम्भिक अवस्था का पता लगाने के लिए संस्कृत अथवा प्राकृत ग्रन्थों में प्राप्त उन उद्धरणों की छान-बीन करनी होगी जिनकी भाषा में अपभ्रंश के रूप दिखाई पड़ते हैं। नाट्यशास्त्र के ३२ वें अध्याय में छन्दों के उदाहरण देते हुए भरत मुनि ने कुछ ऐसी कवितायें उद्धृत की हैं जिनमें अपभ्रंश की कतिपय विशेषताएँ दृष्टिगोचर होती हैं।[1]

अपभ्रंश भाषा की प्रारम्भिक अवस्था

१ मोरुल्लउ नच्चन्तउ। महागमे संभन्तउ॥

२ मेहउ हउँ सोहै ओरन्तउ। लिम्पइ लिम्पहे एहु चंदहु॥

३ एसा हंसवहूहि इच्छाचालएउ।

गंतुं ण उस्सुइया कंत सगइया॥

४ पिय पाइ पायसु उस्ससत वासउ।

पिययमुखो प्प्य बरए जणेतउ॥

५ धावदि धारा एह पवाहि दलिद इव॥

उपर्युक्त छन्दों में उकार प्रवृत्ति तो स्पष्ट है ही, मह, जोएह आदि संज्ञा शब्द तथा एहु, एह जैसे सर्वनाम रूप और मोरुल्लउ में उल्ल स्वार्थिक प्रत्यय आदि विशेषताएँ ऐसी हैं जो अपभ्रंश की प्रारंभिक अवस्था की सूचना देती हैं। किंतु इनका पाठ ठीक नहीं है, इसलिए निश्चयात्मक रूप से कुछ भी कह सकना कठिन है

१ भविसयत्त कहा की भूमिका पृ० ५१ पर डा० गुणे द्वारा उद्धृत।

फिर मा यदि यह अंश परवर्ती नहीं है तो इन छन्दों को अपभ्रंश के बीज रूप में ग्रहण किया जा सकता है।

आरंभिक अपभ्रंश का दूसरा नमूना कालिदास के विक्रमोर्वशीय नाटक के चतुर्थ अंक में मिलता है। उन छन्दों की प्रमाणिकता को लेकर विद्वानों में बहुत मतभेद है। अधिकांश पंडितों का कहना है कि वे अपभ्रंश छन्द कालिदास-रचित नहीं है। जो हो, कालिदास के नाटक में उन ललित छन्दों का स्थान पाना कम महत्वपूर्ण बात नहीं है, और दीर्घ परंपरा से उन्हें विक्रमोर्वशीय का एक अंग समझा जा रहा है। ईसा की पाँचवीं शताब्दी में वैसी भाषा में काव्य का पाया जाना कोई असंभव बात नहीं है। संभव है यह कोई लोकगीत रहा हो जिसके माधुर्य से प्रभावित होकर कवि ने अपने नाटक में उसका उपयोग कर लिया हो। विक्रमोर्वशीय के वे छन्द इस प्रकार हैं—

मइ जाणिअं मिअ-लोअणि णिसिअरु कोइ हरेइ।
जाव ण णव-तडि सामलो धाराहरु वरिसेइ ॥१

गन्धुम्माइय महुअर गीएहिं।
वज्जन्तेहिं परहुअ रव-तूरेहिं ॥
पसरिय पवणुव्वेल्लिर पल्लव णिअरु।
सुललिअ विविह-पआरे णच्चइ कप्प-यरु ॥२

बर्हिण पइं इअ अब्भत्थमि आअक्खहि म ता।
एत्थु रण्णे भमन्ते जइ पइं दिट्ठी सा महु कंता ॥
णिसम्महि मिअंक-सरिसें वअणें हंस-गइ।
एं चिण्हें जाणिहसि आअक्खिउ तुज्झ मइ ॥३

परहुअ महुर-पलाविणि कन्ति।
णन्दण-वण सच्छन्द भमन्ति ॥
जइ पइं पिअअम सा महु दिट्ठी।
ता आअक्खहि महु पर पुट्ठि ॥४

रे रे हंसा किं गोविज्जइ।
गइ अणुसारें मइं लक्खिज्जइ ॥
कइ पइ सिक्खिउ ए गइ-लालस।
सा पइ दिट्ठी जहण-भरालस ॥५

हउ पइं पुच्छिमि आअक्खहि गअ-वरु।
ललिअ-पहारें णासिअ-तरु-वरु ॥

पुर विलिसिअय     सागर-कंती।
दिट्ठी सिय वई तंमए अणी॥ ६

सुर-कुमरहि बहल-भरालय पीयलु मय-रयणि।
थिर कोमल भमु-सरीरहि इय लइ॥
ग्गयणंगण-वासणो मियलोयणि भमंत दिट्ठ मई।
तह विरह-समुद्दमरें उत्तारहि मई॥ ७

मई वेल्लिजिउ हिययं मावमि।
जइ विहि आए पुण तहि पावमि॥
ता रयले विरल वर्दिमि लियमत्तो।
पुणु तह मेरलमि बाहु पयत्तो॥ ८

मोत्त पसूय हल विट्ठय।
अति गय चक्कय सरिय तुरंगय॥
तुम्ह कारणे रयणो भमन्ते।
को ण हु पुच्छिउ मई रोयन्ते॥ ९

इन पंक्तियों में प्रयुक्त छन्द अपभ्रंश के एकदम अपने छन्द हैं, प्राकृत में इस प्रकार के तुकांत छन्दों का प्रयोग प्रायः नहीं हुआ था। ध्वनि और व्याकरण दोनों ही दृष्टियों से इनकी भाषा परिनिष्ठित अपभ्रंश के बहुत निकट है, फिर भी इसके कुछ पदों पर प्राकृत का प्रभाव स्पष्ट है।

आरंभिक अपभ्रंश के बिखरे हुए उदाहरणों में उद्योतनसूरि-कृत 'कुवलयमाला कहा' के कुछ अंशों को उद्धृत किया जा सकता है। स्वयं कवि ने अपना ग्रन्थ रचना का अभिप्राय स्पष्ट करते हुए कहा है कि जो देसी भाषा के लक्षण और धातु जानता है वह विविध वचनों की गाथाओं से संपन्न 'कुवलयमाला' पढ़े—

जो जाणइ देसीओ भासाओ लक्खणाइं धाऊ य।
वयणय गाहा छेयं कुवलयमालं पि सो पढउ।

देसी भाषाओं में भी निश्चय ही कवि ने अपभ्रंश को विशेष रूप से अपने सामने रखा है जिसका लक्षण बतलाते हुए उसने कहा है कि अपभ्रंश बोलचाल की ऐसी भाषा है जो संस्कृत और प्राकृत के शुद्ध अशुद्ध पदों की तरङ्गों से तरंगायित रहती है।

सक्कय-पाय-उभय-सुद्धासुद्ध-पय-समतरङ्ग-रङ्गन्त-वग्गिरं।

इस महत्वपूर्ण ग्रन्थ में जहाँ अपभ्रंश पद्य के नमूने आए हैं, वे तो परिनिष्ठित अपभ्रंश के एकदम निकट हैं जैसे—

जो जसु माणुसु वल्लहउ त जइ मरणु रमेइ।
जणइ सो जाणइ जीवइव, तो तहु प्राण लएइ॥

अथवा

जो णवि विहुरे विसमएणउ धवलउ कड्ढइ भारु।
सो गोट्ठ गणमएइणउ सेस उव्व ज सारु॥

इनमें से पहला दोहा एक ग्राम-नटी द्वारा गाया गया है और दूसरा एक गुर्जर-पथिक द्वारा। प्रसंग से दोनों की भाषा का अन्वेषण पुष्ट हो जाता है।

इन पद्यों के अतिरिक्त उक्त ग्रन्थ में अपभ्रंश गद्य के भी नमूने मिलते हैं जो अत्यंत महत्वपूर्ण हैं क्योंकि अपभ्रंश का जितना भी साहित्य प्राप्त हुआ है, उसमें गद्य के नमूने नहीं के बराबर हैं।

मणियं मायाइच्चेण 'अहो गाममहत्तरा! महाभावं मए कय मित्तदोज्झ याम ता अह जलिओ कुआसणा पविस्सामि। देह मज्झ पत्थिग्गह कहाइ जलणा व' ति। तउ मणिय एक्केण गाम-महत्तरेण—

(१) एहु एहउ दुम्मयस्साहु। सज्ज ने थुजा आरिट्ठ। तु ज्झायउ वव थलितउ। पारद्धउ। एतु अइ सुगइ, आतुव्वर, भ्राति सप्रतु।
तउ अण्णेण भणिय—

(२) थुज विरइतु घण लवाय सुह-लपडे, एतु अइ दुत्थइ-मण-मोह सुइउ तुं सपनि ग्रालतउ। एतु एतु मारदु मल्लउ। तउ अण्णेण भणिअं चिर जराजुण्णदहुण—

(३) एय मुज्झति किर सुवएण ए वइसाणर-मुह गतउ कउ पाउ मित्तल वचण। कामाभिन्न न्नन धरणो एतु पाउ तुज्झ प्पणु हिय।'
तउ मयल-ग्गाम-सामिणा भणिअं जेट्ठ महा मयहरेण—

(४) धवल-वाहण धवलदेहस्स सिरि भमति जा विमल जल धवलुज्जल मा मदारी-यत्नि-गम ग्रात्रेणि तुहुँ मित्र द्राज्झु वा याम सु ज्झति।'

मायादित्य और ग्राममहत्तरों के इस कथोपकथन में जितना अंश कथोपकथन का है वह तो अपभ्रंश भाषा में है और शेष विवरण प्राकृत भाषा में। जहाँ तक त द आदि दन्त्य ध्वनियों के परिवर्तन का सम्बन्ध है, अनियमित ट्ट और सौरसेन ध्वनि-समूह से प्रभावित प्रतीत होता है। 'वैश्वानर' से 'वइसाणर' होने में जो 'ऐ' का 'अइ' हो गया है यह ध्यान देने योग्य ठेठ अपभ्रंश का लक्षण है। इसके अतिरिक्त एहउ, दुम्मयस्साहु आदि प्रयोग अपभ्रंश के अपने हैं।

'कुवलयमाला' का दूसरा उदाहरण इससे भी अधिक मनोरञ्जक तथा भाषा के अध्ययन की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण है। कथा का नायक राजकुमार मयुर

नूद में ठठ देशी शब्दों का बाहुल्य सबसे अधिक महत्वपूर्ण वस्तु है।[1]

आरम्भिक अपभ्रंश के ये सभी बिखरे हुए उद्धरण मोटे तौर से ईसा की तीसरी शताब्दी से लेकर आठवीं शताब्दी तक के हैं। इनसे स्पष्ट है कि उस समय तक अपभ्रंश की ध्वनियों और वर्णों का रूप स्थिर नहीं हो सका था कहीं तो उनमें प्राकृत के रूपों की परिपाटी का पालन दिखाई पड़ता है और कहीं सरलीकरण की नई दिशा की ओर प्रयत्न। स्पष्ट रूप से इसका आधार मुख्यतः शौरसेनी प्राकृत है। इसका कारण शायद यह हो कि इनमें से लगभग सभी उद्धरण शूरसेन देश तथा उसके आसपास के क्षेत्र के हैं। संभव है, दूसरे स्थानों से अन्य सामग्री प्राप्त होने पर किसी और आधार का पता चले।

अब विचारणीय बात यह है कि यह कौन सी बोली थी, जिसका आश्रय लेकर शौरसेनी अथवा महाराष्ट्री प्राकृत अपभ्रंश भाषा के रूप में विकसित हुई।

भरत मुनि ने किसी उकार-बहुला भाषा का क्षेत्र हिमवत्, सिन्धु, सौवीर आदि प्रदेश अर्थात् पश्चिमोत्तर भारत बतलाया है। विद्वानों ने इसे आरम्भिक अपभ्रंश बोली का क्षेत्र प्रमाणित किया है। यदि इसे सच मानें तो कहना पड़ेगा कि तीसरी शताब्दी में जो पश्चिमोत्तर भारत की बोली थी वही क्रमशः विकसित होती हुई एक दिन पश्चिमी भारत तथा मध्य देश की साहित्यिक भाषा बन गई। लेकिन उतनी दूर की बोली का प्रसार इन प्रदेशों तक किस प्रकार हुआ और यही नहीं बल्कि यह बोली अपने उन मूल प्रान्तों से सरककर दूसरे क्षेत्रों में किस प्रकार प्रतिष्ठित हो सकी, इन प्रश्नों का समाधान आवश्यक है।

**पश्चिमोत्तर भारत की बोली और अपभ्रंश**

पण्डितों ने इसका समाधान करते हुए दण्डी के प्रमाण पर कहा है कि अपभ्रंश मूलतः आभीरी बोली थी और महाभारत के अनुसार ईस्वी-पूर्व दूसरी शताब्दी तक पश्चिमोत्तर भारत में आभीर जाति के पाये जाने का उल्लेख मिलता है। नकुल के प्रतीची-विजय प्रसंग में आभीरों को सिन्धु के किनारे रहने वाला कहा गया है।[2] शल्यपर्व में बलदेव की तीर्थयात्रा के संदर्भ में आता है कि राधा ने

---

1 विशेष अध्ययन के लिये देखिये प्रो० अल्सडोर्फ़ मास्टर द्वारा लिखित निबंध 'ग्लोनिंग्स फ्रॉम कुवलयमाला कहा' (बुलेटिन ऑव दि स्कूल ऑव ओरिएंटल एंड अफ्रिकन स्टडीज़ जिल्द १३ खंड २ और ४। १९५०—५१ ई० )

2 पर्व २ अध्याय ३२ श्लोक १०

सन् की दूसरी शताब्दी में काठियावाड़ में आभीरों के रहने की बात कही जाती है। इसका आधार यह है कि काठियावाड़ के 'गुंद' नामक स्थान में प्राप्त महाक्षत्रप रुद्रदमन के एक अभिलेख में उसके एक आभीर सेनापति रुद्रभूति के दान का उल्लेख है।[१] विद्वानों के अनुसार उक्त अभिलेख का समय १८१ ई० है।

महाक्षत्रप की सेना में एक आभीर सरदार का होना काठियावाड़ में समूचे आभीरों के निवास का कोई ठोस प्रमाण नहीं है। इससे अधिक से अधिक यह अनुमान लग सकता है कि शायद शकों से आभीरों का कुछ संबंध स्थापित हो गया हो और इस तरह आभीरों ने शक्ति संचित करके अपना प्रसार किया हो। इसे आभीर जाति के भावी विस्तार का भूमिका मात्र माना जा सकता है।

एन्थोवेन ने ईसा की तीसरी शताब्दी के अंत में काठियावाड़ में आभीरों के आधिपत्य को प्रमाणित करते हुए नासिक अभिलेख ( ३०० ई० ) के आभीर राजा ईश्वर सेन की ओर ध्यान आकृष्ट किया है।[२] समुद्रगुप्त के प्रयाग वाले लौह स्तम्भलेख (३६० ई०) के अनुसार आभीर जाति उस समय गुप्त साम्राज्य की सीमा पर राजस्थान, मालवा, दक्षिण पश्चिम तथा पश्चिमी प्रदेशों में डँटी हुई थी। पुराणों के अनुसार आन्ध्रभृत्यों के बाद दकन आभीर जाति के ही हाथ आया और छठीं शती के बाद से निकल गया। उस समय ताप्ती से देवगढ़ तक का प्रदेश इन्हीं के नाम पर विख्यात था। जान इलियट के अनुसार ८वीं शताब्दी में जब काठी जाति ने गुजरात में प्रवेश किया तो उसने देखा कि उसका अधिकांश भाग आभीरों के हाथ है।[३] एन्थोवेन ने सिद्ध किया है कि खानदेश में आभीरों का स्थायी निवास महत्त्वपूर्ण तथ्य है। १५वीं शताब्दी में असीरगढ़ का किला आशा अहीर द्वारा स्थापित बताया जाता है। इधर मध्यदेश में मिर्ज़ापुर ज़िले का अहिरौरा आभीरों के ही नाम से प्रसिद्ध माना जाता है।

इन ऐतिहासिक प्रमाणों से पता चलता है कि एक समय इस दुर्धर्ष जाति ने बड़ी तेज़ी से समूचे उत्तर भारत में छा जाने का उद्योग किया था। यदि इस प्रवाह के साथ अपभ्रंश का भी प्रसार हुआ हो तो कोई आश्चर्य नहीं। संभव है दण्डी जैसे आचार्य ने इस जाति के आतंक और प्रभाव को देखकर ही समस्त ग्रामीण बोली के लिए आभीरादि गिरा संज्ञा का प्रयोग कर दिया हो क्योंकि भाषायें या तो प्रभावशाली जाति के नाम से जानी जाती हैं अथवा उस

१ डी० आर० भण्डारकर इण्डियन ऐंटिक्वरी, १९११ ई० पृ० १६

२ आर० ई० एन्थोवन ट्राइब्स एंड कास्टस ऑव बाम्बे भाग १ पृ० २१ ( गुणे द्वारा भवि० की भूमिका में उद्धृत )

३ सप्लिमेंटरी ग्लॉसरी एम बी० अहीर।

संभव है, आभीरों और गुजरों के अतिरिक्त ऐसी ही अन्य गोपालक जातियों ने अपभ्रंश के प्रसार में भाग लिया हो।

इस तरह यदि अपभ्रंश मूलतः पश्चिमोत्तर भारत की बोली न भी रही हो, तो भी पश्चिमी भारत की बोली से उसका संबंध होने की कल्पना की जा सकती है। यहाँ राजशेखर के कथन को ध्यान में रखना आवश्यक है कि अपभ्रंश सकल मरुभूमि, टक्क और भादानक देशों में प्रयुक्त होती है।[1] भाषावैज्ञानिकों ने प्रायः अपभ्रंश से राजस्थानी और गुजराती का घनिष्ठ संबंध दिखलाया है। यद्यपि साथ अपभ्रंश से पंजाबी का साम्य दिखाने की ओर लोगों का ध्यान बहुत कम गया है, तथापि राजस्थानी और पंजाबी की निकटता के उदाहरण प्रायः दिए जाते हैं। यदि यह सच है तो इन क्षेत्रों में बहुतायत से रचे हुए अपभ्रंश साहित्य की भाषा का यहाँ की बोली से शक्ति ग्रहण करना स्वाभाविक है। अपभ्रंश का अधिकांश साहित्य इसी क्षेत्र के प्रमुख नगरों और जैन भंडारों में प्राप्त हुआ है जैसे अहमदाबाद जैसलमर, पाटण आदि। इसकी पुष्टि इस बात से भी होती है कि अपभ्रंश के अधिकांश कवि इसी क्षेत्र के रहने वाले थे अथवा उन्होंने इसी क्षेत्र में अपने साहित्य की रचना की है। धनपाल, हेमचन्द्र, सोमप्रभ, हरिभद्र, जिनदत्त आदि ने गुजरात में, देवसेन ने मालवा में, रामसिंह ने राजपुताना तथा अब्दुल रहमान ने मुल्तान में, अपने ग्रन्थ रचे।

क्या अपभ्रंश मूलतः पंजाब, राजस्थान और गुजरात की बोली थी?

फिर भी डा० सुनीति कुमार चटर्जी जैसे भाषावैज्ञानिक का विचार है कि पश्चिमी या शौरसेनी अपभ्रंश शूरसेन या मध्यदेश की चालू बोली के आधार पर मुख्यतया बनी थी। उनके अनुसार इधर राजस्थान गुजरात तथा पंजाब की और उधर कोशल की अपभ्रंश या अंतिम युग की प्राकृत का उस पर प्रभाव भर पड़ा था।[2]

लेकिन डा० चटर्जी ने उसी पुस्तक में अपने उक्त मत के विपरीत विचार प्रकट करते हुए कहा है कि शौरसेनी अपभ्रंश की भाषा प्रारम्भ ही से किसी खास प्रान्त की अविकृत लौकिक कथ्य या चालू भाषा नहीं थी—यह भाषा मुख्यतया गुजरात, राजस्थान, अन्तर्वेद तथा पंजाब में प्रचलित अपभ्रंश बोलियों के आधार पर स्थापित एक मिश्रित साहित्यिक भाषा या शैली ही थी।[3]

---

१ सापभ्रंशप्रयोगाः सकलमरुभुवष्टक्कभादानकाश्च।

२ राजस्थानी भाषा पृ० ६०

३ राजस्थानी भाषा पृ० ३५

संभव है, आभीरों और गुर्जरों के अतिरिक्त ऐसी ही अन्य गोपालक जातियों ने अपभ्रंश के प्रसार में योग दिया हो।

इस तरह यदि अपभ्रंश मूलतः पश्चिमोत्तर भारत की बोली न भी रहा हो, तो भी पश्चिमी भारत की बोली से उसका संबंध होने की कल्पना की जा सकती है। यहाँ राजशेखर के कथन को ध्यान में रखना आवश्यक है कि अपभ्रंश सकल मरुभूमि, टक्क और भादानक देशों में प्रयुक्त होता है।[1] भाषावैज्ञानिकों ने प्राय अपभ्रंश से राजस्थानी और गुजराती का घनिष्ठ संबंध दिखलाया है। यद्यपि सीधे अपभ्रंश से पंजाबी का साम्य दिखाने की ओर लोगों का ध्यान बहुत कम गया है, तथापि राजस्थानी और पंजाबी की निकटता के उदाहरण प्रायः दिए जाते हैं। यदि यह सच है तो इन क्षेत्रों में बहुतायत से रचे हुए अपभ्रंश साहित्य की भाषा का यहाँ की बोली से शक्ति ग्रहण करना स्वाभाविक है। अपभ्रंश का अधिकांश साहित्य इसी क्षेत्र के प्रमुख नगरों और जैन भंडारों में प्राप्त हुआ है जैसे अहमदाबाद, जैसलमेर, पाटण आदि। इसकी पुष्टि इस बात से भी होती है कि अपभ्रंश के अधिकांश कवि इसी क्षेत्र के रहने वाले थे अथवा उन्होंने इसी क्षेत्र में अपने साहित्य की रचना की है। धनपाल, हेमचन्द्र, सोमप्रभ, हरिभद्र, जिनदत्त आदि ने गुजरात में, देवसेन ने मालवा में, रामसिंह ने राजपुताना तथा अब्दुल रहमान ने मुल्तान में, अपने ग्रन्थ रचे।

क्या अपभ्रंश न मूलतः पंजाब, राजस्थान और गुजरात की बोली थी ?

फिर भी डा० सुनीति कुमार चटर्जी जैसे भाषावैज्ञानिक का विचार है कि पश्चिमी या शौरसेनी अपभ्रंश शूरसेन या मध्यदेश की चालू बोली के आधार पर मुख्यतया बना थी। उनके अनुसार इधर राजस्थान, गुजरात तथा पञ्जाब की ओर उधर कोशल का अपभ्रंश या अंतिम युग की प्राकृत का उस पर प्रभाव भर पड़ा था।[2]

लेकिन डा० चटर्जी ने उसी पुस्तक में अपने उक्त मत के विपरीत विचार प्रकट करते हुए कहा है कि शौरसेनी अपभ्रंश का भाषा प्रारम्भ ही से किसी खास प्रान्त की अविकृत लौकिक कथ्य या चालू भाषा नहीं थी—यह भाषा मुख्यतया गुजरात, राजस्थान, अन्तर्वेद तथा पञ्जाब में प्रचलित अपभ्रंश बोलियों के आधार पर स्थापित एक मिश्रित साहित्यिक भाषा या शैली ही थी।[3]

---

१ सापभ्रंशप्रयोगाः सकलमरुभुवष्टक्कभादानकाश्च।

२ राजस्थानी भाषा पृ० ६०

३ राजस्थानी भाषा, पृ० ३५

विचारणीय बात है कि पश्चिमी भारत की बोली को संपूर्ण उत्तर भारत की साहित्यिक भाषा होने का गौरव किस प्रकार प्राप्त हुआ? वह कौन सी शक्ति है जिसके कारण उत्तर भारत की समस्त बोलियाँ मिल जुल कर नवीं दसवीं शताब्दी के आस पास एक विशाल राष्ट्रीय अथवा जातीय भाषा के रूप में केन्द्रीभूत हो उठीं?

**अपभ्रंश के उत्थान का ऐतिहासिक कारण**

यह एक भाषावैज्ञानिक तथ्य है कि राजनीतिक और आर्थिक केन्द्रोन्मुखता के कारण विविध स्थानीय बोलियाँ एक विशाल राष्ट्र भाषा के रूप में ढल जाती हैं। नवीं शताब्दी में उत्तर भारत के राजनीतिक मानचित्र पर दृष्टि डालने से मालूम होता है कि बंगाल में पाल, कान्यकुब्ज में प्रतिहार तथा मान्यखेट में राष्ट्रकूट राजाओं ने अपना आधिपत्य जमा लिया था और इनमें कान्यकुब्ज के लिए आपसी संघर्ष बराबर चल रहा था। भौगोलिक दृष्टि से कान्यकुब्ज का राज्य उत्तर भारत का केन्द्र था और राजनीतिक दृष्टि से भी प्रतिहारों ने उस केन्द्र की सार्थकता प्रमाणित कर दी थी। उनके छत्र के नीचे आकर शासित थे राजपूताना, गुजरात तथा मध्यभारत से कान्यकुब्ज तक सारा उत्तर भारत बहुत कुछ एक सूत्र में बँधा हुआ था।

दोनों होते हुए भी कान्यकुब्ज के दरबार में यहाँ की देशभाषा को वैसा राजाश्रय प्राप्त न था जैसा संस्कृत को प्राप्त था। इनकी अपेक्षा पाल और राष्ट्रकूट राजा देशभाषा के कहीं अधिक संरक्षक थे। सरह कण्ह आदि चौरासी सिद्ध कवि पालों के ही शासन काल में हुए। उधर पुष्पदंत और स्वयंभू जैसे महान अपभ्रंश कवियों की शक्ति का प्रस्फुटन राष्ट्रकूटों की ही छत्र छाया में हुआ। इसलिए आरंभ में तत्कालीन बोलियों को अपभ्रंश के रूप में केन्द्रित करने और इस तरह उसे विकसित करने का श्रेय मुख्यतः राष्ट्रकूटों को है।

राष्ट्रकूट राजा लाट, सौराष्ट्र से लेकर कान्यकुब्ज तक धावा मारते रहते थे यहाँ तक कि लाट और सौराष्ट्र तो बहुत दिनों तक उनकी एक शाखा के अधिकार में भी था। राहुल जी के अनुसार दिल्ली के पास से पुष्पदंत को तथा कन्नौज से स्वयंभू को अपने यहाँ ले जाने का श्रेय इन्हीं के आक्रमणों को है। स्वयंभू राष्ट्रकूट ध्रुव (७८०-९४) के किसी अमात्य रड्डा धनंजय के साथ दक्षिण गए और पुष्पदंत कृष्ण तृतीय के मंत्री भरत के साथ।[1] राष्ट्रकूटों के अपने राज्यक्षेत्र की भाषा जो भी रही हो परन्तु आरंभ में उनका संबंध पश्चिमी भारत (राजस्थान और सौराष्ट्र) से था इसलिए उनकी अपनी भाषा पश्चिमी अपभ्रंश से प्रभावित होती है।

---

१ हिन्दी काव्य धारा अवतरणिका पृ० २५-२७।

विचारणीय बात है कि पश्चिमी भारत की बोली को संपूर्ण उत्तर भारत की साहित्यिक भाषा होने का गौरव किस प्रकार प्राप्त हुआ ? वह कौन सी शक्ति है जिसके कारण उत्तर भारत की समस्त बोलियाँ मिल जुल कर नवीं दसवीं शताब्दी के आस पास एक विशाल राष्ट्रीय अथवा जातीय भाषा के रूप में केन्द्रीभूत हो उठीं ?

यह एक भाषावैज्ञानिक तथ्य है कि राजनीतिक और आर्थिक केन्द्रोन्मुखता के कारण विविध स्थानीय बोलियाँ एक विशाल राष्ट्रीय भाषा के रूप में ढल जाती हैं। नवीं शताब्दी में उत्तर भारत के राजनीतिक मानचित्र पर दृष्टि डालने से मालूम होता है कि बंगाल में पाल, कान्यकुब्ज में प्रतिहार तथा मान्यखेट में राष्ट्रकूट राजाओं ने अपना आधिपत्य जमा लिया था और इनमें कान्यकुब्ज के लिए आपसी संघर्ष बराबर चल रहा था। भौगोलिक दृष्टि से कान्यकुब्ज का राज्य उत्तर भारत का केन्द्र था और राजनीतिक दृष्टि से भी प्रतिहारों ने उस केन्द्र की सार्थकता प्रमाणित कर दी थी। उनके छत्र के नीचे अनेक सामंत थे राजपूताना, गुजरात तथा मध्यभारत से कान्यकुब्ज तक सारा उत्तर भारत बहुत कुछ एक सूत्र में बँधा हुआ था।

*अपभ्रंश के उत्थान का ऐतिहासिक कारण*

इतना होते हुए भी कान्यकुब्ज के दरबार में यहाँ की देशभाषा को वैसा राज्याश्रय प्राप्त न था जैसा संस्कृत को प्राप्त था। इनकी अपेक्षा पाल और राष्ट्रकूट राजा देशभाषा के कहीं अधिक संरक्षक थे। सरह कण्ह आदि चौरासी सिद्ध कवि पालों के ही शासन काल में हुए। उधर पुष्पदंत और स्वयंभू जैसे महान अपभ्रंश कवियों की शक्ति का प्रस्फुटन राष्ट्रकूटों की ही छत्र छाया में हुआ। इसलिए आरंभ में तत्कालीन बोलियों को अपभ्रंश के रूप में केंद्रित करने और इस तरह उसे विकसित करने का श्रेय मुख्यतः राष्ट्रकूटों को है।

राष्ट्रकूट राजा लाट, सौराष्ट्र से लेकर कान्यकुब्ज तक धावा बोलते रहते थे यहाँ तक कि लाट और सौराष्ट्र तो बहुत दिनों तक उनकी एक शाखा के अधिकार में भी था। राहुल जी के अनुसार दिल्ली के पास से पुष्पदंत को तथा कोसल से स्वयंभू को अपने यहाँ ले जाने का श्रेय इन्हीं के आक्रमण को है।[1] स्वयंभू राष्ट्रकूट ध्रुव (७८० ९४) के किसी अमात्य रयडा धनंजय के साथ दक्षिण गए और पुष्पदंत कृष्ण तृतीय के मंत्री भरत के साथ।[1] राष्ट्रकूटों के अपने राज्यक्षेत्र की भाषा जो भी रही हो, परंतु आरंभ में उनका संबंध पश्चिमी भारत (राजस्थान और सौराष्ट्र) से था इसलिए उनकी अपनी भाषा पश्चिमी अपभ्रंश ही प्रतीत होती है।

1 हिन्दी काव्य धारा अवतरणिका पृ० २५ २७।

यही नहीं, डा० चटर्जी ने उसी प्रसंग में अत्यंत प्राचीन काल से सौराष्ट्र और शूरसेन की बोली में अंतर दिखलाने की चेष्टा की है और अपभ्रंश-काल में इस अंतर को स्पष्ट करने के लिए उन्होंने शौरसेनी अपभ्रंश से भिन्न एक अनुमानित 'सौराष्ट्र अपभ्रंश' का अस्तित्व बतलाया है। यदि यह सच है तो अपभ्रंश को दो बोलियों का मिश्रण मानना चाहिये। लेकिन ऐसा होता नहीं।

वास्तविकता यह है कि अपभ्रंश काल में पंजाब, राजस्थान, गुजरात, शूरसेन तथा उत्तरी महाराष्ट्र की भाषा में कोई मौलिक व्याकरणिक भेद न था। थोड़े से उच्चारणगत ध्वनिपरक भेदों तथा कतिपय व्याकरणिक विशेषताओं को छोड़कर भाषा का ढाँचा सबका बहुत कुछ एक ही सा था। यह तथ्य प्राकृत-वैयाकरणों द्वारा निरूपित विभिन्न प्रान्तों के लक्षणों से पुष्ट होता है जहाँ केवल थोड़े से ध्वनि विकारों की विशेषताएँ अंकित करके शौरसेनी, मागधी, पैशाची आदि को 'शेष प्राकृतवत्' कहकर चलता किया गया है। इसलिये कुछ विद्वानों का अनुमान है कि प्राचीन वैयाकरणों द्वारा निरूपित महाराष्ट्री, शौरसेनी, मागधी आदि भेद भौगोलिक नहीं हैं।

सारांश यह है कि अपभ्रंश बोलने वाले लोगों में आभीर, गुर्जर आदि चाहे जिस जाति की प्रधानता रही हो, परन्तु भौगोलिक दृष्टि से यह प्रायः पश्चिमी भारत की बोली थी। नागर अपभ्रंश अर्थात् परिनिष्ठित अपभ्रंश इसी बोली का साहित्यिक रूप था। आज अपभ्रंश शब्द से लोगों को पश्चिमी अपभ्रंश का ही बोध होता है। कुछ लोग उसे शौरसेनी अपभ्रंश भी कहते हैं। परन्तु शौरसेनी अपभ्रंश कहते समय मन में यह स्पष्ट रहना चाहिये कि वह अकेली शौरसेनी प्राकृत की उत्तराधिकारिणी नहीं थी। डा० ग्रियर्सन का भी यही मत है।[1]

साहित्यिक अपभ्रंश मूलतः और मुख्यतः पश्चिमी भारत की बोली होती हुई भी ८वीं से १३वीं शताब्दी तक समूचे उत्तर भारत की साहित्यिक भाषा थी। एक ओर इसमें बङ्गाल के सरह और काण्ह जैसे सिद्ध कवियों ने दोहा कोषों की रचना की और मिथिला में ज्योतिरीश्वर तथा विद्यापति ने स्थानीय बोली का पुट देकर साहित्यिक अपभ्रंश में ग्रंथ लिखे तो दूसरी ओर मुल्तान में अब्दुल रहमान का भी कंठ इसी में फूटा। दक्षिण में मान्यखेट के पुष्पदंत ने इसी वाणी को अपने हृदय का हार बनाया, असाये के कनकामर मुनि ने इसी में चरित गाया और महाकवि स्वयंभू ने रामायण की रचना के लिए इसी भाषा को चुना।

---

१ लिंग्विस्टिक सर्वे ऑव इंडिया जिल्द १ भाग १ पृ० १२५ की पादटिप्पणी

विचारणीय बात है कि पश्चिमी भारत की बोली को संपूर्ण उत्तर भारत की साहित्यिक भाषा होने का गौरव किस प्रकार प्राप्त हुआ ? वह कौन सी शक्ति है जिसके कारण उत्तर भारत की समस्त बोलियाँ मिल जुल कर नवीं दसवीं शताब्दी के आस पास एक विशाल राष्ट्रीय अथवा जातीय भाषा के रूप में केन्द्रीभूत हो उठीं ?

यह एक भाषावैज्ञानिक तथ्य है कि राजनीतिक और आर्थिक केन्द्रोन्मुखता के कारण विविध स्थानीय बोलियाँ एक विशाल राष्ट्रीय भाषा के रूप में ढल जाती हैं। नवीं शताब्दी में उत्तर भारत के राजनीतिक मानचित्र पर

**अपभ्रंश के उत्थान का ऐतिहासिक कारण**

दृष्टि डालने से मालूम होता है कि बंगाल में पाल, कान्यकुब्ज में प्रतिहार तथा मान्यखेट में राष्ट्रकूट राजाओं ने अपना आधिपत्य जमा लिया था और इनमें कान्यकुब्ज के लिए आपसी संघर्ष बराबर चल रहा था। भौगोलिक दृष्टि से कान्यकुब्ज का राज्य उत्तर भारत का केन्द्र था और राजनीतिक दृष्टि से भी प्रतिहारों ने उस केन्द्र की सार्थकता प्रमाणित कर दी थी। उनके छत्र के नीचे अनेक सामंत थे राजपूताना, गुजरात तथा मध्यभारत से कान्यकुब्ज तक सारा उत्तर भारत बहुत कुछ एक सूत्र में बँधा हुआ था।

इतना होते हुए भी कान्यकुब्ज के दरबार में यहाँ की देशभाषा को वैसा राजाश्रय प्राप्त न था जैसा संस्कृत को प्राप्त था। इनकी अपेक्षा पाल और राष्ट्रकूट राजा देशभाषा के कहीं अधिक संरक्षक थे। सरह कण्ह आदि चौरासी सिद्ध कवि पालों के ही शासन काल में हुए। उधर पुष्पदंत और स्वयंभू जैसे महान अपभ्रंश कवियों की शक्ति का प्रस्फुटन राष्ट्रकूटों की ही छत्र छाया में हुआ। इसलिए आरंभ में तत्कालीन बोलियों को अपभ्रंश के रूप में केन्द्रित करने और इस तरह उसे विकसित करने का श्रेय मुख्यतः राष्ट्रकूटों को है।

राष्ट्रकूट राजा लाट, सौराष्ट्र से लेकर कान्यकुब्ज तक धावा बोलते रहते थे यहाँ तक कि लाट और सौराष्ट्र तो बहुत दिनों तक उनकी एक शाखा के अधिकार में भी था। राहुल जी के अनुसार दिल्ली के पास से पुष्पदंत को तथा कोसल से स्वयंभू को अपने यहाँ ले जाने का श्रेय इन्हीं के आक्रमण को है। स्वयंभू राष्ट्रकूट ध्रुव (७८० - ९४) के किसी अमात्य रयडा धनंजय के साथ दक्षिण गए और पुष्पदंत कृष्ण तृतीय के मंत्री भरत के साथ।[१] राष्ट्रकूटों के अपने राज्यक्षेत्र की भाषा जो भी रही हो परन्तु आरंभ में उनका संबंध पश्चिमी भारत (राजस्थान और सौराष्ट्र) से था इसलिए उनकी अपनी भाषा पश्चिमी अपभ्रंश ही प्रतीत होती है।

---

१ हिन्दी काव्य धारा अवतरणिका पृ० २५, २७।

प्रतिहारों के विपरीत, राष्ट्रकूट राजा जैन थे और उनकी प्रजा का अधिकांश सम्पन्न समाज जैन वैश्य था इसलिए उन्होंने स्वभावतः ही जैनों द्वारा बोली और लिखी जाने वाली भाषा अपभ्रंश का संरक्षण किया। उस समय पश्चिम भारत का अधिकांश वाणिज्य जैन वैश्यों के हाथ में था। धीरे धीरे गुजरात इस वाणिज्य का केन्द्र हो चला था इसलिए इस क्षेत्र की भाषा का राष्ट्रीय भाषा के रूप में उत्थान स्वाभाविक ही था।

आगे चलकर जब १०वीं शताब्दी का अंत होते होते मान्यखेट के राष्ट्रकूट गतश्री होने लगे तो गुजरात में सोलंकी चालुक्यों की शक्ति प्रबल हो उठी जिसमें सिद्धराज जयसिंह तथा कुमारपाल जैसे जैन मत के पोषक और अपभ्रंश साहित्य के उन्नायक उत्पन्न हुए। सिद्धराज स्वयं तो जैन न था, फिर भी उस पर जैन मन्त्रियों का पर्याप्त प्रभाव था। अपभ्रंश के प्रसिद्ध विद्वान् तथा जैन मत के आचार्य कलिकाल सर्वज्ञ हेमचन्द्र सूरि को संरक्षण देने का श्रेय सिद्धराज को ही है। साहित्य सृजन के लिए हेमचन्द्र को धन और जन की कितनी सुविधाएँ राज्य की ओर से दी गई थीं वह उस युग में किसी के लिए भी ईर्ष्या का विषय हो सकता था।

और कुमारपाल तो प्रायः हेमचन्द्र द्वारा जैन मत में दीक्षित ही हो गया था। उसकी 'अमारिघोषणा' इतिहास में प्रसिद्ध है। कुमारपाल ने भी अपभ्रंश को यथेष्ट संरक्षण किया।

इस तरह मान्यखेट के राष्ट्रकूटों के बाद पाटण के सोलंकी दूसरे राजा हुए जिन्होंने अपभ्रंश भाषा और साहित्य के उत्थान में बहुत बड़ा कार्य किया। सोलंकियों के शासन काल में गुजरात का वैभव पराकाष्ठा पर था। वाणिज्य और संस्कृति दोनों में वह भारत का सिरमौर हो रहा था। स्वाभाविक था कि इस राज्य की साहित्यिक भाषा उस समय की राष्ट्रभाषा के रूप में प्रतिष्ठित हो।

यद्यपि उसी समय कान्यकुब्ज में प्रतिहारों का हराकर महाप्रतापी गाहड़वाल सिंहासनासीन हुए थे जिसमें गोविंद चन्द्र ( १०६१-११५४ ई० ) और उसके पौत्र जयचन्द्र ( ११७०-९३ ई० ) जैसे चक्रवर्ती राजा हुए, तथापि उनके द्वारा लोक भाषा को कोई प्रश्रय नहीं मिला। उनके दरबार में संस्कृत का ही सम्मान था। श्रीहर्ष जैसे संस्कृत के पंडित कवि से गाहड़वालों का दरबार सुशोभित था। ऐसे सुसंस्कृत दरबार में भला लोक भाषा के कवि की कहाँ पूछ !

गाहड़वाल राजाओं ने निःसंदेह महान सांस्कृतिक कार्य किये, लेकिन उन्होंने अपने समय की जाग्रत लोक भाषा को छोड़कर साहित्य-रूढ़, परम परिनिष्ठित और विकास-रुद्ध संस्कृत भाषा को प्रोत्साहन दिया, या यों कहें कि उसे अपने अलङ्करण का

साधन बनाया। शायद ब्राह्मण धर्म के प्रबल समर्थक होने के कारण गाहड़वालों ने जैनों के द्वारा प्रवर्द्धित अपभ्रंश का प्रश्रय देना उचित नहीं समझा।

कथा-कहानियों और किंवदंतियों से मालूम होता है कि अंतिम दिनों में परवर्ती गाहड़वालों ने लोक-भाषा की ओर ध्यान देना आरम्भ किया था। जयचन्द्र का महामन्त्री विद्याधर लोक-भाषा का अच्छा कवि था।[१] इधर दामोदर पण्डित द्वारा लिखी हुई 'उक्ति व्यक्ति प्रकरण' नामक एक पुस्तक प्राप्त हुई है जिसे इस पण्डित ने गाहड़वाल राजाओं को लोक भाषा में संस्कृत पढ़ाने के लिए लिखी थी।[२] परवर्ती गाहड़वालों के लोक भाषा प्रेम के ये प्रमाण हैं। लेकिन यह प्रेम तो तब पैदा हुआ जब अपभ्रंश अपना कार्य पूरा कर रही थी और आधुनिक देश भाषायें अंकुरित हो चली थीं। मतलब यह कि गाहड़वालों ने अन्त तक अपभ्रंश का राज्याश्रय नहीं दिया। इसलिए उस समय सांस्कृतिक केन्द्र कान्यकुब्ज न होकर पाटण रहा क्योंकि वह उभरती हुई नई संस्कृति—लोक-संस्कृति और लोक भाषा अपभ्रंश का केन्द्र था। तत्कालीन राष्ट्रभाषा अथवा साहित्यिक भाषा पर पछाहीं प्रभाव का मुख्य कारण यही है।

उपर्युक्त राजनीतिक घटनाओं के वर्णन से यह न समझना चाहिए कि अपभ्रंश को साहित्यिक भाषा बनाने का श्रेय केवल कुछ राजाओं को है। किसी भाषा को बड़ी छोटी करना किसी राजा के बूते की बात नहीं है। भाषा का मूल स्रोत तो लोक समाज ही है और उसे यथेष्ट रूप देने की शक्ति भी उसी लोक के हाथ में है। फिर भी उस युग में राजकीय अथवा साम्प्रदायिक संरक्षण के अभाव में लोक द्वारा रची हुई अनेक रचनायें सुरक्षित न रह सकीं। इसलिए अपभ्रंश के उन्नयन में राजकीय और साम्प्रदायिक संरक्षण की चर्चा करना उसे अनुचित महत्व देना नहीं है। इसके अतिरिक्त तत्कालीन राजाओं ने राजनीतिक और व्यवसायिक केन्द्रों के निर्माण में भी बहुत बड़ा कार्य किया, जिनसे बिखरी हुई लोक-बोलियों में केन्द्राभिमुख प्रवृत्ति आयी। इसे भूलना ठीक नहीं है। यद्यपि अपभ्रंश इतने विस्तृत भूभाग की व्यापक साहित्यिक भाषा रही फिर भी उसमें स्थान-भेद से कुछ विविधता आ ही गयी।

इस तथ्य की ओर पुराने पण्डितों का भी ध्यान गया है। उन्होंने अपभ्रंश के विविध भेदों की चर्चा की है। विष्णुधर्मोत्तर ने देश-भेद से अपभ्रंश के अनन्त भेद माने हैं।[३] एक तरह से यह उचित है क्योंकि हर दस कोस

१ प्राकृत-पैंगलम्, प्रबन्ध चिन्तामणि पुरातन प्रबन्ध संग्रह

२ डा० मोतीचन्द ( सम्पूर्णानन्द अभिनन्दन ग्रन्थ )

३ देशभाषाविशेषेण तस्यान्तो नव विद्यते। ( विष्णु० ३।३ )

काशित की है।

डा० तगारे ने दक्षिणी अपभ्रंश के अन्तर्गत पुष्पदंत के महापुराण जसहर चरिउ और णायकुमार-चरिउ तथा कनकामर के करकंड-चरिउ काव्यों की गणना की है। कारण स्पष्ट है। इनकी रचना क्रमशः मान्यखेट और आसाये (बरार) में हुई, इसलिए अनुमान के लिए सहज छूट मिल जाती है कि इन काव्यों की भाषा पर स्थानीय बोलियों की छाप अवश्य पड़ी होगी। इन काव्यों की भाषा सम्बन्धी विशेषताओं को अलग करने के लिए डा० तगारे ने कुछ ऐसे संज्ञा-पद और क्रिया-पद दिखलाए हैं जो परिनिष्ठित अपभ्रंश अथवा पश्चिमी अपभ्रंश के रूपों से अतिरिक्त हैं। जैसे,

दक्षिणी अपभ्रंश

१ दक्षिणी अपभ्रंश की ध्वनि संबन्धी विशेषता यह है कि संस्कृत-न्य का विकास ण्ण होता है जब कि अन्य अपभ्रंशों में ञ्ञ या-न्न होता है।
२ अकारान्त पुल्लिंग शब्द का तृतीया एक वचन में अधिकांशतः-एण वाला रूप मिलता है जब कि परिनिष्ठित रूप-एँकारान्त है।
३ उत्तम पुरुष एक वचन में सामान्य वर्तमान काल की क्रिया—मि परक होती है जैसे, करमि जब कि परिनिष्ठित रूप—उँ परक होता है जैसे करउँ।
४ अन्य पुरुष बहुवचन में सामान्य वर्तमान काल की क्रिया न्ति परक होती है, जैसे करन्ति, जब कि परिनिष्ठित रूप-हिं परक होता है जैसे, करहिं।
५. सामान्य भविष्यत् काल के क्रियापद अधिकांशतः —स—परक होते हैं जैसे, करिसइ जब कि परिनिष्ठित रूप प्रायः —ह—परक होते हैं जैसे करिहइ।
६ पूर्वकालिक क्रिया के लिए—इ प्रत्यय का प्रयोग नहीं के बराबर अथवा बहुत कम जब कि यह प्रत्यय परिनिष्ठित अपभ्रंश में सर्वाधिक प्रयुक्त होता था, जैसे, सुनि, चलि आदि।

उपर्युक्त विशेषताओं की छानबीन करने से पता चलता है कि ये स्थानगत उतनी नहीं हैं जितनी शैलीगत। डा० तगारे ने पुष्पदंत और कनकामर की भाषा में जिन्हें दक्षिणी अपभ्रंश की अपनी विशेषताएँ कहा है वस्तुतः वे बहुत कुछ प्राकृत-प्रभाव हैं। विविध वैकल्पिक रूपों में से प्राचीन और नवीन रूपों का अलगाव करके किसी निर्णय पर पहुँचना अधिक लाभदायक होता लेकिन डा० तगारे ने यहाँ इस विवेक का परिचय नहीं दिया है। पुष्पदंत की भाषा को मराठी की जननी प्रमाणित करने के आवेश में डा० तगारे की दृष्टि से यह तथ्य ओझल हो गया कि पश्चिमी अपभ्रंश नाम से अभिहित 'भविसयत्त कहा' और दक्षिणी अपभ्रंश नाम से अभिहित 'महापुराण' की भाषा में कोई मौलिक अंतर

नहीं है। दोनों ही की रचना परिनिष्ठित अपभ्रंश में हुई है थोड़ा बहुत जो अंतर है मा वह केवल शैली सम्बन्धी है और रचयिता भेद से इतना-सा भेद आ जाना स्वाभाविक है।

निष्कर्ष यह निकला कि दक्षिणी अपभ्रंश नामक एक अलग भाषा की कल्पना निराधार और अवैज्ञानिक है।

पूर्वी अपभ्रंश[१] के सबसे बड़े समर्थक याकोबी हैं। 'सनत्कुमार चरित' की भूमिका में 'प्राकृत पैंगलम्' की भाषा पर विचार करते हुए उन्होंने जहाँ उसकी भाषा को 'अवहट्ट' कहा है, वहीं उस अवहट्ट की आधारभूत पूर्ववर्ती भाषा को 'पूर्वी अपभ्रंश' माना है, जो याकोबी के अनुसार बिहार में प्रचलित थी।

याकोबी की इस धारणा के दो आधार थे। एक तो म० म० हरप्रसाद शास्त्री द्वारा सम्पादित तथा सद्य प्रकाशित (१६१७) 'बौद्ध गान ओ दूहा' और दूसरा, ग्रियर्सन की यह स्थापना कि प्राकृत वैयाकरणों को पूर्वी तथा पश्चिमी दो वर्गों में रखा जा सकता है। यथा वररुचि, लंकेश्वर, क्रमदीश्वर, रामशर्मा, मार्कण्डेय आदि पूर्वी वर्ग से संबद्ध हैं तो वाल्मीकि सूत्रों पर आधारित, हेमचन्द्र, त्रिविक्रम, लक्ष्मीधर, सिंहराज आदि पश्चिमी वर्ग से। इस प्रकार याकोबी के सम्मुख पूर्वी अपभ्रंश के लिए साहित्य तथा व्याकरण दोनों ही क्षेत्रों के प्रमाण उपस्थित थे।

यदि प्राकृत वैयाकरणों के आपसी मतभेद को ध्यान में रखा जाय तो अपभ्रंश-संबंधी दो भिन्न मत दृष्टिगोचर होते हैं। रामशर्मा और मार्कण्डेय ने जहाँ 'प्राच्या' को अपभ्रंश का एक भेद माना है वहाँ पश्चिमी वर्ग के पुरुषोत्तम के यहाँ उसका अस्तित्व नहीं है।

यदि याकोबी 'पूर्वी अपभ्रंश' के प्रबल समर्थक हैं तो उसके कट्टर विरोधी हैं मा ज्यूल ब्लाख। डा० शहीदुल्ला की थीसिस 'सरह और काण्ह के रहस्य गीत' का आमुख लिखते हुए प्रो० ज्यूल ब्लाख ने याकोबी के तत्संबंधी मत का खंडन किया है। उन्होंने प्रश्न उठाया है कि क्या इन दोहाकोशों की भाषा को याकोबी की तरह पूर्वी अपभ्रंश कहना जरूरी है। और इस प्रश्न का समाधान उपस्थित करते हुए वे आगे कहते हैं कि हाँ, यदि इसका अर्थ वह अपभ्रंश है जो पूर्वी ग्रंथों में प्राप्त होती है तथा जिसमें कुछ पूर्वी प्रभाव हैं और नहीं, यदि कोई उसमें वास्तविक पूर्वी भाषाओं का आधार ढूँढ़ने की कामना करता है। ज्यूल ब्लाख अपभ्रंश संज्ञा को एक 'साहित्यिक भाषा' के ही अर्थ तक सीमित रखना चाहते हैं और उनके विचार से सहज बोलचाल की भाषा के लिए अपभ्रंश

---

१ एस० एन० घोषाल एन एनक्वायरी इन्टू ईस्टर्न अपभ्रंश (एशियाटिक सोसायटी जनल जिल्द २२ संख्या १, १६५६ ई०)

संज्ञा का प्रयोग अवांछित है—खास तौर से उस भाषा के लिए जिसने मध्यकालीन और आधुनिक भारतीय बोलियों के बीच समन्वय का कार्य सम्पन्न किया था। अन्त में उन्होंने डा० शहीदुल्ला की इस समझदारी की ताईद की है कि उन्होंने सरह और काण्ह की अपभ्रंश को केवल 'बौद्ध' संज्ञा से अभिहित किया है।

पूर्वी अपभ्रंश संबंधी इन विभिन्न मतों की समीक्षा करते हुए श्री एस० एन० घोषाल ने यह निष्कर्ष निकाला है कि नागर या पश्चिमी अपभ्रंश से एकदम भिन्न एक 'पूर्वी साहित्यिक अपभ्रंश' के अस्तित्व को स्वीकार करना संभव नहीं है। पूर्वी अपभ्रंश नामधारी भाषा के सही रूप एवं स्थान के बारे में घोषाल ने ग्रियर्सन का मत उद्धृत किया है। ग्रियर्सन ने स्पष्ट कहा है कि मार्कण्डेय तथा रामशर्मा द्वारा उल्लिखित ओड्री, माच्या और गौड़ी अपभ्रंश वस्तु उन प्रदेशों में प्रचलित शौरसेनी या पश्चिमी अपभ्रंश ही हैं। इस प्रकार याकोबी की पूर्वी अपभ्रंश भी पूर्वी क्षेत्रों में प्रचलित पश्चिमी अपभ्रंश के ऐसे भेदों से संबद्ध अथवा तद्रूप ही है।

वस्तुतः याकोबी को भी अपने मत का अनौचित्य स्पष्ट था। सम्भवतः इसीलिए उन्होंने पूर्वी अपभ्रंश को एक 'साहित्यिक भाषा' ही माना है जो पश्चिमी प्रदेशों से पूर्व में आई थी और पूर्वी क्षेत्र के लिए बहुत कुछ विदेशी थी। गौड़ देश में मागधी प्राकृत प्रचलित थी, जिससे पूर्वी अपभ्रंश अथवा बौद्ध अपभ्रंश का कोई संबंध नहीं है।

पूर्वी अपभ्रंश के संबंध में घोषाल की अपनी धारणा यह है कि पूर्वी प्रदेशों की बोलचाल की भाषा मागधी अपभ्रंश थी जो मागधी प्राकृत की वास्तविक वंशज थी और यह मागधी अपभ्रंश पूर्वी साहित्य में व्यवहृत पश्चिमी अपभ्रंश से एकदम भिन्न थी। जैसा कि ग्रियर्सन, चटर्जी तथा अन्य भाषाविदों ने दिखलाया है, मागधी अपभ्रंश ही बँगला, उड़िया, मगही, मैथिली और भोजपुरिया प्रभृति आधुनिक भाषाओं का मूल स्रोत है। इस प्रकार यदि पूर्वी अपभ्रंश का अर्थ पूर्वी ग्रंथों की साहित्यिक भाषा है तो निश्चय ही पूर्वी अपभ्रंश नाम की कोई चीज नहीं है। लेकिन यदि पूर्वी अपभ्रंश का तात्पर्य मागधी अपभ्रंश से है, जो कि आधुनिक पूर्वी बोलियों का मूल स्रोत है, तो निश्चय ही उसका अस्तित्व था और वह एक जीवित सत्य की भाँति वास्तविक थी।

पूर्वी अपभ्रंश

डा० तगारे के 'पूर्वी अपभ्रंश' की मान्यता सरह और काण्ह के दोहाकोषों पर आधारित है। इन दोहाकोषों की भाषा में परिनिष्ठित अपभ्रंश के अतिरिक्त जो स्थानीय विशेषताएँ हैं उन्हें अलगाते हुए डा० तगारे ने जिन तथ्यों की तालिका दी है, उनमें से

निम्नलिखित मुख्य हैं—

१ पूर्वी अपभ्रंश में कुछ संस्कृत ध्वनियों का परिवर्तन इस प्रकार होता है—

(i) क्ष>ख—,—क्ख— जैसे क्षण>खण
अक्षर>अक्खर

(ii) त्व>तु—,—त्त— जैसे त्वम्> तुहुं तत्व>तत्त

(iii) द्व>दु— जैसे द्वार>दुआर

(iv) व>ब जैसे वज्र>बज्ज, वेद>बेअ

(v) ष, स }>श

२ संस्कृत श सुरक्षित रहता है।

३ आद्य महाप्राणत्व नहीं होता।

४ लिंग की अतन्त्रता बहुत अधिक है।

५ निर्विभक्तिक संज्ञा पद बहुत मिलते हैं अविकारी सामान्य कारक बनाने की प्रवृत्ति सभी अपभ्रंशों से अधिक दिखाई पड़ती है।

६ अन्य अपभ्रंशों की तरह यहाँ पूर्वकालिक और क्रियार्थक संज्ञा के प्रत्ययों में मिश्रण नहीं हुआ। पूर्वकालिक प्रत्यय—इअ का प्रयोग पूर्वी अपभ्रंश में क्रियार्थक संज्ञा के लिए भी हुआ है, जैसे करइ=(i) करि (ii करना

७ क्रियार्थक संज्ञा के लिए परिनिष्ठित अपभ्रंश की—अण प्रत्यय का यहाँ प्राय अभाव है। प्राय —इब∠तव्यत् प्रत्यय से क्रियार्थक संज्ञा भी बनाई जाती है।

डा० तगारे ने पूर्वी अपभ्रंश की जो उपयुक्त विशेषताएँ लक्षित की हैं वे प्राय ठीक हैं लेकिन यदि वे दोहाकोषों की सीमा से आगे बढ़कर सरह और कारह की गीतियों अथवा चर्यापदों की भाषा का विश्लेषण करते तो उपयुक्त स्थापनाओं की पुष्टि के लिए पुष्कल प्रमाण मिलते साथ ही कुछ और भी नई विशेषताएँ दृष्टिगोचर हो जातीं। जैसा कि प्रो० पी० सी बागची बहुत पहले ही लिख चुके हैं, वस्तुत दोहाकोषों की रचना बहुत कुछ परिनिष्ठित अपभ्रंश में हुई है, जो पछाँही भाषा थी उनमें केवल कहीं कहीं कुछ स्थानीय प्रभाव तथा लिपि शैली के कारण पूर्वी प्रदेश की बोली के लक्षण दिखाई पड़ जाते हैं।

चर्यापदों की भाषा में दोहाकोषों की अपेक्षा पूर्वीपन अधिक है। किसी एक दोहा और चर्यापद की तुलना से यह बात स्पष्ट हो सकती है। नीचे तुलना के लिए कारह का ही एक दोहा तथा एक गीत उद्धृत किया जा रहा है।

१ पी० सी० बागची ए नोट ऑन द लैंग्वेज ऑफ द बुद्धिस्ट दोहाज ओरिएंटल जर्नल, कलकत्ता जिल्द १

(१) जिमि लोण विलिज्जइ पाणिएहि तिम घरणी सइ चित्त।
समरस जाई तक्खणे, जइ पुणु ते सम णित्त ॥१२॥

(२) नगर बाहिरे डोम्बि तोहोरि कुड़िया।
छोइ छोइ जाई सो बाम्हण नाड़िया।
आलो डोम्बि तोए सम करिब म साग।
निघिण काण्ह कपालि जोई लाग ॥ १० ( चर्या )

दोहों की भाषा में डा० तगारे का जो भूत कृदन्त प्रत्यय—ल अथवा इल के दर्शन नहीं हुए, चर्यापदों में इसके दर्जनों उदाहरण उन्हें सहज ही मिल जाते।

(१) हउ सूतेलि महासुह लीलें ॥१८॥ ( काण्ह )
(२) सुअने मइ देखिल तिहुँअण सुण्ण ॥३६॥ ( काण्ह )
(३) चीआ राअ सहावे मूकल ॥३२॥ ( सरह )
(४) सरह भणइ वप उजु बट भइला ॥३२॥ ( सरह )

गीतों की भाषा में पूर्वीपन का होना स्वाभाविक था क्योंकि वे साधारण लोगों के गाने के लिए लिखे गये थे। इनके विपरीत दोहों की भाषा का पछाँह की परिनिष्ठित अपभ्रंश में होना अनिवार्य था क्योंकि उनमें ज्ञान की सूक्ष्म बातें कही गई थीं। साखी (दोहा) को पछाँह की परिनिष्ठित भाषा में कहने तथा सबदी (पद) को स्थानीय पूर्वी बोली में गाने की परम्परा सिद्धों के बाद भी कबीर आदि तक चलती रही।

साहित्य की भाषा में पछाँह और पूरब का क्षेत्रीय भेद प्राकृत-काल से ही चला आ रहा है और अपभ्रंश-युग में उस भेद के मिट जाने का कोई तर्कसंगत ऐतिहासिक कारण नहीं दिखाई पड़ता।

इसलिए डा० तगारे के वर्गीकरण में जहाँ दक्षिणी अपभ्रंश नामक भेद केवल कल्पना है, वहाँ पूर्वी अपभ्रंश का भेद वास्तविक है, इस शर्त के साथ कि पूर्वी अपभ्रंश की अधिकांश विशेषताएँ चर्यापदों में सुरक्षित हैं। चर्यापदों के आधार पर पूर्वी अपभ्रंश की स्थापना की जाती तो डा० तगारे से प्रो० अल्फ्रेड मास्टर को यह शिकायत न रहती कि पूर्वी अपभ्रंश के वर्गीकरण का आधार बहुत स्वल्प है।[१]

किन्तु इसके साथ ही अल्फ्रेड मास्टर की यह सम्मति युक्तिसंगत प्रमाणित नहीं होती कि डा० तगारे का क्षेत्रीय विभाजन उचित है। मास्टर को आपत्ति है

---

१ बुलेटिन ऑव द स्कूल अव ओरिएंटल एंड अफ्रिकन स्टडीज खंड १३ भाग २

अपभ्रंश के पूर्वी भेद पर जब कि आपत्ति होना चाहिए उसके दक्षिणी भेद पर।

वस्तुतः भारतीय आर्यभाषा की पूर्ववर्ती परम्परा के अनुसार अपभ्रंश के भी केवल दो क्षेत्रीय भेद थे—पश्चिमी और पूर्वी जिनमें पश्चिमी अपभ्रंश परिनिष्ठित था तथा पूर्वी अपभ्रंश उसका विभाषा-मात्र था।

अपभ्रंश के इससे अधिक भेदों की सत्ता मनाने के लिए इस समय कोई गुंजाइश नहीं है।

**परिनिष्ठित अपभ्रंश और उसकी मुख्य विशेषताएँ**

वैभाषिक और क्षेत्रीय दोनों भेदों के बावजूद अपभ्रंश भाषा का एक परिनिष्ठित रूप भी था। इस परिनिष्ठित अपभ्रंश का मूल आधार पश्चिमी प्रदेशों की बोली थी और ऐतिहासिक दृष्टि से यह शौरसेनी प्राकृत की परम्परा में थी। इसीलिए कुछ विद्वान् इसे पश्चिमी अपभ्रंश और कुछ शौरसेनी अपभ्रंश कहते हैं। हेमचन्द्र ने भी अपने प्राकृत व्याकरण में अपभ्रंश का व्याकरण लिख चुकने के बाद अन्त में 'शेषं शौरसेनीवत्' लिख कर इस तथ्य की ओर संकेत किया है। इसका अर्थ इतना ही है कि शौरसेनी अथवा पश्चिमी अपभ्रंश ने शौरसेनी प्राकृत की कुछ विशेषताओं का निर्वाह करते हुए बहुत-सी नई विशेषताएँ भी प्राप्त कर ली थीं। अपभ्रंश के इस परिनिष्ठित रूप को ठीक ठीक जानने के लिए उसमें प्रचलित प्राकृत के दाय भाग और स्वयं अपभ्रंश द्वारा अर्जित अपनी विशेषताओं का पृथक् पृथक् बोध आवश्यक है।

**लिपि शैली की कठिनाइयाँ**

लेकिन प्राचीन भाषाओं का वास्तविक रूप जानने में सबसे बड़ी बाधा यह है कि वे जीवित भाषाओं की तरह बोलचाल के रूप में प्राप्त न होकर लिपि के माध्यम से ही सुलभ हो पाती हैं। इसलिए उनकी ध्वनि संबंधी सूक्ष्मताओं की ठीक-ठीक जानकारी तो हो ही नहीं पाती, कभी-कभी लिपिकारों के प्रमाद से रूप-सम्बन्धी विशेषताओं में भी गड़बड़ी हो जाती है। यह बात अपभ्रंश भाषा के भी विषय में लागू होती है। अपभ्रंश की अधिकांश ध्वनि-सम्बन्धी विशेषताएँ तथा कुछ रूप-संबंधी विशेषताएँ उसके ग्रन्थों की लिपि शैली (अर्थोग्राफी) पर निर्भर हैं।

यद्यपि अपभ्रंश काव्यों के विद्वान सम्पादकों ने बहुत सावधानी से सम्पादन करके अनेक काव्यों का वैज्ञानिक संस्करण प्रस्तुत किया है फिर भी ध्वनि-विचार और रूप विचार को प्रभावित करने वाली कुछ लिपि शैली सम्बन्धी समस्याएँ रह जाती हैं।

है। इस संबंध में विद्वानों ने लक्षित किया है[1] कि—

१ आदि और अनादि सघोष व्यंजनों का महाप्राण रूप हो जाता है।

२ स् अथवा र के समीपवर्ती दन्त्य व्यंजन मूर्धन्य हो जाते हैं।

३ आदि य—प्रायः ज—हो जाता है, इस तरह अपभ्रंश में य—का कोई ध्वनि-मूल्य नहीं था।

४ ऊष्म व्यंजनों में से अपभ्रंश में केवल 'स' अवशिष्ट था।

५. यद्यपि प्राकृत-व्याकरणों ने अपभ्रंश में मध्यग—क —,—त —प —, तथा —ख —, —थ —, —फ —, जैसी अघोष ध्वनियों के घोष (ग, द, ब, घ, ध और भ) हो जाने की व्यवस्था दी है फिर भी अपभ्रंश साहित्य में इस व्यवस्था का पालन नहीं मिलता। अपभ्रंश साहित्य में प्राकृत के ही अनुसार—क, —ग —, —च —, —ज —, —त —, —द —( और —प —भी ) लुप्त हो जाते हैं। इसी तरह—ख —, —घ —, —थ —, —ध —, —फ —, —भ —प्रायः —ह —हो जाते हैं।

६ यद्यपि प्राकृत वैयाकरणों ने अपभ्रंश में संयुक्त 'र' को सुरक्षित लक्षित किया है और प्रगण, प्रयावदी, प्राउ प्राइव, प्रिय जैसे प्रयोग भी मिल जाते हैं तथापि सामान्यतः अपभ्रंश में संयुक्त 'र' के समीकरण की ही प्रवृत्ति दिखाई पड़ती है।

७ प्राकृत वैयाकरणों के कथन के बावजूद अपभ्रंश में 'र' का आगम बहुत कम दृष्टिगोचर होता है।

८. यद्यपि —म —अपभ्रंश में यथावत् सुरक्षित था किन्तु —म> —वँ —परिवर्तन की प्रवृत्ति बहुत अधिक दिखाई पड़ती है। इस परिवर्तन का आरंभ प्राकृत काल से ही हो गया था लेकिन इसकी अधिकता को अपभ्रंश की अपनी विशेषता कहा जा सकता है।

अपभ्रंश जिस विषय में प्राकृत से पृथक् अस्तित्व तथा उससे ऐतिहासिक विकास घोषित करती है वह है उसकी रूप निर्माण संबंधी विशेषता। राहुल जी के शब्दों में 'उसने नये सुबन्तों और तिङन्तों की सृष्टि की है।'

**रूप निर्माण की प्रमुख प्रवृत्तियाँ**

यद्यपि अपभ्रंश-साहित्य में प्राकृत काल के प्राचीन रूप बहुत दिनों तक प्रचलित रहे और बड़े-बड़े अपभ्रंश कवियों की भाषा भी प्राकृत-प्रभाव से सर्वथा मुक्त न थी, फिर भी अपभ्रंश रूप निर्माण की निजी प्रवृत्तियाँ क्रमशः अपनी प्रधानता स्थापित करती चली गईं। ऐतिहासिक दृष्टि से यही नये रूप विशेष महत्वपूर्ण हैं।

---

१ वही §४३ ६८

विद्वानों ने अपभ्रंश रूप निर्माण की प्रमुख प्रवृत्तियों का निर्देश इस प्रकार किया है—

१ रूप निर्माण की दृष्टि से प्रातिपादिकों की विविधता अपभ्रंश में नहीं रही विभिन्न स्वरान्त के प्रातिपादिक अकारान्त पुल्लिंग शब्द के कारक रूपों से प्रभावित थे। इस तरह रूपनिर्माण की दृष्टि से अपभ्रंश में केवल अकारान्त पुल्लिंग प्रातिपदिक की सत्ता थी।

२ व्याकरणिक लिंग भेद क्रमशः समाप्त हो चला था और नपुंसक लिंग तो व्यवहारतः लगभग लुप्त हो गया।

३ कारक विभक्तियाँ अपभ्रंश में आते आते सिमट कर केवल तीन समूहों में एकत्र हो गई थीं। पहला समूह प्रथमा, द्वितीया और सम्बोधन का दूसरा तृतीया और सप्तमी का तथा तीसरा चतुर्थी, पंचमी और षष्ठी का। इन तीनों समूहों में से अन्तिम दोनों में प्रायः मिश्रण और विपर्यय हुआ करता था जिससे कभी-कभी रूप निर्माण की दृष्टि से सामान्य कारक ( डाइरेक्ट केस ) और विकारी कारक ( ऑब्लीक केस ) दो ही का अस्तित्व रहता था। इस तरह जहाँ संस्कृत में कारकों के लिए एक शब्द के २१ रूप होते थे और प्राकृत में १२, वहाँ अपभ्रंश में लगभग ६ रूप रह गये।

अपभ्रंश की घिसी हुई कारक विभक्तियाँ भी प्राकृत से ज्यादा दूर थीं जैसे तृतीया एकवचन में – एण की जगह – एँ और षष्ठी एकवचन में – स्स की जगह – ह आदि।

४ अधिकांशतः प्रथमा और द्वितीया में तथा कभी-कभी अन्य विभक्तियों में भी केवल निर्विभक्तिक शब्द का प्रयोग किया जाता था।

५ निर्विभक्तिक पदों तथा घिसे हुए सविभक्तिक रूपों से उत्पन्न अव्यवस्था और गड़बड़ी को दूर करने के लिए अपभ्रंश में अनेक स्वतन्त्र शब्दों का प्रयोग परसर्ग की तरह किया जाने लगा जैसे तृतीया के लिए, 'सहुँ', 'तण' चतुर्थी के लिए केहि, रेसि पंचमी के लिए होन्तउ, होन्त, थिउ षष्ठी के लिए केरअ, केर, कर, का, की और सप्तमी के लिए मज्झ, मह आदि।

६ काल-रचना की दृष्टि से अपभ्रंश धातुओं के तिङन्त रूप मुख्यतः लट्, लोट् और लृट् लकारों में ही होते थे शेष लकारों के रूप प्रायः कृदन्तज होने लगे।

७ प्राकृत तक लट् ( सामान्य वर्तमान काल ) के रूप प्रायः संस्कृत से मिलते जुलते होते थे, जैसे

# परवर्ती अपभ्रंश और उसमें हिन्दी के बीज

परिनिष्ठित अपभ्रंश में आधुनिक देसी बोलियों के मिश्रण का आभास हेमचन्द्र के प्राकृत व्याकरण के रचना काल ( ११४२ ई० ) से ही मिलने लगता है। उनकी 'देशीनाममाला' में भी ऐसे अनेक देशी शब्दों का संग्रह है जो प्राकृत ही नहीं बल्कि अपभ्रंश साहित्य में भी अप्रयुक्त हैं। ऐसे शब्दों का प्रयोग बोलचाल में ही होता रहा होगा, यह बात सहज ही सोची जा सकती है। इसके अतिरिक्त 'काव्यानुशासन' में हेमचन्द्र ने स्वयं ही शिष्ट अपभ्रंश से भिन्न 'ग्राम्य अपभ्रंश' का अस्तित्व स्वीकार किया है। स्पष्ट है कि यह ग्राम्य अपभ्रंश सामान्य लोकजीवन में व्यवहृत होने वाली परिनिष्ठित अपभ्रंश का ही कोई न कोई रूप थी जिसमें समस्त स्थानीय बोलियों का मिश्रण हो गया होगा।

परिनिष्ठित अपभ्रंश में देसी बोलियों का मिश्रण

इस तथ्य की पुष्टि में विद्वानों ने तो यहाँ तक कहा है कि हेमचन्द्र ने जिस अपभ्रंश का व्याकरण लिखा वह उस समय बोलचाल से उठ चुकी थी।[१] इस कथन के समर्थन में युक्ति दी गई कि यदि यह भाषा उस समय जीवित रही होती तो उसका इतना सोदाहरण और विस्तृत व्याकरण लिखने की कोई जरूरत न होती। लेकिन सचाई यह है कि किसी भाषा के व्याकरण की सांकेतिक और संक्षिप्त रूपरेखा से ही उसका जीवित रहना सिद्ध नहीं हो जाता। यदि ऐसा होता तो हेमचन्द्र प्राकृत व्याकरण में अपभ्रंश की तुलना में प्राकृत का संक्षिप्त व्याकरण देखकर प्राकृत को ही उनके युग की जीवित भाषा मानना पड़ता, जो अनैतिहासिक होगा।

ऐसे निराधार अनुमान की अपेक्षा गुलेरी जी का यह कथन अधिक तथ्य पूर्ण प्रतीत होता है कि 'यदि हेमचन्द्र पूरे उदाहरण न देता तो पढ़ने वाले जिनकी संस्कृत और प्राकृत व्याकरण-ग्रन्थों तक तो पहुँच थी किन्तु जो 'भाषा' साहित्य से

१ तेस्सीतोरी इंडियन ऐंटिक्वरी १९१४ पुरानी पश्चिमी राजस्थानी। एन० के० दिवतिया गुजराती लग्वज पृ० २५

स्वभावतः नाक चढ़ाते थे उसके नियमों को न समझने।[1] वस्तुत हेमचन्द्र ने अपना व्याकरण पण्डितों के लिए लिखा था, जन-साधारण के लिए नहीं

फिर भी यह निश्चित है कि हेमचन्द्र के समय तक साहित्य म अपभ्रंश का एक रूप स्थिर और परिनिष्ठित हो चुका था। यदि उसकी स्थिरता में कुछ कमी रह भी गई थी तो हेमचन्द्र ने व्याकरण लिखकर वह कमी पूरी कर दी। अपभ्रंश के परवर्ती कवियों में से पण्डितों ने प्रायः साहित्यिक अपभ्रंश को सामने रखकर किताबी भाषा म रचना की। ऐसे प्रयत्न हेमचन्द्र के तीन सौ वर्ष बाद तक होते रहे। परवर्ती अपभ्रंश के वास्तविक स्वरूप का पता पाने के लिये पण्डितों के ये काव्य विशेष काम के नहीं हैं।

लेकिन हेमचन्द्र के बाद अपभ्रंश काव्य की एक और भी धारा प्रवाहित रही जिसमें परिनिष्ठित अपभ्रंश के नियमों का कड़ाई से पालन करने की अपेक्षा लोक प्रचलित भाषा का उपयोग होता था। इस मिश्रित भाषा में रचे हुए ग्रन्थ काव्य की दृष्टि से तो उत्कृष्ट हैं ही, आधुनिक देशी भाषाओं के आरम्भिक रूप के अध्ययन की दृष्टि से भी बहुत महत्वपूर्ण हैं। भारतीय आर्य भाषा के इतिहास अथवा विकास की दृष्टि से परवर्ती अपभ्रंश का यह देश्य मिश्रित साहित्य विशेष महत्व का है और सच्चे अर्थों में 'परवर्ती अपभ्रंश' यही है।

भाषा में प्रसार के साथ स्थान भेद का आना स्वाभाविक है और यही घटना अपभ्रंश में भी घटी। जब अपभ्रंश सिंध के मुल्तान से लेकर बङ्गाल के सम तट तक और कन्नौज से लेकर मान्यखेट तक फैल गया तो इसमें स्थानीय विशेषताओं का उभार आवश्यक था। पूर्वी और पश्चिमी का भेद तो अपभ्रंश में हेमचन्द्र से पहले भी था, लेकिन परवर्ती अपभ्रंश में यह भेद और भी गहरा हुआ। यह देश भेद धीरे धीरे इतना बढ़ा कि तेरहवीं शताब्दी तक जाते-जाते अपभ्रंश के सहारे ही पूर्व और पश्चिम के देशों ने अपनी बोलियों का स्वतन्त्र रूप प्रकट कर दिया। परवर्ती अपभ्रंश की यह सब से बड़ी विशेषता है।

परवर्ती अपभ्रंश में देश भेद

देश भेद के अनुसार देखने से पश्चिमी प्रदेशों के परवर्ती अपभ्रंश-साहित्य की सामग्री थोड़े-बहुत अन्तर के साथ कालक्रम से इस प्रकार है—

परवर्ती अपभ्रंश का पश्चिमी साहित्य

१ संदेश रासक (१२ वीं सदी ईस्वी का पूर्वार्द्ध) —अब्दुल रहमान, मुल्तान।

२ बाहुबलि रास[2]—(११-४ ई०)—शालिभद्र सूरि, गुजरात

[1] पुरानी हिंदी पृ० १३०

[2] भारतीय-विद्या, वर्ष २ अंक १ में प्रकाशित।

थूलिभद्द-फागु—( १२००ई० )—जिन पद्म सूरि गुजरात
४ नेमिनाथ चापइ—( १२०० ई० )—विनयचन्द्र सूरि गुजरात
५ समर रास ( १३१४ ई० )—अंबदेव सूरि गुजरात
६ नेमिनाथ फागु—( १३१४ ई० )—राजशेखर सूरि गुजरात
७ शालिभद्र कक्का ( १३०० )—अज्ञात[१] गुजरात
८ प्राकृत-पैङ्गलम्—( १२ वीं से १५ वीं सदी ) में उद्धृत बब्बर, जज्जल, विद्याधर, हरिब्रह्म तथा कुछ अज्ञात कवियों की रचनायें जिनका रचना स्थान मुख्यतः मध्यदेश है।
९ षडावश्यक बालावबोध[२] (१३५४ ई० )—तरुणप्रभसूरि, गुजरात
इनके अतिरिक्त और भी अनेक पद्य तथा गद्य-खण्ड बिखरे हुए हैं।

पश्चिमी प्रदेशों के परवर्ती अपभ्रंश साहित्य की इन बिखरी हुई सामग्रियों का भाषावैज्ञानिक विश्लेषण अपेक्षित है। इस सामग्री में भी देश-काल भेद का आभास मिलता है। सदेश रासक की भाषा से प्राकृत पैङ्गलम् में उद्धृत पद्यों की भाषा निश्चित रूप से विकास की सूचना देती है, इसके साथ ही उसमें स्थानीय विशिष्टता भी है। प्राकृत-पैङ्गलम् के पूर्वोक्त पद्यों की भाषा में पुरानी ब्रजभाषा के बीज अधिक हैं जब कि 'संदेश रासक' की भाषा में ये बीज अपेक्षाकृत बहुत कम हैं। तुलना के लिए यहाँ दोनों काव्यों से क्रमशः एक एक छन्द लिये जा सकते हैं—

पश्चिमी प्रदेश के परवर्ती अपभ्रंश की विशेषता

(१) किं तहि देसि णहु फुरइ जुण्ह णिसि णिम्मल चंदह,
अह कलरउ न कुणंति हंस फलसेवि रविंदह।
अह पायउ णहु पढइ कोइ सुललिय पुण राउण,
अह पंचउ णहु कुणइ कोइ कावालिय भाइण।
महमहइ अहव पच्चूसि णहु ओससित्त घण कुसुमभरु।
अह मुणिउ पहिउ ! अणरसिउ पिउ, सरइ समइ जु न सरइ घरु ॥
—संदेश रासक ॥१८३॥

---

१ तीसरी से सातवीं तक की पुस्तकें प्राचीन गुर्जर काव्य संग्रह में प्रकाशित संगृहीत हैं।

२ जर्नल अव दि यू० पी० हिस्टॉरिकल सोसायटी वर्ष २२ खण्ड १-२ १९४९ ई० में प्रकाशित श्री अगरचंद नाहटा का निबन्ध 'आचार्य प्रवर तरुण प्रभ सूरि'।

(२) पिधउ दिढ सण्णाह, बाह उप्पर पक्खर दइ,
बंधु समदि रण धसउ सामि हम्मीर वअण लइ ।
उड्डल णहपह भमउ खग्ग रिउ-सीसहि डारउ,
पक्खर-पक्खर ठेल्लि पेल्लि पव्वअ अप्फालउ ।
हम्मीर कज्ज जज्जल भणइ, कोहाणल मुह मह जलउ ।
सुलताण-सीस करवाल दइ, तेज्जि कलेवर दिअ चलउ ॥
—प्राकृत पैंगलम ॥१८०॥

इसी तरह यदि १४वीं सदी ईस्वी के 'षडावश्यक बालावबोध' की इनकी तुलना में रखा जाय तो भाषा के विकास का एक और सोपान प्रकट होगा।

"अनन्त गुण भगवन्त पूजापुण्य परिमितइ जितिश करिणि एह अर्थ विषइ काइ एक कहियइ ।

दशार्ण पुर इसइ नामि नगर । तिहाँ दशार्ण भद्र नामि राजा तिहाँ दशार्णु इसइ नाम गिरि । अनेरइ दिनि । श्री महावीरु तिहाँ समोसरिउ । उद्यानपालकि श्री महावीर समागमनि करी दशार्ण भद्र राउ वधाविउ । अति हर्ष प्रकर्ष रउइ तउ राउ सिंहासन हूँतउ ऊठिउ श्री महावीर सामहु सप्त आठ पग जाइ उत्तरासंगु करी तिहाइ जि धिकउ विधि सउ वांदइ । सिंहासनि बइसी उद्यान पालक रहइ पारितोषिकु दानु दे करी चित्त माहि चीतवइ । प्रभातितिम किमइ श्री महावीर वादिसुजिम अनेरइ किणिहि न वादिउ । इसउ ध्यायतइ हूँतइ नगर शोभाकराना प्रभाव समइ स्नान शृंगार करी । अतिसार अलङ्कार पहिरी सब समृद्धि सहितु सामन्त मंत्रि मंडलेश्वर परिवरितु शाव पुत्र हस्तिस्कंध समारूढु चउरंग कटक समेतु आपणइ लक्ष्मी मदिकरी त्रिभुवनु तृणजिम मानतउ हूँतउ श्री महावीर देव वांदिवा चालिउ पदि-पदि गीत नृत्य नाटक कौतुक करवतउ कनकदान रूप्यदान वस्त्रादि दान दियतउ हूतउ दशार्णभूधर कन्हइ आविउ गय सिंदूर हूतउ उतरि करी समवसरण माहि तिहि प्रदक्षिणा । देकरी श्री महावीर प्रणमी करी यथा स्थानि बइठउ । अहो दशार्ण भद्र रहइ विश्व पूज्य पूजन विषइ वैरउड रागु । अहइ पर सुरागु । ऋद्धि मदद्रूपणु कथिकरी कलुषितु । सब सुरासुर नरनायक नइ आपणी सब समृद्धि विस्तारी करी तीर्थकर रहइ समकालु पूजइ । तथापिहि सब प्रकर्षिकरी पूजितु न होइ । अमान गुणु भगवंतु पूजा सब प्रकार कृतइ परिमिति इति ।... "[१]

उपर्युक्त गद्यांश 'षडावश्यक बालावबोध' में से दशार्णभद्र कथा से उद्धृत किया गया है। इसमें शब्दकोश की दृष्टि से जो सबसे नई बात है, वह है तत्सम

[१] श्री नाहटा के उक्त निबंध से उद्धृत ।

शब्दों का प्रयोग। अपभ्रंश के बाद आधुनिक आर्यभाषाओं के आरम्भ का यह पहला संकेत है। इस गद्यांश की दूसरी नवीनता है परसर्गों का अत्यधिक प्रयोग तथा प्राचीन कारक विभक्तियों का प्रायः अप्रयोग। यह प्रवृत्ति इतनी प्रबल है कि वाक्यों में क्रम तथा नैरंतर्य बनाये रखने के लिए उपयुक्त परसर्गों के अभाव में सर्वनामों का प्रयोग किया गया है जैसे पहले ही वाक्य में 'एह अथ गिगई ...' और दूसरे वाक्य में 'दशाया पुरु इसह नाम नगरु'।

डा० सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या ने 'वर्ण-रत्नाकर' के गद्य में भी इसी तरह के 'पेरीफ्रेसिस' का लक्षित किया है।[1] निश्चित रूप से यह परवर्ती अपभ्रंश के वाक्य विन्यास की अपनी विशेषता है जिससे आधुनिक आर्य भाषाओं के आरंभिक रूप का पता चलता है, उदेश-रासक की भाषा का यह अगला सोपान निश्चित रूप से माना जा सकता है।

परवर्ती अपभ्रंश में भी क्रमिक विकास के इस सूत्र का ध्यान में रखते हुये यह विचारणीय है कि ये कौन से मुख्य उपाय थे जिनके द्वारा परवर्ती अपभ्रंश ने अपने को पूर्ववर्ती प्रभाव से मुक्त किया तथा पश्चिमी प्रदेश की आधुनिक बोलियों के लिए मार्ग प्रशस्त किया।

परवर्ती काल की पश्चिमी अपभ्रंश ने परम्परा प्राप्त शब्द-समूह को श्रुति-सुख तथा उच्चारण योग्य बनाने के लिए निम्नलिखित मुख्य उपायों से काम लिया।

**ध्वनि-संबंधी प्रवृत्तियाँ**

१ प्राकृतों के संयुक्त व्यंजनों में सरलता लाने के लिए कभी क्षतिपूरक दीर्घीकरण जैसे नीसासा < निस्सास (= निश्वास), नीसरइ < निस्सरइ (= निःसरति), वीसरइ < विस्सरइ (= विस्मरति), ऊसास < उस्सास (= उच्छ्वास) आदि और कभी बिना-क्षतिपूरक दीर्घीकरण के ही व्यंजन द्वित्व को तोड़ना जैसे कणयार < कण्णियार (= कर्णिकार), वखाणियइ < वक्खाणियइ (= व्याख्यान), कपूर < कप्पूर (= कर्पूर), चूडिलउ < चूडिल्लउ, आलस < आलस्स (= आलस्य) आदि। ये दोनों प्रवृत्तियाँ परिनिष्ठित अपभ्रंश में भी मौजूद थीं, किन्तु परवर्ती अपभ्रंश में बहुत बढ़ गई।

२ मध्यग क ग च ज त द प य व आदि व्यंजनों के लोप होने से प्रायः एकाधिक स्वर साथ-साथ सुरक्षित रहकर जहाँ विवृत्ति या विच्छेद (हायटस) उत्पन्न कर देते थे वहाँ संधि और समीकरण प्रक्रिया का प्रयोग, जैसे

सहार < सहआर (= सहकार)
सुनार < सुवण्णआर (= स्वर्णकार)

---

१ वर्ण रत्नाकर अंग्रेजी भूमिका §३८

अँधार < अंधआर ( = अंधकार )

मार < मऊर ( = मयूर )

असंयुक्त स्वरों को संयुक्त करने की इस प्रवृत्ति के साथ ही संकोचन की प्रवृत्ति इतनी प्रबल हो उठी थी कि अन्त में आने वाले स्वर भी पूर्ववर्ती स्वर के साथ संयुक्त होने लगे। क्रियारूपों में यह प्रवृत्ति विशेष काम कर रही थी। जैसे—

कीजै < किज्जइ, करावै < करिव्वइ, रहै < रहइ, कहावै < कहिज्जइ आदि

३ कुछ विद्वानों ने कारकरूपों में निरनुनासिकता को भी अपभ्रंश का प्रादेशिक विशेषता न मानकर परवर्ती विकास माना है।[1] जैसे सन्देश रासक में तृतीया और सप्तमी में—हिं अन्त वाले रूपों की जगह—हि अन्त का प्रयोग इसी तरह षष्ठी बहुवचन में—हं की जगह—ह और नपुंसकलिंग के प्रथमा-द्वितीया एक वचन में—इं की जगह इ—आदि।

४ अनुनासिक व्यंजन के साथ उसके बाद आने वाले व्यंजन का समीकरण होना भी परवर्ती अपभ्रंश की प्रवृत्ति कही गई है[2] जैसे

सनहय < सन्देशक (न+द)

सामोर < साम्बपुर (म+ब)

५. 'सन्देशरासक' की भाषा पर विचार करते हुये भी भायाणी ने मध्यग—व—क लोप को परवर्ती अपभ्रंश की ऐसी प्रवृत्ति माना है जो ब्रजभाषा की विशेषताओं में से एक है[3] जैसे—

मंनाइ ( = मनावि ) मनाएवि ( = मनावेवि), पाइय ( = पाविय), पाउ ( = पाव ), सहाउ ( = सहाउ )।

**रूप निर्माण सम्बन्धी विशेषताएं**

परवर्ती अपभ्रंश तद्भव शब्दों के ध्वनि-परिवर्तन करने में उतनी सक्रिय नहीं रही, जितनी अपभ्रंश के स्थिर और संश्लिष्ट पदों को और भी विश्लिष्ट करने में। परवर्ती अपभ्रंश में जो आधुनिक भाषाओं के बीज मिलते हैं वे बहुत कुछ इसी रूप निर्माण के क्षेत्र में।

१ लगभग सभी कारकों में बहुत्ले के साथ निर्विभक्तिक पदों का प्रयोग करना परवर्ती अपभ्रंश की ऐसी प्रवृत्ति है जो पुरानी राजस्थानी, ब्रज और गुजराती सभी भाषाओं में बहुतायत से मिलती है। हेमचन्द्र के समय यह प्रवृत्ति इतनी प्रबल न थी। उन्होंने प्रथमा, द्वितीया और षष्ठी केवल तीन

---

[1] सन्देश-रासक व्याकरण §७७

[2] वही § ३५-५ [3] वही § ३३ सी

विभक्तियों में लाप का निर्देश किया था। हेमचन्द्र के उदाहरणों में भी इस तरह के उदाहरण अधिक नहीं हैं। लेकिन संदेश रासक, प्राकृत-पैङ्गलम् तक आते आते ऐसे निर्विभक्तिक पदों की लड़ी लग जाता है।

२ विभक्ति-लोप के साथ ही अधिक से अधिक परसर्गों का प्रयोग भी बढ़ने लगा। हेमचन्द्र-व्याकरण में जहाँ मुश्किल से पहि, तेंणि, तणेण, हान्तओ, केरअ, पेर, मज्झि आदि गिने-चुने परसर्ग मिलते हैं वहाँ 'संदेश रासक' में एक साथ सरिसहिं, सम, सरिसु, हुंतउ, ठ्ठियउ, रसि, लग्गि, तणि, महि, आदि विविध परसर्ग दिखाई पड़ने लगे। पश्चिम के दूसरे ग्रन्थों में भी इन परसर्गों के थोड़े बहुत परिवर्तित रूप तथा कुछ अन्य नये परसर्ग भी मिलते हैं।

३ श्री भायाणी का सुझाव है कि 'संदेश रासक' में संजीवयर और अवइायर आदि शब्दों की यर = *कर प्रत्यय हिन्दी के 'लुटेरा' 'चितेरा' आदि शब्दों की – एरा प्रत्यय की जननी है।[१]

४ पूर्वकालिक क्रिया के लिए परिनिष्ठित अपभ्रंश में जहाँ – इवि, – अवि, – वि, – इ आदि प्रत्यय आते थे वहाँ परवर्ती अपभ्रंश में संयुक्त-पूर्वकालिक रूपों का प्रचलन हो गया जैसे—वहेवि करि। पूर्ववर्ती अपभ्रंश में केवल 'वहेवि' से ही काम चल जाता। स्पष्ट है कि आगे चले कर हिंदी में ऐसे ही दुहरे पूर्वकालिक रूपों का ही प्रचलन हुआ जिनमें मूल क्रिया में पूर्वकालिक प्रत्यय लुप्त करने के बाद √कर् ( = √कृ ) का भी वैसा ही पूर्वकालिक रूप जोड़ कर काम चलाया जाता है।[२]

५ क्रियापदों के क्षेत्र में परवर्ती अपभ्रंश ने सबसे बड़ा कार्य किया संयुक्त काल और संयुक्त क्रियाओं का बहुल निर्माण। संयुक्त-काल के निर्माण में प्राय √भू, √अस्, √कृ के सामान्य वर्तमान वाले रूपों के घिसे हुए रूप सहायक क्रिया के रूप में व्यवहृत होते थे तथा उससे पूर्व मूल क्रिया कभी भूतकृदन्त होती और कभी वर्तमान कृदन्त का कुछ घिसा हुआ रूप जैसे करत अच्छि।

संयुक्त क्रिया में प्राय सिद्धावस्थापन्न क्रिया ( इनफाइनाइट वर्ब ) का समूह का प्रथम अंश होती है मुख्यतः या तो पूर्वकालिक होती है या क्रियार्थक ( तुमुन्नन्त ) या शतृ कृदन्तज और साध्यावस्थापन्न क्रिया ( फाइनाइट वर्ब ) प्राय काल निर्माण करती है। जैसे—'संदेश रासक' में—

सिसिरिसु रहइ ( १८ ग ), सक्खर-सक्खर हरि गउ ( ६५ घ ),

असेस तरुय छांडि करि गय ( १६२ घ ) आदि में

१ संदेश रासक व्याकरण ४६-५

२ वही ६८

सिद्धावस्थान्त क्रियायें प्राय पूर्वकालिक हैं और
कहि न सक्कउ ( १ १ क ) में 'कहि' नियामक है।

रूप और अर्थ की दृष्टि से संयुक्त क्रियाओं की विविधता अन्यत्र भी दिखाई पड़ती है।

पश्चिमी प्रदेशों की अपेक्षा पूर्वी प्रदेशों का परवर्ती अपभ्रंश साहित्य मात्रा में अल्प होता हुआ भी आधुनिक देशी भाषाओं के आरम्भ की दृष्टि से अधिक महत्वपूर्ण है। बारहवीं शताब्दी में काशी के दामोदर पंडित द्वारा लिखा हुआ 'उक्ति-व्यक्ति प्रकरण' नामक एक महत्वपूर्ण ग्रन्थ प्राप्त हुआ है जो सम्भवत गाहड़वाल राजकुमारों को स्थानीय देशभाषा के माध्यम से संस्कृत पढ़ाने के उद्देश्य से लिखा गया था। यत्र-तत्र उसकी भाषा के जो फुटकल नमूने सामने हैं, जैसे पढ़ब, लिखब, अभ्यासब जैसी भविष्यत् कृदन्त की क्रियायें, उनसे पता चलता है कि पूरब की बोलियों का प्राचीन रूप उसमें अच्छी-तरह सुरक्षित है।

**पूर्वी प्रदेशों का परवर्ती अपभ्रंश साहित्य**

इसके अतिरिक्त ज्योतिरीश्वर ठाकुर का 'वर्णरत्नाकर ( १४वीं सदी का पूर्वार्द्ध ) तथा विद्यापति ठाकुर की 'कीर्तिलता ( १४वीं सदी का उत्तरार्द्ध ) दो ऐसी पुस्तकें प्राप्त हुई हैं जिनका सम्बन्ध हिन्दी-भाषा-भाषी प्रदेश की सुदूर पूर्व की बोली से है। विद्यापति की एक और ऐसी ही पुस्तक 'कीर्तिपताका' का भी विवरण मिलता है।[1]

शास्त्री जी ने 'कीर्तिपताका' से एक अपभ्रंश छन्द भी उद्धृत किया है जो इस प्रकार है—

पविडअमरडलिबद्धपुरो मीयमकीरमुहेन।
बाणीमहुरमहुपूरस पिअउ स्ववनसवनेन॥

'प्राकृत-पैंगलम्' के उदाहरणों में कुछ कथित ऐसे भी हैं जिनपर पूर्वी बोली की स्पष्ट छाप दिखाई पड़ती है।[2] जैसे—

१ करुणा पअले मढइ निअले सो देउ पराअण तुम्हवरा।(५७ )
२ यहि मथ इथल कहूँ।
३ विदक पूरल मेधरा।
४ मदि चलइ मुअल जिवि उदए।

---

१ म० म० हरप्रसाद शास्त्री—नेपाल दरबार लाइब्रेरी के ताडपत्र तथा अन्य हस्तलिखित ग्रन्थों का सूचीपत्र १९०५ ई०।

२ देखिए 'वर्ण चरित की भूमिका, प० ३ १०

५ मारर तोहर सकट सहर।

श्री अगरचंद नाहटा ने 'वीरगाथा काल का जैन साहित्य' निबन्ध में १४वीं सदी के कुछ गद्यांशों का उद्धरण दिया है जिनमें से एक अंश में पूर्वी प्रदेश की बोली का पुराना रूप सुरक्षित है।[१]

"अथ पूर्वी नायिका यालथा सुणहुगे रे भइया। इधु बुगि जाणि यह धारे, निछुरे मारी यहिना, पुनि पुनि मार देसु कितपु नरति आहि। मार देस की बात न जानसि, जेहि देस ऐसे मानुस कैसे इनकु धीरे धीरे विवेकिए। परम दाय व माउन मरार मल्ल, तुम्ह कतुवे जान कतुवे परान, यवाकी आन! अम्हीं तुम्हीं बड़ा अन्तर आहि! कहसु अन्तर, तुम्हके मानुस तरि मोटे, उपरि मारे त्रिचि छोटे। अत अम्ह के मानुस नाहे यिचि पृनु करसु सार बिट्ठ आहि। अइस दांतु इट, जइसा पूनम का चाँद। अइफोटर क चारर साइयहि। गात गाइयह। तुठि नाक वनिये वसहि कइसे बनिय। अन्विथा!"

खोज से इस तरह के और भी गद्य तथा पद्य मिल सकते हैं।

अपभ्रंश में आधुनिक देशी बोलियों का जितना प्रगाढ़ मिश्रण पूर्वी प्रदेशों में दिखाई पड़ता है, उतना पश्चिम में नहीं। पश्चिमी प्रदेश की साहित्यिक भाषा बहुत दिनों तक परिनिष्ठित अपभ्रंश से प्रभावित रही किन्तु पूरब के लिए वह शुरू से ही मात्र साहित्यिक भाषा होने के कारण स्थानीय बोली से अलग रही। फलतः पूरब में देशी बोलियों का उभार बहुत तेजी से हुआ।

**पूर्वी प्रदेश के परवर्ती अपभ्रंश की विशेषता**

१ पूरब की परवर्ती अपभ्रंश पश्चिम से जिस विषय में अत्यधिक विशिष्ट थी वह है शब्दकोश। परवर्ती काल की पूर्वी अपभ्रंश में जिस मात्रा में संस्कृत के तत्सम शब्दों का ग्रहण किया गया, पश्चिमी में उसका शतांश भी नहीं हुआ। एक ओर कीर्तिलता और वर्णरत्नाकर तथा दूसरी ओर सन्देश रासक से 'प्राकृत पैंगलम्' तक की रचनाओं से तुलना करने पर यह तथ्य प्रमाणित हो जाता है। इसी तरह इस्लाम के संपर्क से अरबी और फ़ारसी शब्दों का ग्रहण भी पूर्वी अपभ्रंश में बहुत हुआ। उसकी तुलना में पश्चिमी अपभ्रंश में ये शब्द बहुत कम मिलते हैं। यह अवश्य है कि कीर्तिलता और वर्ण रत्नाकर ने अरबी और फ़ारसी शब्दों को अपनी स्थानीय उच्चारण विधि के अनुकूल मोड़कर ग्रहण किया। जैसे—तुर्क को तुलुक अथवा तुरुक सुल्तान को सुरतान हज़ार को हजार, प्याज को पयाजु बनाकर अपनी बोलचाल में खपा लेने की कोशिश की गयी।

२ संज्ञा शब्दों की रूप-रचना के क्षेत्र में भी परवर्ती युग की पूर्वी अपभ्रंश

१ नागरी प्रचारिणी पत्रिका, वर्ष ४६, अंक ३ सं० १९९८ वि०

न पश्चिमी अपभ्रंश से विकास के अग्रिम चरण दिखलाए। पश्चिमी अपभ्रंश में विकारी कारकों ( आब्लीक केसेज ) के निर्माण में उतनी एकरूपता तथा स्थिरता नहीं आ सकी थी जितनी पूर्वी में आई। पश्चिमी अपभ्रंश में एक वचन और बहुवचन के अन्तर को स्पष्ट करने वाले रूपों के का प्रचलन प्राय कम या नहीं था। पूर्वी अपभ्रंश में लगभग सभी कारकों के विकारी रूप बहुवचन में—न्हि, न्ह, अथवा—न अन्त वाले होत थे। जैसे

प्रथमा—मयूरन चरइतें अछ ( वर्णरत्नाकर, २१ क )
द्वितीया—दास गोंसाञ्नि गहिअ, ( कीर्तिलता, पृ १६ )
गो बोलि गमारन्हि छाड ( ,, पृ० ३६ )
तृतीया—वायसन्हि कोलाहल कए, ( वर्ण० २६ ख )
जुवतिन्हि जलकेलि आरहु ( , ३० क )
तन्हे मन्तिन्ह कियउ प्रस्ताव ( कीर्ति० ५६ )

षष्ठी और सप्तमी बहुवचन के रूपों की यह विशेषता है कि—न्हि,—न्ह अन्त वाले इन विकारी रूपों के बाद परसग भी प्रयुक्त होते थे। जैसे—

षष्ठी—जुवतिन्हि क उत्कंठा ( वर्ण० ३० ख )
वेश्यान्हि करो निवास ( कीर्ति ३२ )
सप्तमी—युवराजन्हि माँझ पवित्र ( कीर्ति १२ )

३ निर्विभक्तिक अथवा लुप्तविभक्तिक पदों के बाद परसर्गों का प्रयोग करने में पूर्वी अपभ्रंश ने पश्चिमी की अपेक्षा अधिक साहस का परिचय दिया, यहाँ तक कि कीर्तिलता और वर्णरत्नाकर की भाषा इसी परसर्ग बहुलता के कारण लगभग विश्लिष्ट भाषा की श्रेणी में आ गई। नीचे परसग प्रयोग के कुछ उदाहरण दिये जा रहे हैं—

तृतीया—जुआर-सञो ( वर्ण० ३८ क )
मृत्यु सञो कलकल करइतें अछ ( वर्ण ४१ क )
मानिनि जीवन मान सञो ( कीर्ति० ६ )
चतुर्थी—भोजन कारण ( वर्ण० ४७ ख )
जुझ देक्खइ कारण ( कीर्ति० १०६ )
सामि काज सगरे ( कीर्ति० ८४ )
एही आलिंगए-लागि ( वर्ण० १८ क )
तवे मन कर तेसरा-लागि ( कीर्ति० )
पञ्चमी—(१) जनि अमृत क सरोवर-सञो पक उद्धारि

काह पाती भेल पैठि (कीर्ति० ३०)
जनि अन्य पर्यन्त विश्वकर्मा एही काय छल। (कीर्ति० ५०)

(घ) कृदन्तज सिद्धावस्थापन्न क्रिया + तिङन्तज साध्यावस्थापन्न क्रिया की विधि से विविध संयुक्त काल बनाने की प्रवृत्ति 'वर्णरत्नाकर' से ही आरम्भ हो गई थी जिसका पर्याप्त विकास आधुनिक बोलियों में हुआ। जैसे—

होइते अछ (वर्ण० १३ क), करइते अछ (३७ ग)
भेल अछ, भेल छथि (५२ ख)
भए गेल छथि चलत भउअह (४६ ख) आदि

(ङ) संयुक्त क्रिया निर्माण की जो प्रक्रिया परिनिष्ठित अपभ्रंश में आरम्भ हुई थी, पूर्वी प्रदेश की परवर्ती अपभ्रंश ने उसमें और भी विविधता तथा व्यापकता दिखाई जैसे

हकारी हलुअह (वर्ण० ४४ ख), सबके पाटा देल (५६ ख)
भए गेलाह (१८ क) आ भउ (३० ख)
भअइ गउ (३३ क)

परवर्ती काल के पूर्वी और पश्चिमी अपभ्रंशों के बीच एक मध्यदेशीय अपभ्रंश का भी अस्तित्व प्रमाणित होता है। बारहवीं शताब्दी ईस्वी के पूर्वार्द्ध में काशी के दामोदर पण्डित द्वारा रचित 'उक्ति-व्यक्ति प्रकरण' में पाई जाने वाली देश भाषा यही मध्यदेशीय अपभ्रंश है।

**उक्ति व्यक्ति-प्रकरण और मध्यदेशीय अपभ्रंश**

'उक्ति-व्यक्ति प्रकरण' की अपभ्रंश 'वर्ण रत्नाकर', 'कीर्तिलता' और चर्यापदों के अपभ्रंश से बहुत कुछ भिन्न है। उसमें मागधी के तत्व उतने नहीं हैं जितने कि अवधी के बीज हैं। यहाँ तक कि डा० सुनीतिकुमार चैटर्जी ने 'उक्ति-व्यक्ति' की देश भाषा को 'प्राचीन कोसली' कहा है।[1] इस प्रकार 'उक्ति-व्यक्ति' की भाषा को परवर्ती युग के पूर्वी अपभ्रंश से भिन्न मध्यदेशीय अपभ्रंश के रूप में विचार करना अधिक युक्ति-संगत प्रतीत होता है। 'उक्ति-व्यक्ति' का महत्व विशेष रूप से इसी बात में है कि उसके द्वारा पश्चिमी और पूर्वी अपभ्रंशों के बीच मध्यदेशीय अपभ्रंश के स्वरूप का पता चलता है। अब तक इस क्षेत्र की देश भाषा का प्राचीनतम रूप बतलाने वाला यह पहला ग्रन्थ है।

'उक्ति व्यक्ति प्रकरण' पाँच प्रकरणों में समाप्त होने वाला एक व्याकरण ग्रन्थ है जिसमें कुल मिलाकर ५० कारिकाएँ हैं और इन कारिकाओं पर स्वयं

---

१ उक्ति व्यक्ति प्रकरण स्टडी पृ० २-
प्रस्तुत प्रसंग में डा० चटर्जी की स्टडी का विशेष उपयोग किया गया है।

ग्रंथकार ने ही विस्तृत व्याख्या भी लिखी है। प्रकरणों के नाम क्रमशः 'क्रियानि व्यक्ति', 'कारकाक्ति व्यक्ति', 'उक्तिभेद', 'लेखनविधि' और 'व्यावहारिक-लेख पत्र निसम क्रम' है। इनमें से आरंभिक तीन प्रकरण तो सव्याख्या उपलब्ध हैं लेकिन शेष दो प्रकरणों की व्याख्याएँ नहीं मिलतीं। व्याख्यात्मक अंश में एक विशेष बात यह है कि प्रथम प्रकरण की नवीं कारिका की व्याख्या अत्यंत विस्तृत है जिसमें सैकड़ों देशी क्रियाओं के प्रयोग दिए गए हैं। व्याकरण की दृष्टि से आरम्भ के दोनों प्रकरण—क्रियाक्ति और कारकाक्ति विशेष महत्त्वपूर्ण हैं।

ग्रन्थकार ने 'उक्ति-व्यक्ति' नाम की व्याख्या करते हुये पहली कारिका की टीका में लिखा है कि

उक्तेर्भाषितस्य व्यक्तिं प्रकटीकरणं विधास्याम। अपभ्रंशभाषाच्छन्ना संस्कृतभाषा प्रकाशयिष्याम इत्यर्थः। अर्थान्तरमपि यथा—उक्तायाभ्रभाषिते व्यक्तीकृतं संस्कृतं तदेव करिष्याम इत्यर्थः।

तात्पर्य यह कि इसमें तत्कालीन देश भाषा के प्रयोगों को संस्कृत व्याकरण के आधार पर समझाया गया है।

मुनि जिन विजय जी ने इस ग्रंथ के प्रास्ताविक वक्तव्य में सूचित किया है कि उस समय इस प्रकार के 'उक्ति' ग्रंथ बहुत से लिखे गए थे और उनमें से कई अब भी उपलब्ध हैं। ऐसे चार-पाँच उक्ति ग्रंथों का संग्रह 'उक्ति रत्नाकर' नाम से मुनि जी ने प्रकाशित किया है।

जैसा कि उपर्युक्त संस्कृत व्याख्या से स्पष्ट है, ग्रंथकार ने ग्रंथ में प्रयुक्त देश भाषा को सामान्यतः अपभ्रंश कहा है। इसका अर्थ यह नहीं है कि 'उक्ति व्यक्ति' की देश भाषा परिनिष्ठित अथवा शौरसेनी अपभ्रंश है। ऐसा प्रतीत होता है कि पंडित मंडली उन दिनों भी संस्कृत और प्राकृत के विपरीत लोक प्रचलित देश भाषा को सामान्य रूप से अपभ्रंश कहा करती थी। 'उक्ति व्यक्ति' की छठीं कारिका की टीका में ग्रंथकार ने अपभ्रंश के विषय में जो कुछ कहा है, उससे तत्कालीन पंडितों के मत का अनुमान लगाया जा सकता है—

'प्रतिदेशभिन्ना येयं सर्वजनसाधारणा भाषा गावी गोणी प्रभृतिका साऽपभ्रंश उच्यते। सा च संस्कृतभाषामुज्झित्वा प्रवृत्ता। तुरुष्कदेशे द्विजाति जाति तुरुष्कजातिरिव। ततो देशे देशे प्रतिविषय लोके पामरजनो यया यया गिराऽपभ्रष्टया यत् किंचिदभिधेयं वस्तु वक्ति व्यवहरति साऽपभ्रंश-भाषा, तदेवार्थं संस्कृतरचिता संस्कृतशब्दवाच्येन स्वरूपेण प्रयुक्ता प्रयोगं नीता, वाच्यत्वमायाति। यां संस्कृतभाषामुज्झित्य याऽपभ्रंशभाषा प्रवृत्ता तस्याः स्थाने यदा सैव संस्कृतभाषा पुनः परिवर्त्य प्रयुज्यते तदाऽपभ्रंशभाषैव विध्वत्वं प्राप्नोति। पतिता ब्राह्मणी कृतप्रायश्चित्ता ब्राह्मण्यत्वमिति चेति।'

चूँकि 'उक्ति व्यक्ति' व्याकरण ग्रंथ है इसलिये देशभाषा के नमूने विकार्य वाक्यों, वाक्यांशों अथवा पदों के रूप में ही प्राप्त होते हैं। ग्रंथकार ने प्रायः ऐसे वाक्यों और वाक्यांशों का संस्कृत अनुवाद भी दे दिया है। भाषा पर विचार करने से पूर्व ग्रंथ की पद्धति का कुछ नमूना देख लेना आवश्यक है। उदाहरणार्थ यहाँ नवीं कारिका और उसकी व्याख्या का कुछ अंश दिया जा रहा है।

धाचि' इति कर्तृ निष्ठा 'कीज' इति साध्यमा क्रिया स्मरात्।

अस्ति-करोती धातु अकर्मक सकर्मका एवम्।

अथ 'अकर्मक सकर्मका एवम्' इत्युक्तम्, अतो बालशिक्षाय तदनुगता साकाङ्क्षया अपरा अपि कियन्तो लिख्यन्ते। तथाकर्मकधात्वर्थानुगतास्तावद् यथा—गंग न्हाएं धम हो, पापु जा'—गङ्गायां स्नाते धर्मो भवति, पापं याति।

अथवा—'धमु भा, पापु गा'—धर्मो बभूव, पापं जगाम।

उक्ति व्यक्ति प्रकरण की भाषा के नमूने

अथवा—'धर्म होइह, पापु जाइह'—धर्मो भविष्यति, पापं यास्यति।

—एवमन्यदपि पल्लवा पूर्वोक्ता मतिप्रयोग वाक्या बाल शिक्षार्थम्। ग्रन्थविस्तारभयान्न न दर्शिता।

'जस जस धमु वाढ, तस तस पापु घाट'—यादृग् यादृग् धर्म वर्धते तादृग् तादृग् पापं घटति, घट्यति वा। घट चलने भ्वादौ चुरादौ च।

'जब जब धमु बाढ, तब तब पापु ओहट'—यदा यदा धर्मो वधते, तदा तदा पाप अवघटति, अवघट्यति वा। घट बधाते चुरादौ।

'जैसें जैसें धमु जाम, तैसें तैसें पापु खाम'—यथा यथा धर्मो जायते, तथा तथा पापं क्षीयते। जनो प्रादुर्भावे चये, क्षयति वा।

'जइ जेइ धमु पसर, तेइं तेइ हापु ओसर'—येन येन धर्मः प्रसरति, तेन तेन पापमपसरति। सृ गतौ, उपसर्गाद्धात्वन्तरम्।

'येंहा येंहा धमु चड, तेंहा तेंहा पापु खस'—यस्मिन् यस्मिन् धर्मश्चटति चट्यति वा, तस्मिन् तस्मिन् पापं स्खलति हसति वा। चट स्फुट भेदने स्खल संचय, चलने च। हस हस शब्दे।

'जाहा जाहां धमु नांद, ताहां ताहा पापु मान्द'—यत्र यत्र धर्मो नन्दति, तत्र तत्र पापं मन्दते। टुनादि समृद्धौ, मदि स्तुतिमोदादिषु, गतावत्र।

'जा किंह धमु कीज, ता किंह पापु खीज'—यस्मै धर्मः क्रियते तस्मै पापं क्षीयते। डुकृञ् करणे, खीज कूजेत्यादि लिख्यत इवापास्तत्वात्।

'जातो धमु पाविअ, तातो पापु सामिअ'—यतो धर्मः प्राप्यते, तत पापं शाम्यति। आप्लृ व्याप्तौ शमु दमु उपशमे।

'याकर धमु, उसम, ताकर पापु आकस —यस्य धम्म उच्छ् यसति, तस्य पा"मवद्सति। श्वस प्राणने, इस हसने हसति वा।

१ 'उक्ति व्यक्ति' में प्रयुक्त देश भाषा की सब से विशिष्ट ध्वन्यात्मक प्रवृत्ति यह है कि सामा"य वतमान काल अन्य पुरुष, एक वचन की क्रिया म प्रयुक्त प्रत्यय क उद्वृत्त स्वर-समूह—अइ —एइ का—ए न हाकर प्राय —अ होना है परवर्ती अपभ्रंश और तत्पश्चात् ब्रज, अवधी आदि में प्राय ए होने का हा प्रवृत्ति दिखाइ पड़ती ह, जैसे चलति > चलइ का प्राय 'चलै' और करोति> करेइ या करइ का 'करै' हो जाया करता था। 'उक्ति-व्यक्ति' के बा" की अवधा में—अ के साथ ही—अइ और—ऐ वाले रूप भी समान रूप

ध्वन्यात्मक प्रवृत्ति

से मिलते हैं। लेकिन 'उक्ति "यक्ति' में—अइ —ऐ वाले रूप बहुत कम मिलते हैं। रहइ, मानइ, मिलइ चलइ आदि कुछ एक रूप कवल अपवाद हैं। अधिकांशत चलइ=चल, करइ=कर, जाइ="ा हाइ=हा पढ़इ=पढ़ आदि रूप हा मिलते हैं।

इस प्रवृत्ति का पुष्टि सतमी एक वचन क प्रत्यय—अ —अ स भा होती है। डा० चटर्जी ने अन्य किसी सतोषप्रद व्युत्पत्ति के अभाव म इसे—अहि, अहि >अंहि से उत्पन्न माना है।[1] इस प्रकार *स्कधहि>स्कधहि>स्कन्धे, स्कधं न हाकर 'उक्ति व्यक्ति' म प्राय कांवें या कांध रूप मिलते हैं। यहाँ भी—अहिं> —अहि =ए न हाकर—अ हा हुआ।

इस प्रकार—अइ>—अ 'उक्ति "यक्ति का भाषा का महत्वपूर्ण ध्वन्या "मक विशेषता है।

२ परवर्ती काल का अन्य अपभ्रंशों तथा आ० भा० आ का तरह 'उक्ति व्यक्ति' की देश भाषा में भा दाघ या सयुक्त व्य"न अथवा अनुनासिक + व्यजन क व्य"न-समूह में सरलीकरण क साथ पूववर्ती स्वर में क्षतिपूरक दार्घीकरण की व्यापक प्रवृत्ति दिखाइ पड़ता है। जैसे—

भक्त>भत्त>भात, पक्व>पक्क>पाक, ग्रन्थि>गठि, गाँठि। कभा कभा द्वितीय अक्षर पर स्वराघात हान क कारण उक्त पूर्ववर्ती स्वर में क्षतिपूरक दीर्घीकरण की जगह ह्रस्वीकरण हा जाता है जैसे—

सामान्यत भिक्षा>भिक्खा>भिक्ख>भाख हागा लकिन यदि *भिक्षा कारिक हा ता भिक्खा-आरिअ>भाखारा>भिखारी रूप हागा।

इसी प्रकार ग्राम>गाउँ लकिन ग्रामकार>गर्वार।

---

१ उक्ति व्यक्ति स्टडी प० १६ प० स० भाग २ पृ० ७४५ ८२

३ संस्कृत के जो अन्य दीर्घ स्वर अपभ्रंश तक आते आते ह्रस्व हो गए थे वे आ० भा० आ० के उदय होते होते क्रमशः लुप्त हो चले। इस प्रवृत्ति के बीज 'उक्ति व्यक्ति' की भाषा में भी मिलते हैं जैसे—

सासु = श्वश्रु, बाग = वल्गा, भूख = बुभुक्षा, भीख = भिक्षा, जीभ = जिह्वा, सेज = शय्या, सवति = सपत्नी, लाज = लज्जा, पीर = पीड़ा, हरडइ = हरीतकी

४ किसी शब्द के अन्तर्गत व्यजनों के लोप से उत्पन्न उद्वृत्त स्वर या तो संयुक्त हो जाते हैं, अथवा उनमें संधि हो जाती है, अथवा य वश्रुति का समावेश द्वारा उनका स्वतन्त्र अस्तित्व सुरक्षित रखा जाता है जैसे—

लकुट>लउड>लउड, लीडी (= लकुटिका), भूतकार>भुअआर>भुआर, पंडित>पंडिअ>पांडे>पाँडे, सुगन्ध>सुअन्ध>सौंध, चतुष्क>चउक्क>चौक, सूपकार>सूअआर>सुआर सुवार

५ अपभ्रंश का अन्त्य उद्वृत्त स्वर—इअ आ० भा० आ० में प्रायः—ई हो जाता है लेकिन 'उक्ति व्यक्ति' में प्रायः—इ ही दिखाई पड़ता है, और—आ प्रत्यय के योग से यह इआ हो जाता है जैसे—

सुखिआ, दुखिआ उपकारिआ आदि।

६ जहाँ तक तद्भव शब्दों में होने वाले व्यंजन विकारों का संबंध है, संयुक्त और दीर्घ व्यंजनों के सरलीकरण की प्रवृत्ति परवर्ती अपभ्रंश में व्यापक रूप से दिखाई पड़ती है परन्तु राजस्थान और पंजाब प्रदेश की अपभ्रंश में यह प्रवृत्ति उतनी नहीं मिलती, जितनी मध्यप्रदेशीय अपभ्रंश में। 'उक्ति व्यक्ति' में इसके उदाहरण भरे पड़े हैं।

७ अन्य संयुक्त और असंयुक्त व्यंजनों के विषय में 'उक्ति व्यक्ति' ने प्रायः पूर्ववर्ती अपभ्रंश के रूपों को भली भाँति सुरक्षित रखा है। उरह, जोरह, बंद, बूद, पदम, सावज आदि शब्द ऐसे ही हैं जो अपभ्रंश में ही यह रूप प्राप्त कर चुके थे।

८ 'उक्ति व्यक्ति' की भाषा अपभ्रंश में प्रचलित संस्कृत के अर्ध तत्सम और तत्सम शब्दों को ग्रहण करके कभी-कभी अपनी ध्वन्यात्मक प्रवृत्ति के अनुसार उनमें परिवर्तन भी कर देती है। परिवर्तन करने में 'सावर्ण्य' की अपेक्षा 'स्वर भक्ति' और विप्रकर्ष की प्रवृत्ति अधिक दिखाई पड़ती है। जैसे—'रत्न' से रत्न न करके 'रतन' रूप बनाना और वर्ष से वस्स न करके वरिस। इस व्यापक विधान के अन्तर्गत 'उक्ति व्यक्ति के कुछ शब्द इस प्रकार हैं—

मध्यक>मधक, आदर्श>आरिस, सर्षप>सरिसव, वर्ष>वरिस, नित्य>नित, शुक्ल>सुकिल, त्याज>तज, लोक>लोग।

६ इन तद्भव और अर्धतत्सम शब्दों की अपेक्षा 'उक्ति व्यक्ति' मे अनेक देशी शब्द भी मिलते हैं जिनमें काम करने वाली ध्वन्यात्मक प्रवृत्ति का विचार करना कुछ कठिन है।

१ उक्ति व्यक्ति' की भाषा में कीर्तिलता, वर्णरत्नाकर के विपरीत अरबी फारसी के विदेशी शब्द नहीं के बराबर मिलते हैं इसलिए कहना कठिन है कि मध्यप्रदेशीय बोली में इन विदेशी शब्दों की ध्वनि में किस प्रकार का परिवर्तन किया जाता था।

## रूप रचना

१ अन्य अपभ्रंशों की तरह 'उक्ति व्यक्ति' की भाषा मे भी संज्ञा शब्दों को रूप-रचना का आधार मुख्यतः अकारान्त पुल्लिंग शब्द के कारक विभक्ति ही रूप प्रस्तुत करते हैं। जिन पर कहीं कहीं सर्वनाम के विकृत रूपों का गहरा रङ्ग दिखाई पड़ता है। शौरसेनी अपभ्रंश के प्रथमा एकवचन की प्रत्यय—उ का प्रभाव प्राचीन कोसली पर इतना व्यापक जान पड़ता है कि प्रथमा के अतिरिक्त अन्य विभक्तियों में भी उकारान्त पदों का प्रयोग हुआ है।

२ सामान्यतः प्रथमा और द्वितीया एक वचन में किसी प्रत्यय का प्रयोग नहीं मिलता, लेकिन द्वितीया में कहीं कहीं अनुनासिक का प्रत्ययवत् प्रयोग हुआ है जैसे—

पापहँ तूँग (४।१५), थालाँ माँज (५७।१५)
थयालिँ रखु उलड (३८।५३)।

इसी प्रकार द्वितीया बहु वचन में भी कहीं कहीं —ए, —ए प्रत्यय का योग मिलता है जैसे—

भाँडे माँज (४२।२१), मलेँ निवाड (४८।११)

द्वितीया बहुवचन में—न्ह प्रत्यय का भी प्रयोग किया गया है जैसे—

गुरु सीसन्ह ताड (३६।१२) गअवाल विधिआतिन्ह जुड (५१।२८)।

३ तृतीया एक वचन में अपभ्रंश काल का —ए, —इ प्रत्यय के अवशेष 'उक्ति व्यक्ति' में भी मिलते हैं। जैसे—

जीभें चाख (६।६), नाकें सूंघ (६।१३) हाथें छूअ (६।१६)
हँसिएँ ब्रीहिं लविति कमार (१३।२२) थआलिँ रखु उपड (३४।१८)

४ सप्तमी में या तो किसी प्रत्यय का प्रयोग नहीं मिलता या केवल अनुनासिक का प्रयोग मिलता है। जैसे—

मुँह चूँव, सेजें ओलर, कोलेंले (६०।२ )
सयहि भूतेँ दया करु (६।३०),खेतेँ हँसिए ब्रीहिं लविति कमारेँ (१३।२२)

५ हि,—हि ऐसी व्यापक प्रत्यय है जिसका प्रयोग प्राय द्वितीया और चतुर्थी में तथा कभी कभी तृतीया और सप्तमी में भी एक वचन और बहुवचन दोनों में दिखाई पड़ता है।

भीचहि ताड (४८।७), यायहि डर (४८।२७) देवहि नय (४५।१६)
सयहि उपकारिश्रा हाउ (१०।४)
यिहाणहि आवितु रणा (३४।२३)।

६ इन विभक्तियों और विकारी रूपों के अतिरिक्त विभिन्न कारकों के लिए कुछ परसग भी प्रयुक्त हुये हैं। इनमें से सम्प्रदान कारक के लिये प्राय किह, केह, किह, किहँ परसगों का प्रयोग हुआ है जैसे—

ब्राह्मणु-किह (१४।१०) परकह, आपणु कह (३८।१५)
जुझणा किहँ (३४।८), करण किहँ, पढण किहँ, जाब किह (११।२० ४१) कभी कभी सम्बन्ध कारक का परसर्ग—कर भी सम्प्रदान में प्रयुक्त हुआ है जैसे—यथिए-कर धणु धर (१४।२०)।

७ अपादान में तौ, पास, हुँत (हुत) या हुता परसर्गों का प्रयोग किया गया है जैसे—

याय तौ डरा (१८।१६), आका पास बीदा ले (१४।१६), गाव-हुँत आय (२४।१५), कहाँ हुत प पुरुष आ (२३।१५)

८ सम्बन्ध कारक में 'कर' परसग का प्रयोग हुआ है। यह ध्यान देने योग्य तथ्य है कि जायसी और तुलसी की अवधी में जो 'कर' और 'केरि' परसग बहुतायत से मिलते हैं उक्त व्यक्ति में दृष्टिगोचर नहीं होते। 'कर' युक्त रूपों के उदाहरण इस प्रकार हैं—

राज कर पुरुषु (१६।११), पड़वसी कर धव (२२।२)।

परवर्ती सम्बद्ध संज्ञा के लिंग वचन के अनुसार इस परसग में भी परिवर्तन होता है जैसे—

मड़ करा डाल (१५।२१) तेहु करि सर्मा (१०।१५)
पूत करें बधाव नाच (३६।२८)

९ करण कारक में तृतीया विभक्ति की कुछ घिसी हुई प्रत्ययों के अतिरिक्त पास, सउ, सेउ परसर्गों का भी प्रयोग किया गया है। जैसे—राकर सागर ओडहु पास सयाअन्त आछ (२२।१४)=राजसागरसुद्रे स्नानयति, दूसरों सउँ सबकाटु तूट (३७।२३) धिए साँकरे सेउ सातु (२१।३१)

१० अधिकरण कारक में 'उक्ति व्यक्ति' अन्य अपभ्रंशों की तरह मझ, माहि आदि परसर्गों के अतिरिक्त 'कृ' धातु के 'क्त्वान्त-तद्भव रूप 'करि' का

प्रयोग किया है जो विलक्षण है। जैसे—

मुन्वहितौ ब्राह्मणु किंह थालि करि ईंधये मातु राध ब्राह्मणु (१५/१ )

थालि करि = स्थाल्या कृत्वा + स्थाप्स्याम।

**सर्वनाम**　　नाम की तरह सर्वनाम के रूपों के विषय में भी 'उक्ति-व्यक्ति' समृद्ध है।

१ पुरुष वाचक सर्वनामों में से उत्तम पुरुष के निम्नलिखित रूप प्राप्त होते हैं—

| | एक वचन | बहु वचन |
|---|---|---|
| प्रथमा | हउ (२२/५) हौं (१६/२१) | अम्हे (१४/२७) |
| द्वितीया | मोहिं (२१/२१) | अम्हे (२२/६) |
| तृतीया | मैं (२२/६) | × |
| पंचमी | × | अम्ह-तउ (१८/२१) अम्ह-पास (२१/६) |
| षष्ठी | मोर (१६/१८) | अम्हार (१६/ ०) |

२ मध्यम पुरुष के रूप निम्नलिखित हैं—

| | एक वचन | बहु वचन |
|---|---|---|
| प्र | तु (१६/ ) | तुम्हे (१४/२८) |
| द्वि | तेहि (२०/४) | तुम्हे (२१/२०) |
| तृ० | तै (२०/१ ) | × |
| पं० | × | तुम्ह-तउ (१४/२७) |
| ष० | तोर (१६/२०) | × |

३ अन्य पुरुष के रूप सभी लिंगों में निम्नलिखित हैं—

| | एक वचन | बहु वचन |
|---|---|---|
| प्र० | सो (१०/७) | ते (१०/६) |
| द्वि० | ताहि (४७/२०) | × |
| तृ० | तेहैं, तेह (२३/१४) | × |
| पं० | ता तउ (१४/२८) | × |
| ष | ता-कर (१३/२५) | तेन्ह-कर (१ /१५) |
| स० | तेहा (३३/१६) | तेन्ह-माँझ (१ /१७) |

४ निकटवर्ती संकेत वाचक सर्वनाम के रूप सभी लिंगों में निम्नलिखित होते हैं—

| | एक वचन | बहु वचन |
|---|---|---|
| प्र | ए | ए |
| सप्त | × | एन्ह माझ (१६/२०) |

५ सम्बन्ध वाचक सर्वनाम—

| | एक वचन | बहु वचन |
|---|---|---|
| प्र० | जो (यो) | ज (१०।८) |
| द्वि | ,, | × |
| तृ० | जइ, जेइ (३।१४) | × |
| च० | जा किह (१४।१) | × |
| प० | जा-तउ | × |
| ष० | जा कर (२२।२५) | × |
| स० | जेहा (३।१६) | × |

६ प्रश्न वाचक सर्वनाम—

पुलिंग और स्त्रीलिंग

| | एक वचन | बहु वचन |
|---|---|---|
| प्र | को (१६।१८) | क (२१।२१) |
| द्वि | का (२४।५) | × |
| तृ | केइ, कइँ (४१।३) | × |
| च० | का किह, काहि (२२।२७), का कर (१५।१) | × |
| पं | का तउ का-पास, का पासु | × |
| ष० | कां कर | × |

नपुंसक लिंग

प्र०—द्वि०, एक वचन—काह, किछु (१४।२३)

ग काहे (२२।६)

७ अनिश्चय वाचक सर्वनाम—

| प्र० | द्वि० | तृ० |
|---|---|---|
| काउ (२१।१८ | काहु (५६।११) | केहुँ (१८।२३) |

८ निज वाचक सर्वनाम—

द्वि —आपाण (४१।२३)

ष०—आपण (३८।१३), बहु० आपणे (४४।२८)

तृ —आपणे (३६।१४)

च —आपण किहि (१८।१५)

स०—आपणी जानि (५२।१६)

१ 'उक्ति-व्यक्ति' की भाषा ने पूर्ववर्ती अपभ्रंश के माध्यम से संस्कृत की अनेक धातुओं का उत्तराधिकार प्राप्त किया लेकिन जिस विकरण विविधता के कारण

संस्कृत धातु दस गणों में विभाजित होते हैं, वह क्रम टूट गया और संज्ञा शब्दों की तरह क्रियाओं में भी—अ—विकरण वाले रूपों की प्रधानता हो गई। किन्तु 'उक्ति-व्यक्ति' काल में देशभाषाओं पर संस्कृत-प्रभाव इतने व्यापक रूप से पड़ रहा था कि अनेक तत्सम और अर्ध-तत्सम धातु

क्रियापद

'उक्ति-व्यक्ति' में स्वीकृत हो गए। इनमें विभाग, अनुमान, रक्ष, सूत्र, दण्ड, गणन, उत्कीर्तन, [illegible], [illegible] मन्त्र, आलाप, प्रतिबिम्ब, वाम आदि ऐसे ही शब्द हैं जो धातु के रूप में प्रयुक्त हुए हैं।

२. परस्मैपद और आत्मनेपद का भेद तो बहुत पहले ही लुप्त हो चुका था। अब विकरण वाले चुरादि गण के प्रेरणार्थक रूप तथा नाम धातु के रूप भी क्रमशः तो सामान्य—अ—विकरण वाले रह गए थे, उक्ति-व्यक्ति में आकर और भी सरल हो गए जैसे चारयति, कथयति, मार्गयति, छिद्रयति आदि अपभ्रंश में चारइ, कहइ, माँगइ, छेदइ हो गए और फिर 'उक्ति-व्यक्ति' में केवल चार, कह, माँग, छेद रह गए।

३. सामान्य और प्रेरणार्थक क्रियाओं का आरम्भिक अंतर मिट गया और उसके स्थान पर धातु-स्वर के दीर्घीकरण की प्रवृत्ति हो गई, जैसे फट = फाटति, झाड़ = झाटयति (४।२३) टूट = त्रुट्यति, ताड़ = ताडयति (४१।११)। इसी प्रकार मूल धातु और प्रेरणार्थक तथा नाम धातु का आरम्भिक अंतर मिट जाने के अंतर करने के लिए – आव –, अव –, – आ –, – आल – विकरण का सहारा लिया गया। जैसे—

दमयति के लिए नावत (४१।२१), विज्ञापयति के लिए विनव (२१।८), निवट, निवटाव (४८।१४) = निवर्तते निवर्तयति

४. अनेक ऐसी धातुओं को भी 'उक्ति-व्यक्ति' ने संस्कृत उपसर्ग और गुण-वृद्धि के द्वारा सामान्य क्रियाओं के साँचे में ढाल लिया है, यहाँ तक कि उनकी व्युत्पत्ति का पता लगाने में और भी कठिनाई उपस्थित हो गई है।

५. काल-रचना के सूत्र में प्रायः तीन प्रकार के रूप मिलते हैं —तिङन्त-तद्भव, कृदन्त-तद्भव और संयुक्त। संस्कृत के तिङन्त क्रियापद प्राकृत अपभ्रंश से होते हुए 'उक्ति-व्यक्ति' की भाषा को भी उत्तराधिकार-स्वरूप प्राप्त हुए। ये तिङन्त तद्भव रूप केवल चार कालों में ही मिलते हैं—सामान्य वर्तमान काल (कर्तृवाच्य) सामान्य वर्तमान (कर्मवाच्य) सामान्य भविष्यत् और आज्ञार्थ (लोट् और लट्)।

(क) 'उक्ति-व्यक्ति' में सामान्य वर्तमान काल के तिङन्त-तद्भवरूप इस प्रकार हैं—

| | एक० | बहु० |
|---|---|---|
| प्र० पु० | कर ('करइ' विरल) | करति |
| म० पु० | करसि | करहु |
| उ० पु० | करउँ (करा) | करहु |

(ख) कर्मवाच्य में सामान्य वर्तमान काल की क्रिया में –ईअ–,इ–ठ –य–विकरण का प्रयोग मिलता है जैसे—

पढिअ (२०।२६) = पठ्यते जेविअ (२१।३१) = भुज्यते

करायिअ (२१।१७) = कार्यते खेलिअ (२०।५) = क्रीडयते

(ग) –इ–वाले सामान्य भविष्यत् काल के रूप उक्ति-व्यक्ति में निम्नलिखित मिलते हैं —

| | एक वचन |
|---|---|
| प्र० पु० | करिह |
| म० पु० | करिहसि |
| उ० पु० | * करिहउँ |

तारिह (२१।२०) तजिह (६।२१), जविंह (६।२१),
करिहसि (२०।१३) मागिहउ (२२।५)

(घ) सामान्य आज्ञा के रूप—

| | |
|---|---|
| प्र० पु० | करउ |
| म० पु | करु |

(ङ) भविष्यत् आज्ञा के रूप—

निवंतेसु (१६।२१) = निमन्त्रिष्यसि

पढेसु (१६।२४) = पठिष्यसि

आगे चलकर तुलसीदास म मा मारेसु, बाँधेसु जैसे रूप मिलते हैं।

७ कृदन्त-तद्भव वाले रूप अधिकांशतः भूतकाल के ही मिलते हैं केवल एक रूप सामान्य भविष्यत् काल का मिलता है।

(क) सामान्य भूतकाल के रूप दुर्भाग्य से 'उक्ति-व्यक्ति' में बहुत कम मिलते हैं। सामान्य भूतकाल के रूपों की यह विशेषता है कि उनमें अकर्मक और सकर्मक के अनुसार अन्तर हो जाता है क्योंकि अकर्मक क्रिया के भूतकालिक रूप कर्तरि होते हैं और सकर्मक के कर्मणि।

### अकर्मक क्रियापद

समी पुरुष, पुल्लिग कर्त्ता के अनुसार—

| एक | बहु० |
|---|---|
| गा | गए |
| भा | भए |
| बाढ़ा | * बाढ़े |
| आ | * आए |

समी पुरुष, स्त्रीलिंग कर्त्ता के अनुसार—

| | |
|---|---|
| बाढ़ी | * बाढ़ी |
| भई | भई |

### सकर्मक क्रियापद

जब कर्त्ता पुलिंग, एक वचन, अन्य पुरुष हो तथा कर्म दोनों वचनों और लिंगों में हो—

दरशन किएसि, देखेसि ( ६ । १० ), किएसि, लिएसि, पावेसि (२२ । १०)

जब कर्म पुल्लिग एक वचन और कर्त्ता अनुक्त हो—

तई काह किश्र ( २०।१० ) मईं पढ़ा ( २ ।२१ )

जब कर्म पुल्लिग, बहु वचन हो—

ए ब्राह्मण थापे ( २१।१७ )

( ख ) हेतु हेतुमद्भूत—

अन्य पुरुष जइ जइ पावत, तब करत ( ८।१६ )

जइ देउ वृष्टि करत, अन्न होत ( ६।१५ )

जइ ईंधन पाएत, त ओदन पाएँत ( ६।१६ )

( ग ) सामान्य भविष्यत् काल —-ब<अव<तव्य

वेद पन्त्र, स्मृति अभ्यासवि, पुराण देखब, घर्म करब ( १२।१६ १७ )

इस पर कर्म के लिंग वचन का प्रभाव पड़ता है। जैसे—

ए बेटी काहि देवि ( २२।२७ )

■ संयुक्त काल प्राय तिङन्त-तद्भव और कृदन्त-तद्भव के रूपों को मिलाकर निम्नलिखित प्रकार से बनाए जाते हैं—

( क ) शतृ कृदन्त+सहायक क्रिया का तिङन्त रूप—

आखि देखत आछ ( ६ । ६ ) चाखत आछ ( ६ । ११ )

सूँघत आछ ( ६।१ ), बोलत आछ ( ७।१ )

यहा क्रियापद कहीं-कहीं अपूर्ण भूत का अर्थ देता है, जैसे—

काह करत आछे ( २०।११ ) = किं कुर्वता स्थितम् ।
को तहाँ जेवत आछ ( २१।७ ) = कस्तत्र भुञ्जान आसात ।

( ग ) क्त्वान्त पूर्वकालिक + सहायक क्रिया का तिङन्त रूप—
धर्मु करि आछ ( ११।११ ) = धर्म कृत्वा आस्ते ।

यहाँ आसन्न भूत काल का बोध होता है परंतु इस प्रकार का एक ही उदाहरण 'उक्ति-व्यक्ति' में मिलता है ।

८ 'उक्ति-व्यक्ति' में संयुक्त काल की जितनी बहुलता मिलती है, उतनी संयुक्त क्रिया की नहीं मिलती। संयुक्त क्रियाएँ या तो तत्सम शब्दों के साथ 'कर' धातु के रूपों से बनाई गई हैं या फिर 'करए चाह', 'जयए माँग' और 'लै-ल पला' जैसी सरल संयुक्त क्रियाएँ मिलती हैं ।

९ सहायक क्रियाएँ आछ, हो, अह और रह चार धातुओं से निर्मित प्रयुक्त हुई हैं । इनमें भी 'आछ' वाले रूपों की बहुलता है । इससे अनुमान लगाया जा सकता है कि उस समय मध्यदेशीय बोलियों में भी इसका व्यापक प्रसार था । लेकिन आगे चलकर अवधी में केवल 'हो' और 'रह' वाली सहायक क्रियाएँ ही अवशिष्ट रहीं ।

इस प्रकार मुख्यतः सन्देश रासक और प्राकृत पैंगलम्, वर्णरत्नाकर और कीर्तिलता तथा 'उक्ति व्यक्ति प्रकरण' के आधार पर परवर्ती अपभ्रंश के पश्चिमी, पूर्वी और मध्यदेशीय भेदों की विशेषताओं के साथ ही अपभ्रंशोत्तर युग तथा आधुनिक भाषाओं के पूर्वकाल के बीच की भाषा की सामान्य प्रवृत्तियाँ निर्धारित की जा सकती हैं । उक्त ग्रन्थों की भाषा पर अलग अलग विचार करते समय स्पष्ट रूप से ध्वनि तथा रूप-रचना संबंधी कुछ ऐसी विशेषताएँ दृष्टिगोचर हुई हैं जो प्रदेश भेद के बावजूद सबमें सामान्य हैं । परवर्ती अपभ्रंश को सुविधा के लिए कुछ विद्वानों ने 'अवहट्ट' नाम दिया है यद्यपि अवहट्ट और अपभ्रंश संज्ञा में अर्थ की दृष्टि से कोई अन्तर नहीं है, फिर भी प्रयोग की दृष्टि से 'अवहट्ट' संज्ञा परवर्ती अपभ्रंश के ग्रन्थों में ही अधिक मिलती है । इसलिए किसी अन्य उपयुक्त नाम के अभाव में 'परवर्ती अपभ्रंश' जैसे बड़े शब्द के लिए अवहट्ट शब्द का प्रयोग किया जा सकता है ।

तत्कालीन बोलियों की वास्तविक स्थिति पर प्रकाश डालने वाली एक अन्य महत्वपूर्ण सामग्री इधर प्रकाश में आई है । यह एक शिलाङ्कित भाषा काव्य है जिसका नाम शिला लेख में 'राउल वेल' दिया गया है और जिसका रचयिता कोई 'रोडा' नामक कवि है । इसे प्रकाश में सर्वप्रथम लाने का श्रेय डा० हरि वल्लभ भयाणी

**रोडा कृत राउल वेल**

की है।[1] हिंदी में पहली बार डा० माता प्रसाद गुप्त ने उक्त शिलालेख का पाठ प्रकाशित किया है तथा उसके संबंध में अपना विचार भी व्यक्त किया है।[2] यह शिलालेख इस समय बम्बई के 'प्रिंस आफ वेल्स म्यूज़ियम' में सुरक्षित है। इसका आकार ४५" X २३" है। प्राप्त सूचनाओं के अनुसार यह मालवा के धार नामक स्थान पर प्राप्त हुआ था। वर्तमान अवस्था में यह भग्न है और कुछ अंश खंडित हो चुका है। प्रस्तुत रूप में भी कुछ अंश अपाठ्य अथवा अपठित है। डा० भायाणी और डा० गुप्त दोनों ही विद्वानों के अनुसार इसका लिपिकाल ईसा की ११वीं सदी होना चाहिए। डा० गुप्त के अनुसार 'राउल वेल' 'राजकुल विलास' है। संपूर्ण शिलालेख एक ललित काव्य है जिसमें छः देशों की नायिकाओं का नखशिख वर्णन किया गया है। इनमें 'टक्किणी', 'गौड़ी' तथा 'मालवीया' नायिकाओं का उल्लेख तो स्पष्ट है, शेष तीन के प्रदेश स्पष्ट नहीं हैं। डा० भायाणी एक को 'कानोज' अर्थात् कन्नौज देशीया मानते हैं किन्तु डा० गुप्त के अनुसार वह स्पष्टतः 'कानोड्ड' है और 'कानोज' से उसका कोई संबंध नहीं है। अन्य 'टेल्ल' नाम भी आया है जिसे डा० गुप्त त्रिकलिंग अर्थात् दक्षिण कोशल मानते हैं और उनका विश्वास है कि इस शिलालेख की भाषा 'दक्षिणी कोसली' है।

जहाँ डा० भायाणी इस शिलांकित काव्य को विभिन्न प्रादेशिक बोलियों का नमूना मानते हैं, वहाँ डा० गुप्त सम्पूर्ण काव्य को केवल एक भाषा में रचित समझते हैं और वह है दक्षिण कोसली। विवादास्पद पंक्ति है अन्तिम जिसमें कवि और कृति के नाम का उल्लेख है। डा० गुप्त के अनुसार उस पंक्ति का पाठ इस प्रकार है—

रोडें राउलवेल वखाणी।

[पुणु] तहं भासहं जइसी जाणी॥

डा० भायाणी 'पुणु तहं' को 'आठहं' पढ़ने के पक्ष में हैं।

वस्तुस्थिति यह है कि प्रस्तुत रूप में केवल छह नखशिख प्राप्त हैं और यदि प्रत्येक की भाषा का विश्लेषण किया जाय तो नायिकाओं के वेश भेद के साथ उनके वर्णन की भाषा में भी पर्याप्त देश भेद है इसलिए विवाद का समाधान केवल अंतिम पंक्ति के उक्त 'पुणु तहं' के पाठ पर निर्भर नहीं है। यदि डा० गुप्त का ही पाठ मान लिया जाय तो 'पुणु तहं भासहं जइसी जाणी' का स्पष्ट अर्थ यही है कि 'उन भाषाओं का मैं जैसी जाना'। 'तहं भासहं' स्पष्ट ही बहुवचन है जो

१ भारतीय विद्या बम्बई ( भाग १७ अंक ३-४ पृ० १३ ४६ १९५९ ई० )

२ हिन्दी अनुशीलन धीरेन्द्र वर्मा विशेषांक ( वर्ष १३ अंक १-२ १९६० ई० )

विकल्प से सप्तमी बहुवचन का भी अर्थ देता है। कवि के कथन से स्पष्ट है कि उसने 'राउल वेल' में जितने देशों की नायिकाओं का वर्णन किया है, उन देशों की भाषाओं को वह जैसा भी जानता है, उसी के अनुसार वर्णन करने के लिए प्रयत्नशील था। इस कथन की पुष्टि स्वयं शिलालिखित काव्य की भाषा से भी होती है।

सम्पूर्ण शिलालेख का पाठ न देकर यहाँ विभिन्न नायिकाओं के वर्णन के नमूने क्रम से प्रस्तुत हैं।

१) कान्हि काजलु तरलउ वाजइ।
आछउ सुछउ फूल इ॥
अहर तबोलें मणु मणु रातउ।
सोह देइ कवि बन॥
रातऊ कचुआ भति सुहु चांगउ।
गाढउ बाधउ.. आंगउ॥
—डुहौ पहिरणु मालउ भावइ।
तासु सोह कि कछवा पावइ॥
विणु आहरणें जो पायेन्हु सोह।
मानु बनी तहु मोन्डि—नेह॥
अइसी वेटिया जा घर आवइ।
ताहि कि तुलिम्ब कोऊ पाइ॥

२) कसिआहि बाधलि अहि जे चांगिम्ब।
ते बाल तु भी लागिम्ब॥
—अहि आंतु जें विअइल फूलें।
अछउ ताउ कि सेंहु कें बोलें॥
आंवितु काछडा बद गाढा।
मानिकु जोवणु कन्ठ वाढा॥
हाथिहि रौठें ऊजल लाम्हा।
ओपुडि तामे आविल साम्हा॥
पाइहि पाहसिया चिकु चांगा।
सोएण जि आनिक मांडी आंगा
गोल्से मानरिम मुभ्क जि दे
मानिक सेंहु पा सो

पहिरणु पाघरेहि जे केरा।
कच्छुद्दा वछुड़ा डहि परा इतरा ॥
एहा येहु सुहावा टेल्ल।
ग्रास सु सदा डहि परइ योल्ल ॥
एहो टकिकणि पइसति सोहइ।
सा निहालि जणु मलमल चाहइ ॥
५) कोस रे वडिरो टाक सहु बोलसि।
राहु मार्गे वान सु भूलसि ॥
सई की कतहू वेस रे दीठे।
जेहर तेहर वाम सि बेठे ॥
गौर सुभाएणु सासइ कत दीठे।
ते बेल्लि वेसि वि भावसि मीठे ॥
सोपहि ऊपरे ग्रग्वे घल कइसे।
रवि जणि राहै घेतल जइसे ॥
भउहों सु रूरों वेलु वव्वर कइसी।
साहि कम्म करों धणु चडणी जइसी ॥
ग्रारे मरे वव्वर देलसि न टीका।
चांदहि ऊपर एह भइ टीका ॥
थणहर मार्फे जो हार सुनेरउ।
सोहन्हु न्हु सोए कुज ठेरउ ॥
परही मातरे थणहरु कइसउ।
सरय अलय विच चांदा जइसउ ॥
मुतेर हार रोमावलि कलिग्रउ।
जणि गागहि जसु जउणहि मिलिग्रउ ॥
पहिग्रल वाही जे चदहाई।
वोजेर चां हि ते चदहाई ॥
वि उवरणु सेंदूरी सनवही कीजइ।
रूउ देखितारउ सय जणु खीजइ ॥
घयस्र र कापड ग्रोढियल कइसे।
मुह ससि जा।ग्ह पसारेल जइसे ॥
जेहर कथइ सेट्र योल।
सा रे बसहि ग्रायि कि मोलु ॥

अइसो रुउहि ज राउलें पइसइ ।
सो अनु लाहि मंडिउ दीसइ ।
६) गोउ तुरु एकु को पनु भउर वर
को तद सहु मद वोषइ ।
ज पुणु मालवाउ वेसुहि आयनु ।
काम्बदेउ आनु अपरणाहू हथियारहु मुलइ ।
इथा अम्हारद वु मणो लोंप करिउ भइ ।
तहि सारिखउ कहाइउ अथि एउ किस... इ ।
खोंपहि ऊपरि सोलइहउ दानउ थानु तें जिसउ भावइ ।
जिसउ मिहूरिमउ रजायसु काम्बदेवहि करउ नावइ ।
भउहु र दुइ सु करोंहि सा होंहि मनाह आखिहि करइ गुणइ
अइसउ काम्ब करउ धणुहु चम्पियउ ।
मोखिर फान तोला ऊजना सरला ते वान नि आम सूझइ ।
तइसउ हथियारु पाविउ काम्बदउ अगहो काई करिसी ।
अइसउ बृहस्पतिही मउ मूझइ ।
दुइ कपोल जिसा किसा ।
तै वखनहु सवहु तरुणा ।
पाविवे करी वरुसइ घन घन पईहि हि आ ।
तेन्हर पईहिया पठिबल किसा मानथि ।
जणु पूनिवहि पूनिवहि करा चांद काढइ तहि करउ सुहावउ ।
तैहि करइ तनिलई उपइलें श्रोठइ स कवि साहु स घी ।
न चौंकी भनहु पवालाह अमोघ पल्लवहु तें तुलिउवि लघी ।
मोतीहु च एकु वि हारु ।
स सोहु देखतहु अइसउ भावइ ।
प्रणमाराउ म उ हुमउ एहु ससारु ।
स पुणु अवहो ते हाथनी थाथहीं पईहिया सोना करा चूडा ।
स देखि-बुन्हारा जे बेम त सब मार्वाहि कूडा ।
एइइ सी सुवेस जहि पाविउ पइसइ ।
राउसु बुचइ ।

उपर्युक्त उदाहरणों में पारस्परिक भाषा भेद उल्लेखनीय है । सर्जन हिन्दी का प्रयोग विशेष रूप से चौथे उदाहरण में है जिसमें 'टकिकरा' नायिका का वर्णन है । अन्यत्र यदि 'एक' या 'एकु' है तो यहां 'एक्कु' है । इसी प्रकार 'भिज्जइ',

मनिज्जइ', 'गन', 'अन', 'बोल्ल' आदि व्यंजन द्वित्व वाले शब्द प्रयुक्त हुए हैं। 'टक्क' प्रायः पंजाब का दक्षिणी पूर्वी भाग माना जाता है और उच्चारणगत उक्त विशेषता इस प्रदेश की बोली में आज भी पाई जाती है। इसलिए 'राउल वेल' में 'टक्किणी नायिका' का वर्णन यदि उस प्रदेश की बोली का प्रतिनिधित्व करता है तो युक्तिसंगत कहा जायगा।

इसी प्रकार गौड़ा नायिका के वर्णन में भूतकालिक—अल प्रत्यय वाला क्रियाएँ मिलती हैं और यह ध्यान देने योग्य तथ्य है कि ऐसी क्रियाएँ किसी अन्य नायिका के वर्णन प्रसंग में प्रयुक्त नहीं हुई हैं। जैसे—

पवसर कापड ओढियल कइसे।
मुह ससि जोह पसारेल जइसे॥

यह विशेषता बंगला, मैथिली, मगही, भोजपुरिया आदि गौड़ीय भाषाओं में आज भी मिलती है।

द्वितीय उदाहरण में स्पष्ट रूप से प्रदेश विशेष का उल्लेख नहीं मिलता। 'गाहा' अथवा 'गोल्ल' शब्द किसी प्रदेश के सूचक हैं अथवा नहीं, यह विचारणीय है। किन्तु इस वर्णन में 'ची', 'चें', 'चा' प्रत्यय ऐसे हैं जो किसी अन्य वर्णन-खंड में नहीं आए हैं जैसे—

तेंह चा वेसु।
तेंह चे बोल्लें।
लोकह ची विठि।

इससे अनुमान लगाया जा सकता है कि इस खंड में मराठी भाषा में मराठा नायिका का वर्णन करने का प्रयत्न किया गया है।

तृतीय उदाहरण में 'अम्हाणउँ', 'काइ करेवउ', 'यह नउ' आदि प्रयोग ऐसे हैं जो पुरानी पश्चिमी राजस्थानी की याद दिलाते हैं। प्रसंगात् यह वही खंड है जिसमें 'खता जणु' अर्थात् क्षत्रिय जन का उल्लेख हुआ है। इसलिए बहुत संभव है कि इसमें तत्कालीन राजस्थानी बोली का नमूना प्राप्त हो।

छठाँ अर्थात् अंतिम उदाहरण 'मालवीउ' नायिका का विस्तृत वर्णन उपस्थित करता है जिसमें 'अम्हारइ', 'काइ करिसा', 'न किसा मायथि' 'नाथथि' आदि अनेक प्रकार के विशिष्ट प्रयोग मिलते हैं जिनका सम्बन्ध उस क्षेत्र से सम्भवतः जोड़ा जाय।

सबसे संक्षिप्त तथा सामान्य प्रथम खंड है जिसमें किसी प्रदेश विशेष का उल्लेखनीय वैशिष्ट्य परिलक्षित नहीं होता। अधिक से अधिक 'अइसी वेटिया जा यह आगइ' में 'वेटिया' शब्द ऐसा है जिसे पुरानी कोसली अथवा अवधी से संबद्ध

धीरे यह अप्रचलित हो गए।

२५ निज वाचक सर्वनाम अप्पण>आपन>अपना तथा उसके अन्य रूपों का प्रयोग अपभ्रंश से परम्परया आज तक चला आ रहा है।

इसे सर्वसम्मति से संस्कृत 'आत्मन्' का अपभ्रंश माना जाता है।

> जाहेन्ति ज हिअडउ अप्पणउँ (हेम०)
> निलज्ज, आपण थान। (उक्ति०)
> आपण पुनु हराव (उक्ति०)
> सिष्ट आपणे वालें न चलइ। (उक्ति०)
> मैं अपनी दिसि कीन्ह निहारा। (मानस)
> अपनी चाँह आनि उड़ि बैठ्या (सूर०)

अवधी और ब्रज में अप्पण का ही एक रूप आप हो जाता है।

> आपु बिरंचि उपरोहित रूपा। (मानस)
> आप ध्याय सो रहिए। (सूर०)

आगे चलकर खड़ी बोली में मध्यम पुरुष सर्वनाम के लिए आदरार्थ इस आप का प्रयोग होने लगा जैसे —आपका शुभनाम क्या है? आप कहाँ जायगे। आदि।

२६ निकटवर्ती निश्चयवाचक सर्वनाम के लिए अपभ्रंश में दो प्रकार के रूप मिलते हैं—एह वाले रूप और आय वाले रूप।

जैसे —

> एह कुमारी एहो नरु (हेम०)
> आयइँ लोअहो लोअणइ (हेम०)

परंतु ऐसा प्रतीत होता है कि परिनिष्ठित अपभ्रंश में एह वाले रूपों का ही प्रचलन अधिक था। आगे चलकर अवहट्ठ, अवधी, ब्रज और खड़ी बोली में इसी की परंपरा चली। एह के अन्य रूप यह, ये, इस, और इन हैं।

'उक्ति व्यक्ति' में 'यह' का प्रयोग तो नहीं मिलता लेकिन इसके बहुवचन ए (=ये) का प्रयोग अत्यधिक है। इसके अतिरिक्त 'एन्ह मोंक' जैसे उदाहरणों से एन्ह>इह इन, विकारी रूप भी मिलते हैं।

'कीर्तिलता' में ए (ये) के स्थान पर ई मिलता है, जो पूर्वी प्रदेशों की विशेषता है।

> ई निच्चइ नाअर मन मोहइ। (पृ० ४)

इसके अतिरिक्त कीर्तिलता में एहु, एहो और एहि रूप भी मिलते हैं—

> राय चरित्त रसाल एहु (पृ० ८)

एहि दिएण उँदार थ ( पृ १८ )

जनि अघ पर्यन्त निश्चकमा एह्री कार्यं छल । ( पृ० ५ )

अवधी और ब्रज में इसके कुछ उदाहरण इस प्रकार हैं—

एहि महँ रघुपति नाम उदारा । ( मानस )

मैं जो कहा यह करि नहिं होइ । ( मानस )

कवन मृग लोचन ये आए । ( मानस )

सूर श्याम को चारो के मित देखन को यह आई । ( सूर० )

ये बतियाँ सुनि रूखीं । ( सूर )

ए छबि छाके नैन । ( बिहारी )

१७ सबंध वाचक सर्व नाम जो तथा इसके अन्य विकारी रूप अपभ्रंश से हिंदी के त्यों आज तक चल आ रहे हैं।

जो गुण गोवइ अप्पणा । ( हेम० )

जो सुमिरत सिधि होइ । ( मानस )

सूर श्याम को जन जो भावै । ( सूर० )

जो लिखा जाता है वह पढ़ा जाता है । ( ख० बो० )

१८ प्रश्न वाचक सर्व नाम के लिए अपभ्रंश में काइ और कवण दो रूप चलते थे ( हेम० ४।३६७ ) । इन दोनों में से काइ कालान्तर में अप्रचलित हो गया और केवल कवण के रूपान्तर ही प्रचलित रहे। अवधी ब्रज और खड़ी बोली में इसका परिवर्तित रूप कौन चलता है।

काइ न दूरे कवण मृग ( हेम० )

कवण ए जाता ( उक्ति० )

कारन कवन भरतु बन नाहीं । ( मानस )

निर्गुन कौन देस को वासी । ( सूर० )

कौन तुम हो वसत के दूत । ( कामायनी )

१९. अनिश्चय वाचक सर्व नाम कोइ और कुछ भी अपभ्रंश से यत्किंचित् रूपान्तर के साथ चल आ रहे हैं। कोइ के साथ ही अवधी और ब्रज में कोउ, कोऊ भी मिलता है।

कोइ देहु म मग्गहु कोइ । ( हेम० )

कोइ नहिं होइ विचारक ( कीर्ति० )

मुनि आचरज करै जनि कोइ ( मानस )

और सहाय न कोइ । ( रास पंचाध्यायी )

कोउ राखा जइ कोउ । ( उक्ति० )

कोउ कछु कहा न काउ कछु पूछा। ( मानस )
कहुँ कोउ चल नहिं सकत डराहिं। ( सूर० )

कुछ — वालए न जाय किछु धाइ। ( कीर्ति० )
काउ कछु कहा न काउ कछु पूछा। ( मानस )
अगिगत गति कछु कहत न आवै ( सूर० )

## सार्वनामिक विशेषण

२६. पुरुष वाचक और निज वाचक सर्वनामों के अतिरिक्त शेष सभी सर्वनाम वस्तुत विशेषण हैं लेकिन स्पष्टत विशेषण वे तभी प्रतीत होते हैं जब उनके साथ विशेष्य संज्ञा का भी प्रयोग कर दिया जाता है, जैसे यह लड़का, वह लड़की इत्यादि। फिर भी प्राय यह, वह, जो, सो, कुछ, कोई आदि मूल सार्वनामिक विशेषणों को 'सार्वनामिक विशेषण' के भीतर ग्रहण करने की परंपरा नहीं है। उपर्युक्त मूल सार्वनामिक विशेषणों के साथ कुछ प्रत्यय लगाकर जो विशेषण बनाए जाते हैं, उन यौगिक सार्वनामिक विशेषणों का ही प्राय इसके अन्तर्गत लिया जाता है। इनमें दो प्रत्यय — अइस और — एत्त मुख्य हैं। आधुनिक हिन्दी में इनके रूप क्रमश ऐसा, और एत्ता अथवा इतना जैसे होते हैं। इनके रूप विशेष्य संज्ञा के लिंग, वचन और कारक के अनुसार बदलते रहते हैं। उदाहरण स्वरूप ऐसा के समाचित रूप ऐसी ऐसे हैं और इतना के इतनी, इतने तथा एत्ता के एत्ती, एत्ते आदि। इन सार्वनामिक विशेषणों के रूप अपभ्रंश से ही किंचित् रूपान्तर के साथ आधुनिक हिन्दी तक चले आए हैं।

३० — अइस > ऐस वाले रूप—

हेमचन्द्र ( ४।४०३ ) के अनुसार इसके जइसो, तइसो, कइसो और अइसो रूप हो सकते हैं। 'उक्तिव्यक्ति' में इसके — अस और — एंस दोनों प्रकार के रूप मिलते हैं—

को कस इहाँ ( ३२।१ )
कैसे काह करत ( २२।१ )

अवधी में ये कस और कैसे दोनों रूप सुरक्षित रहे—

सो कासी सेइय कस न। ( मानस )
सो मो सन कहि जात न कैसे ( मानस )

ब्रज में ऐसे और ऐसो वाले रूप ही अधिक मिलते हैं।

कैसे चरित किए हरि अबहीं ( सूर० )

—अड्ढ वाले प्रत्यय के अतिरिक्त हेमचन्द्र ने ( ४ । ४०२ )—एड्ड वाले रूपों का भी उल्लेख किया है जैसे—

केड्डउ मग्गण एड्डु।

लेकिन ये रूप स्वयं अपभ्रंश, साहित्य में भी कम मिलते हैं और संभवत इसलिए परवर्ती बोलियों में इनका प्रचलन न हो सका।

३ —एत्तिय वाले रूप —हेमचन्द्र ( ४ । ४०७ ) के अनुसार परिमाण वाचक और संख्यावाचक विशेषण 'इतना', 'उतना', 'जितना', 'तितना' के लिए —एवडु और—एत्तुल दो प्रत्यय अपभ्रंश में होते हैं। इनके रूप क्रमश जेवडु, तेवडु और जेत्तुल, तेत्तुल होंगे। इन दोनों प्रकार के रूपों में अपभ्रंश के अधिक प्रचलित रूप जेत्तुल, तेत्तुल ही दिखाई पड़ते हैं। आगे चलकर परवर्ती अपभ्रंश में इनकी—उल स्वार्थिक प्रत्यय निकल गया और—एत्त वाले रूप चल पड़े। यही परंपरा अवधी और ब्रज में भी चली, परंतु इसमें—उल की जगह—ना प्रत्यय जोड़ दी गयी।

एतेँ कालेँ, एति वार ( उक्ति० )

अमइ एत्ता दुल्ल सुनि किमि जिविअइ मुक्कु मात्रे। ( कीर्ति० )

जान प्राति रस एतनेइ माहीं। ( मानस )

अवधि गनत इक टक मग जावत तब एती नहीं भूखी। ( सूर० )

ऊधा, इतनी कहियो जाइ। ( सूर० )

## संख्यावाचक विशेषण

३१ पूर्णांक बोधक —हिंदी के प्राय सभी पूर्णांक बोधक संख्यावाचक विशेषण संस्कृत के उन्हीं विशेषणों के रूपान्तर हैं। प्राकृत और अपभ्रंश की कतिपय ध्वनि-सम्बन्धी प्रवृत्तियों के कारण हिंदी पूर्णांक संख्याओं के रूप बहुत पहले ही बन चुके थे अन्तर केवल इतना ही है कि प्राकृत अपभ्रंश के संख्यावाचक रूपों में जहाँ संयुक्त व्यंजनों और उद्वृत्त स्वरों की प्रधानता है, वहाँ हिंदी ने क्षतिपूरक दीर्घीकरण, समीकरण, स्वर-संधि आदि नियमों के द्वारा उन्हें अपने उच्चारण के अनुकूल बना लिया। उदाहरणस्वरूप—अपभ्रंश के चउद्दह और चोद्दह को हिंदी में चौदह बना लिया गया। नीचे अपभ्रंश और हिंदी की कुछ संख्याओं के रूप तुलना के लिए दिये जा रहे हैं।[1]

| अप० | हिंदी |
|---|---|
| एक्कारस | एकादस, इकारस |

[1] अपभ्रंश की संख्याओं के रूप डा० तगारे के हि० ग्रै० अप § ११४ से दिये गये हैं।

| | |
|---|---|
| बावीस | बाइस |
| अट्ठावीस | अठाइस |
| चउतीस | चातीस |
| अट्ठतीस | अड़तीस |
| छयालीस | छियालीस |
| पण पएणास | पचपन |
| छप्पण | छप्पन |
| सट्ठि | साठ |
| छावट्ठि | छाछठ |
| पँच-सत्तर | पचहत्तर, पछत्तर |
| चउरासी | चौरासी |
| छएणवइ | छानवे, छियानवे |
| णवणउवइ | निन्यानवे |

सौ से ऊपर की संख्याएं अपभ्रंश में संस्कृत के अनुकरण पर—उत्तर लगाकर बनायी जाती हैं जो अब भी हिंदी में विकल्प से चलती हैं जैसे—

एक्कोत्तर सय = एकोतर सै

अट्ठोत्तर सय = अठोतर सै

कभी कभी इस क्रम का उलट भी दिया जाता है जैसे

चउदह सयइं छहुत्तरइं मुजइ गयइ गयाइं। (प्रबंध चिन्तामणि)

चउदह-सय-छहुत्तर = चौदह सै छिहत्तर

आधुनिक हिंदी में प्रायः सौ के बाद की संख्याओं के ऐसे ही रूप प्रचलित हैं और बोलियों में एकोतर सै जैसे रूप सुरक्षित हैं।

३२ अपूर्णांक बोधक —अपभ्रंश में इसके अधिक रूप नहीं मिलते लेकिन जो मिलते हैं वे थोड़े से रूपान्तर के साथ हिंदी में भी चलते हैं जैसे

अद्ध = आधा दिवड्ढ = डेढ़ अउड्ढ = अढ़ाइ।

३३ क्रमवाचक—

(क) प्रथम के लिए अपभ्रंश में पढम और पहिल दो रूप मिलते हैं। इन दोनों में पढम का प्रयोग अधिक दिखाई पड़ता है लेकिन हिंदी में पढम की जगह पहिल का ही प्रचलन हुआ। लिंग-वचन के अनुसार हिंदी में इसके पहला, पहली, पहले आदि रूप हो जाते हैं।

(ख) द्वितीय के लिए अपभ्रंश में प्रायः बिय रूप मिलता है कहीं कहीं दुइज्ज भी दिखाई पड़ता है। इनमें बिय वाले रूप गुजराती में

स्थान भी सुरक्षित हैं, और दुइज्ज>दूज तिथियों की गणना में तथा 'भैयादूज' जैसे पर्व के नामों में हिंदी में भी दिखाई पड़ता है। इसके अतिरिक्त पुरानी हिंदी में दूजा दूजा, दूजे रूप बहुत दिनों तक प्रचलित रहे।

( ग ) तृतीय के लिए अपभ्रंश में तइज्ज और तीन रूप मिलता है—यथा तइज्जी भंगि नवि ( हेम० )

कज्ज करेवा माणुसह तीजउ मग्गु न अत्थि ( हेम० )

हिंदी में तिथि-गणना में तीज तथा क्रम गणना में तीजा ( पुरानी हिंदी ) दृष्टिगोचर होता है।

( घ ) दूजा और तीजा की जगह आधुनिक हिंदी में—सर प्रत्यय वाले दूसरा और तीसरा जैसे रूप मिलते है। परिनिष्ठित अपभ्रंश में ये रूप तो नहीं मिलते लेकिन अवहट्ट में इनके प्रयोग दिखाई पड़ते हैं जैसे— जनि दोसरी अमरावती क अवतार भा। ( कीर्ति०, पृ०२८ )

दाहाए पनिअ दोसरे मार्ये। ( कीर्ति०, पृ ६८ )

तेसरा लागि तानू उपक्खिअ ( कीर्ति , पृ ३४ )

( ङ ) चतुर्थ के लिए अपभ्रंश में चउट्ठ और चोत्थअ दो शब्द मिलते हैं इनमें से चोत्थअ>चौथा ही हिंदी में प्रचलित हुआ।

३४ आवृत्तिवाचक—

हिंदी में पूर्णांकबोधक विशेषण के आगे 'गुना' लगाकर आवृत्तिवाचक विशेषण बनाये जाते हैं जैसे दुगुना, चौगुना आदि। इनमें से दुगुना मध्यग—ग—के लोप होने से दुउना > दूना हो जाता है। अपभ्रंश में दूना के लिए दोन और चौगुना के लिए चउग्गुण शब्द मिलते हैं—

जामिणि ज वयणिज्ज हुअ, त तिहुयणि णहु माइ।
दुक्खिहि होइ चउग्गुणी, कि ंतह सुहयाइ॥
—( संदेश रासक, १५६ )

३५ समुदायवाचक—

किसी पूर्णांकबोधक संख्या में—ओं लगाकर प्रायः समुदाय का बोध कराया जाता है जैसे दोनों आदमी चले गये। इस तरह के प्रयोग अपभ्रंश में भी प्राप्त होते हैं—

दोण्णि वि अवसर निवडिअइ तिण सम गणइ विसिट्ठु। ( हेम० )

अर्थात् दोनों ही अवसर आ पड़ने पर विशिष्ट तृण समान गिनता है।

तानुहु शनिक पराक्रा जानलि ( कीर्ति०, १४ )

| | |
|---|---|
| बावीस | बाईस |
| अट्ठावीस | अठाइस |
| चउतीस | चौंतीस |
| अट्ठतीस | अड़तीस |
| छयालीस | छियालीस |
| पण पएणास | पचपन |
| छप्पण | छप्पन |
| सट्ठि | साठ |
| छावट्ठि | छाछठ |
| पँच-सत्तर | पचहत्तर, पछत्तर |
| चउरासी | चौरासी |
| छएणवइ | छानवे, छियानवे |
| णवणउयइ | निन्यानवे |

सौ से ऊपर की संख्याएँ अपभ्रंश में संस्कृत के अनुकरण पर—उत्तर लगाकर बनाया जाती हैं जो अब भी हिंदी में विकल्प से चलती हैं जैसे—

एक्कोत्तर सय = एकोतर सै

अट्ठोत्तर सय = अठोतर सै

कभी कभी इस क्रम का उलट भी दिया जाता है जैसे

चउदह सयइं छहुत्तरइं मुंजइं गयइं गयाइं। (प्रबंध चिन्तामणि)

चउदह-सय-छहुत्तर = चौदह सै छिहत्तर

आधुनिक हिंदी में प्राय सौ के बाद की संख्याओं के ऐसे ही रूप प्रचलित हैं और बोलियों में एकोतर सै जैसे रूप सुरक्षित हैं।

३२ अपूर्णांक बोधक —अपभ्रंश में इसके अधिक रूप नहीं मिलते लेकिन जो मिलते हैं वे थोड़े से रूपान्तर के साथ हिंदी में भी चलते हैं जैसे

अद्ध = आधा दियड्ढ = डेढ़ अउड्ढ = अहुठ।

३३ क्रमवाचक—

(क) प्रथम के लिए अपभ्रंश में पढम और पहिल दो रूप मिलते हैं। इन दोनों में पढम का प्रयोग अधिक दिखाई पड़ता है लेकिन हिंदी में पढम की जगह पहिल का ही प्रचलन हुआ। लिंग-वचन के अनुसार हिंदी में इसके पहला, पहली पहले आदि रूप हो जाते हैं।

(ख) द्वितीय के लिए अपभ्रंश में प्राय बिय रूप मिलता है कहीं कहीं दुइज्ज भी दिखाई पड़ता है। इनमें बिय वाले रूप गुजराती में

आज भी सुरक्षित हैं, और दुइज्ज>दूज तिथियों की गणना में तथा 'भैयादूज' जैसे पर्व के नामों में हिंदी में भी दिखाई पड़ता है। इसके अतिरिक्त पुरानी हिंदी में दूना दूजा, दूजे रूप बहुत दिनों तक प्रचलित रहे।

(ग) तृतीय के लिए अपभ्रंश में तइज्ज और तीअ रूप मिलता है—तथा तइज्जा भंगि नवि (हेम०)

कज्ज करेवा माणुसह तीअउ मग्गु न अत्थि (हेम०)

हिंदी में तिथि-गणना में तीज तथा क्रम-गणना में तीजा (पुरानी हिंदी) दृष्टिगोचर होता है।

(घ) दूजा और तीजा की जगह आधुनिक हिन्दी में—सर प्रत्यय वाले दूसरा और तीसरा जैसे रूप मिलते हैं। परिनिष्ठित अपभ्रंश में ये रूप तो नहीं मिलते लेकिन अवहट्ठ में इनके प्रयोग दिखाई पड़ते हैं जैसे— जनि दोसरा अमरा-ती के अवतार भा। (कीर्ति० पृ०२८)

बाहाए पलिअ दोसरे माथें। (कीर्ति०, पृ० ६८)

तेसरा लागि तनू उपक्खिअ (कीर्ति०, पृ० ३४)

(ङ) चतुर्थ के लिए अपभ्रंश में चउट्ठ और चोत्थअ दो शब्द मिलते हैं इनमें से चोत्थअ>चौथा ही हिन्दी में प्रचलित हुआ।

३४ आवृत्तिवाचक—

हिंदी में पूर्णांकवाचक विशेषण के आगे 'गुना' लगाकर आवृत्तिवाचक विशेषण बनाये जाते हैं जैसे दुगुना चौगुना आदि। इनमें से दुगुना में ग-ग—के लोप होने से दुग्ना > दूना हो जाता है। अपभ्रंश में दूना के लिए दोन और चौगुना के लिए चउग्गुण शब्द मिलते हैं—

जामिणि ज्ज वयणिज्ज तुम्ह, त णिहुयणि एहु माइ।

दुण्णिहि हाइ चउग्गुणी, मिच्छद मुइसमाइ॥

—(संदेश रासक, १९६)

३५ समुदायवाचक—

किसी पूर्णांकवाचक संख्या में—ओं लगाकर प्रायः समुदाय का बोध कराया जाता है जैसे दोनों आदमी चले गये। इस तरह के प्रयोग अपभ्रंश में भी प्राप्त होते हैं—

दोण्ण वि अवसर निवडिअइं तिण सम गणइ विसिट्ठु। (हेम०)

अर्थात् दोनों ही अवसर आ पड़ने पर विशिष्ट तृण समान गिनता है।

तीनुइ शक्ति पराक्रम जानथि (कीर्ति०, १४)

## क्रिया

३६ सभी आधुनिक भारतीय आर्य भाषाओं की तरह हिंदी की भी क्रियायें प्रायः तद्भव हैं। जो क्रियायें तत्सम प्रतीत भी होती हैं, वे वस्तुतः किसी न किसी तद्भव क्रिया की सहायता से ही क्रिया का कार्य करने में समर्थ होती हैं जैसे 'वह दर्शन करता है' वाक्य में क्रिया के लिए तत्सम संज्ञा 'दर्शन' का प्रयोग किया गया है, लेकिन यह अपने आप 'दर्शना' नहीं सकती। क्रिया का कार्य करने योग्य होने के लिए उसे हिंदी की तद्भव धातु 'कर' के तद्भव रूप की सहायता लेनी पड़ी है। इसी तथ्य को लक्ष्य में रखते हुए ग्रियर्सन[1] ने कहा है कि हिंदी में जो तत्सम शब्द हैं, वे हिंदी के अपने नहीं हैं, बल्कि पराये और उधार लिए हुए हैं क्योंकि वे भाषा की प्रकृति के अनुरूप व्याकरणिक परिवर्तन स्वीकार नहीं करते जैसे 'घोड़ा' जैसी तद्भव संज्ञा का विकृत रूप 'घोड़े' हो जाता है, परन्तु 'राजा' जैसी तत्सम संज्ञा का 'राजे' नहीं होता। इसीलिए हिंदी में अधिकांशतः संज्ञा, विशेषण, और अव्यय ही सच्चे अर्थों में तत्सम हैं क्रियाएं तत्सम नहीं हो सकतीं। यदि उनमें से कुछ की धातु किसी प्रकार तत्सम हो भी तो काल रचना वाच्य-परिवर्तन आदि के कारण वे तद्भव रूप धारण कर लेती हैं।

३७ तद्भव होने के कारण हिंदी की क्रियाओं को संस्कृत की संपूर्ण संपदा प्राकृत और अपभ्रंश के माध्यम से मिली है, इनमें भी विशेषतः अपभ्रंश के माध्यम से। संस्कृत से प्राकृत तक क्रिया की रूपावली में किस प्रकार क्रमशः ह्रास होता गया और क्रिया रूपों की संख्या में कमी होती गयी इसे विद्वानों ने गणना करके सोदाहरण समझाया है।[2] प्रयोग, काल, वचन आदि की संख्या में क्रमशः कमी होने के कारण संस्कृत में जिस धातु के रूप ५४० होते थे, पाली में लगभग २४ हो गए और प्राकृत में यह संख्या ७२ के आसपास पहुँच गयी। निरंतर रूप-क्षय होते रहने पर भी प्राकृत तक क्रियाएं प्रायः संयोगात्मक थीं प्राकृत में कुछ-एक कृदन्तज क्रियाओं के बावजूद अधिकांशतः तिङन्त तद्भव रूप ही दृष्टिगोचर होते हैं। प्राकृत के बाद अपभ्रंश से क्रियाओं के इतिहास में एक नया अध्याय शुरू हुआ वे संहिति से व्यवहिति की ओर तीव्र गति से उन्मुख हुई। धीरे धीरे इस दशा में इतनी प्रगति हुई कि हिंदी

---

१ ऑन द मॉडर्न इंडो आर्यन वर्नाक्युलर्स (फरवरी १९३१ से दिसम्बर १९३३ ई० तक) § ७

२ देखिए डा० धीरेन्द्र वर्मा का हिंदी भाषा का इतिहास पृ० २८८ ९०

आदि आधुनिक भारतीय आर्यभाषाओं के क्रिया-रूप अधिकांशत व्यवहृत हो गये। काल-रचना प्राय कृदन्त अथवा कृदन्त और सहायक क्रियाओं के तिङन्त-उद्भव रूपों के संयोग से होने लगी संयुक्त कालों और संयुक्त क्रियाओं की संख्या बढ़ गया। इससे क्रिया की रूपावली में सरलता आयी। यद्यपि हिंदी में कालों की संख्या बढ़ गया अर्थात् संस्कृत में जहां केवल दस लकार होते थे, वहाँ हिंदी में लगभग पन्द्रह काल हो गये, तथापि रूप-रचना की दृष्टि से कोई उलझन नहीं बढ़ी क्योंकि सहायक क्रियाओं की संख्या निश्चित है और उनके रूप भी स्थिर हैं इसी तरह क्रिया के प्रधान कृदन्त रूप भी लगभग स्थिर हैं क्योंकि उनमें भी केवल लिंग, वचन और पुरुष के अनुसार ही परिवर्तन होता है।

तात्पर्य यह है कि अपभ्रंश ने हिंदी क्रियाओं के निर्माण में दुहरा योग दिया—धातु निर्माण में और रूप रचना में।

८ धातु—हिंदी धातुओं में से अधिकांश के रूप अपभ्रंश काल में ही प्राय बन चुके थे। हार्नले[1] ने हिंदी धातुओं की जो सूची वर्गीकरण तथा व्युत्पत्ति के साथ दी है उससे हिंदी धातुओं में अपभ्रंश के योग दान पर अच्छा प्रकाश पड़ता है। यदि उस सूची में से अपभ्रंश धातुओं को अलगाकर और फिर हेमचन्द्र 'प्राकृत व्याकरण' ( ४।१—२५९ ) के धात्वादेश के साथ अच्छी तरह उसे मिलाकर व्युत्पत्ति की दृष्टि से अपभ्रंश धातुओं का वर्गीकरण किया जाय तो अनेक महत्वपूर्ण तथ्य सामने आ सकते हैं। प्राकृत धात्वादेश' पर थोड़ा सा कार्य ग्रियर्सन ने भी किया है[2] जो श्रमपूर्ण कार्य होते हुए भी व्युत्पत्ति की दृष्टि से उतना उपयोगी नहीं है। यहां संक्षेप में उन प्रवृत्तियों का उल्लेख किया जा रहा है जिन्होंने अपभ्रंश और हिंदी के उभयनिष्ठ धातुओं के निर्माण में कार्य किया।

( क ) सामान्य ध्वनि-परिवर्तन द्वारा निर्मित होने वाले धातु जैसे खा <खाद्, चू < च्युत तोड़ <त्रुट, टूट <त्रुट, पढ़ < पठ्, जुट < जुड्, चूम < चुम्ब्, नहा <स्ना, ताक <तर्क, डूब <ब्रुड्, जल ( ज्वल ) < ज्वल् आदि।

( ख ) विकरण विशिष्ट धातु —संस्कृत में एक रूप धातुओं को एकत्र कर उस गण ( समूह ) के प्रथम धातु के साथ आदि शब्द जोड़कर उस गण का

---

१ बङ्गाल एशियाटिक सोसायटी जर्नल जिल्द ४९ खण्ड १ ( १८८० ई० ) पृ ३३-८१

२ बङ्गाल एशियाटिक सोसायटी मेम्वायर्स जिल्द ८ संख्या २ ( १९२४ ई० )

## क्रिया

३६ सभी आधुनिक भारतीय आर्य भाषाओं की तरह हिंदी की भी क्रियायें प्राय तद्भव हैं। जो क्रियायें तत्सम प्रतीत भी होती हैं, वे वस्तुत किसी न किसी तद्भव क्रिया की सहायता से ही क्रिया का काय करने मे समर्थ होती हैं जैसे 'वह दर्शन करता है' वाक्य मे क्रिया के लिए तत्सम सज्ञा 'दर्शन' का प्रयोग किया गया है, लेकिन यह अपने आप 'दर्शना' नहीं सकती क्रिया का काय करने योग्य होने के लिए उसे हिंदी की तद्भव धातु 'कर' के तद्भव रूप की सहायता लेना पड़ी है। इसी तथ्य को लक्ष्य मे रखते हुए ग्रियर्सन[1] ने कहा है कि हिंदी मे जो तत्सम शब्द हैं वे हिंदी के अपने नहीं हैं, बल्कि पराये और उधार लिए हुए हैं क्योंकि वे भाषा की प्रकृति के अनुरूप व्याकरणिक परिवर्तन स्वीकार नहीं करते जैसे 'घोड़ा' जैसी तद्भव सज्ञा का विकृत रूप 'घोड़े' हो जाता है, परन्तु 'राजा' जैसी तत्सम सज्ञा का 'राजे' नहीं होता। इसीलिए हिन्दी में अधिकाशत सज्ञा, विशेषण, और अव्यय ही सच्चे अर्थों मे तत्सम हैं क्रियाए तत्सम नहीं हो सकतीं। यदि उनमे से कुछ की धातु किसी प्रकार तत्सम हो भी तो काल-रचना, वाच्य-परिवर्तन आदि के कारण वे तद्भव रूप धारण कर लेती हैं।

३७ तद्भव होने के कारण हिन्दी की क्रियाओं को सस्कृत की संपूर्ण सपदा प्राकृत और अपभ्रंश के माध्यम से मिली है, इनमें भी विशेषत अपभ्रंश के माध्यम से। सस्कृत से प्राकृत तक क्रिया की रूपावली में किस प्रकार क्रमश ह्रास होता गया और क्रिया-रूपों की सख्या में कमी होती गयी इसे विद्वानों ने गणना करके सोदाहरण समझाया है।[2] प्रयोग, काल, वचन आदि की संख्या मे क्रमश कमी होने के कारण सस्कृत में जिस धातु के रूप ५४० होते थे, पाली में लगभग २४ हो गए और प्राकृत में यह संख्या ७२ के आसपास पहुँच गयी। निरन्तर रूप-क्षय होते रहने पर भी प्राकृत तक क्रियाए प्राय सयोगात्मक थीं प्राकृत में कुछ एक कृदन्तज क्रियाओं के बावजूद अधिकाशत तिङन्त तद्भव रूप ही दृष्टिगोचर होते हैं। प्राकृत के बाद अपभ्रंश से क्रियाओं के इतिहास में एक नया अध्याय शुरू हुआ वे सहिति से व्यवहिति की ओर तीव्र गति से उन्मुख हुई। धीरे धीरे इस दशा में इतनी प्रगति हुई कि हिंदी

---

१ ऑन द माडर्न इंडो आर्यन वर्नाक्यूलर्स ( फरवरी १९३१ से दिसम्बर १९३३ ई तक ) § ७

२ देखिए डा० धीरेन्द्र वर्मा का हिंदी भाषा का इतिहास पृ २८८ ९०

( च ) सोपसर्गाप्पद धातु —अपभ्रंश और हिंदी के अनेक धातु संस्कृत के सोपसर्ग ( उपसर्ग + धातु से उत्पन्न ) हैं। जैसे—आइ∠उप + विष्ट, उखाड∠उत् + कृष्ट, बैठ∠उप + विष्ट, पैठ∠प्र + विष्ट आदि।

इनके अतिरिक्त कुछ ऐसे भी धातु हैं जिन्हें देशज कहा जा सकता है क्योंकि उनकी व्युत्पत्ति के लिए अनुमान का ही सहारा लेना पड़ता है। हेमचन्द्र के 'धात्वादेश' में से कुछ ऐसे ही आदेशों का उनके हिंदी रूपों के साथ यहाँ उल्लेख किया जा रहा है—

अंच = ऐंच ( कृष् ), अपक्कुण = अप्फन, उप्फन अब्भिड = भिड़ ( सम् + गम् ), उक्कुस = उकस ( गम् ) आगाह = उगाह ( अव + गाह् ), ओहाव = ( बरखा का ) ओहाव ( आ + क्रम् ), कोक्क = कूक, ( वि + आ + हृ ), खिर = घिसने के अर्थ में ( क्षर ) घोट्ट = घोंट ( पा ), चक्ख = चख ( आ + स्वद् ), चड = चढ़ ( आ + रुह ), छज्ज = छाज ( राज् ), छड्ड = छोड़ ( मुच् ), छिव = छू ( स्पृश् ), छोल्ल = छील छोल ( तक्ष् ), जिम = जीम ( भुज् ), झंप = झँप ( वि + लप, सम् + वृ, निस् + श्वस् ), झपट = झोंट ( हिलाना ) ( भ्रम् ), झूर = झूर ( स्मृ ), झँख = झख ( खिद् ), ढक्क = ढक ( छादय् ), ढण्ढोल = ढँढार ( गवेष् ) ढंस = ढँस ( वि + वृ ), पंजर = पंजर ( देखिए पृ० रासो ) ( कथ् ), पलोट्ट = पलाट, ( पल टत राधिका पायन ) ( परि + अस् ), पार = पार ( शक् ) पुञ्छ = पोंछ ( मृज् ), विसूर ( खिद् ) सार ( प्र + हृ ) सिह, एक देखे जो सिहाय ( स्पृह, कांक्ष् )।

## काल-रचना

३९ व्युत्पत्ति की दृष्टि से हिंदी के विविध कालों की क्रियाएँ अपभ्रंश के उन क्रियापदों से विकसित हुई हैं जिनमें से ( क ) कुछ तो संस्कृत के तिङन्त रूपों के तद्भव हैं ( ख ) कुछ संस्कृत के कृदन्त रूपों के तद्भव हैं और ( ग ) शेष, इन तिङन्त-तद्भव और कृदन्त-तद्भव रूपों के संयोग हैं।

अब इनमें से एक एक को लेकर विचार किया जा रहा है।

### तिङन्त-तद्भव

४० सहायक क्रिया—हिंदी में है, हैं, हूँ, हो तथा था, थे, थी, थीं आदि जो सहायक क्रियाएँ हैं, वे संस्कृत के तिङन्त रूपों के अवशेष हैं और उन्हें वर्तमान रूप अपभ्रंश, अवधी, ब्रजभाषा आदि कई अवस्थाओं के माध्यम से प्राप्त हुआ है। इनका इतिहास निम्नलिखित है।

नाम रख दिया गया था। इन गणों में से प्रत्येक के लिए कुछ निश्चित विकरण ( मध्य प्रत्यय ) हैं जो धातु में समाविष्ट होकर रूप-रचना करते हैं। इस तरह संस्कृत में धातु और विकरण दो भिन्न व्याकरणिक इकाइयाँ मानी जाती हैं। अपभ्रंश ने संस्कृत के विकरण युक्त धातु रूप को धातु स्वीकार कर लिया और आगे चलकर हिंदी में भी ये धातु उसी रूप में स्वीकृत हुए जैसे—सुन∠श्रु+नु, नाच∠नृत्+य, बूझ ∠ बुध+य, जान∠ज्ञा+ना, रूँध∠रुध्+न, सुमिर∠स्मृ+अ, हर∠हृ, कर∠कृ, धर∠धृ, डर∠दृ, गिर∠गृ, आदि।

इनमें से अंतिम ऋकारान्त धातुओं में होनेवाले विकरण जनित परिवर्तन की प्रवृत्ति अपभ्रंश में अत्यंत व्यापक दिखाई पड़ती है। संस्कृत के प्राय सभी 'ऋ' कारान्त धातु अपभ्रंश और हिंदी में 'र' कारान्त हो गये। इसके अतिरिक्त 'इगुपध' ( इ, उ, ऋ, लृ कारान्त ) धातुओं में स्वरावस्थान ( वॉवेल ग्रेडेशन ) अथवा गुण' के द्वारा इ उ का क्रमश ए और ओ हो गया, जैसे चेत ∠ चित् पोस ∠ पुष, सोध∠शुध्, जोड़∠ जुड़्, खोद∠ खुद आदि।

( ग ) गण-परिवर्तन से प्रभावित धातु —संस्कृत के दस गणों में भी 'भ्वादि' गण में सब से अधिक धातु थे और उसी गण के रूप प्रभावशाली दिखाई पड़ते थे। अपभ्रंश तक आते आते यह प्रभाव अत्यंत व्यापक और सक्रिय हो गया। जैसे—रो ( रोव ) ∠रुद्, पाव∠ आप् ले ∠ ला, दे∠दा आदि।

( घ ) काल-परिवर्तन से आविर्भूत धातु —कभी-कभी भविष्यत् काल के रूप को ही धातु का आधार बना लिया गया जैसे दृश् का लृट् लकार में द्रक्ष्यति होता है फलत अपभ्रंश और हिंदी की √देख 'द्रक्ष्य के आधार पर बनी √दृश से उसका कोई संबंध नहीं।

( ङ ) कृदन्त युक्त धातु —अपभ्रंश और हिंदी के अनेक धातु संस्कृत के कृदन्त रूप ( धातु+कृत् प्रत्यय ) से बने हैं। ऐसे धातुओं की संख्या बहुत अधिक है जैसे—चुक<√च्युत्+कृ, पैठ<प्र+√विश+क्त ( प्रविष्ट ), रूठ∠ रुष्ट, ∠ हाँक<हक्+कृ, सटक ∠सत्र ( सद्+कृ ), लुक ∠ लुप्+कृ, भूल∠भ्रष्ट, भाग∠भग्न, मढ़∠मृष्ट, वेढ़ ∠ वेष्ट, बैठ∠उपविष्ट, पाट∠ पिष्ट, फूँक∠फूत्+कृ, पलट<पर्यस्त, पकड़<प्रकृष्ट, थक < स्तम्भ्+कृ ठाढ़∠स्तब्ध, जुट∠युक्त फाढ़∠स्फृष्ट आदि।

ऐसे धातुओं में से अधिकांश भूत कृदन्तज हैं।

(च) सोपसर्गपद धातु —अपभ्रंश और हिंदी के अनेक धातु संस्कृत के सोपसर्गज (उपसर्ग + धातु से उत्पन्न) हैं। जैसे—आइ∠उप + विष्ट, उखाड∠उत् + कृष्ट, बैठ∠उप + विष्ट, पैठ∠प्र + विष्ट आदि।

इनके अतिरिक्त कुछ ऐसे भी धातु हैं जिन्हें देशज कहा जा सकता है क्योंकि उनकी व्युत्पत्ति के लिए अनुमान का ही सहारा लेना पड़ता है। हेमचन्द्र के 'धात्वादेश' में से कुछ ऐसे ही आदेशों का उनके हिंदी रूपों के साथ यहाँ उल्लेख किया जा रहा है—

अंच = ऐंच (कृष्), अप्फुण = अप्फन, उप्फन अब्भिड = भिड़ (सम् + गम्), उक्कुस = उकस (गम्) आगाह = उगाह (अव + गाह), आहाव = (परखा का) ओहाव (आ + क्रम्), कोक्क = कूक, (वि + आ + हृ), खिर = घिसने के अर्थ में (क्षर), घोट्ट = घोंट (पा), चक्ख = चख (आ + स्वद्), चड = चढ़ (आ + रुह), छज्ज = छाज (राज्), छड्ड = छोड़ (मुच्), छिव = छू (स्पृश्), छोल्ल = छोल छील (तक्ष्), जिम = जीम (भुज्), झंख = झंख (नि + लप, सम् + तप्, निस् + श्वस्), झपट = झाँट (हिलाना) (भ्रम्), झूर = झूर (स्मृ), भौंस = भस (क्षिप्), ढक्क = ढँक (छादय्), ढण्ढोल = ढँढोर (गवेष्) ढस = ढाँस (वि + वृ), पज्जर = पजर (देखिए पृ० रासो) (कथ्), पलोट्ट = पलोट, (पलाटत राधिका पायन) (परि + अस्) पार = पार (शक्), पुञ्छ = पोंछ (मृज्), विसूर (खिद्) सार (प्र + हृ) सिह, एक देखै नौ सिहाय (स्पृह, काङ्क्ष्)।

## काल-रचना

३९ व्युत्पत्ति की दृष्टि से हिंदी के विविध कालों की क्रियाएँ अपभ्रंश के उन क्रियापदों से विकसित हुई हैं जिनमें से (क) कुछ तो संस्कृत के तिङन्त रूपों के तद्भव हैं (ख) कुछ संस्कृत के कृदन्त रूपों के तद्भव हैं और (ग) शेष, इन तिङन्त-तद्भव और कृदन्त-तद्भव रूपों के संयोग हैं।

अब इनमें से एक एक को लेकर विचार किया जा रहा है।

### तिङन्त-तद्भव

४० सहायक क्रिया—हिंदी में है, हैं, हूँ, हो तथा था, थे, थी थीं आदि जो सहायक क्रियाएँ हैं, वे संस्कृत के तिङन्त रूपों के अवशेष हैं और उन्हें वर्तमान रूप अपभ्रंश, अवधी, ब्रजभाषा आदि कई अवस्थाओं के माध्यम से प्राप्त हुआ है। इनका इतिहास निम्नलिखित है।

है तथा उसके अन्य रूप —विद्वानों ने है का संबंध संस्कृत के √अस के वर्तमानकालिक रूप अस्ति से माना है। अनुमानतः अस्ति और है के बीच की अवस्थाएँ इस प्रकार हैं—

अस्ति7असति7अछइ7अहइ7अहै7है।

इनमें से अपभ्रंश में है, अहै और अहइ में से कोई भी रूप प्राप्त नहीं होता। इनके स्थान पर अच्छ अथवा अच्छि अवश्य मिलता है जैसे—

होसइ करत म अच्छि (हेम ४/३८८)

'उक्ति व्यक्ति', 'वर्ण रत्नाकर' और 'कीर्तिलता' के क्रिया-पदों का अध्ययन करने से भी पता चलता है 'अवहट्ट' में भी अछ वाले रूपों की ही प्रधानता थी।

देखत आछ, चारत आछ, सूँघत आछ (उक्ति०, ६)

होइते अछ (वर्ण०, १३ क) चरइते अछ (वर्ण०)

आरंभिक अवधी में भी कहीं-कहीं अछ वाले रूपों का प्रयोग प्रचलित प्रतीत होता है—

मलहि जा आछै पाछ। (पद्मा०)

कँवल न आछै आपनि बारी। (पद्मा०)

कहा निचिंत रे मानुष आपन चीते आछु। (पद्मा०)

परवर्ती अपभ्रंश में विकल्प से यत्र तत्र अह वाले रूप भी मिलते हैं जैसे—

करइते आह (वर्ण०, ३७ ख, ५२ क)

अवधी और ब्रज में अह वाले रूप के भी अवशेष दिखाई पड़ते हैं—

माट अहै ईसर के कला (पद्मा०)

एहि घाट ते थोरिक दूर अहै। (कवितावली)

बासों अहै अनवया। (काव्य निर्णय, १६)

लेकिन अहै वाले रूप प्रधानतः अवधी के ही हैं।

है का प्रयोग परवर्ती अवधी तथा ब्रज से ही मिलने लगता है।

है कछु कुटिल भाउ मन माहीं। (मानस)

आवत है दिन गारि। (सूर०)

कीर्तिलता में भी एक स्थान पर है का प्रयोग मिलता है—

खिसियाय खाण है (पृ ४०)

(ख) था तथा उसके अन्य रूप —भूतकालिक सहायक क्रिया था का संबंध कुछ लोग √अस् से और कुछ √ भू—अभूत से मानते हैं। अभूत से था तक पहुँचने में अनेक प्रकार के ध्वनि-परिवर्तनों का अनुमान किया जाता है।

अभूत > अहूत > हूत > हुतो = हो, तो, था ( त + ह )

भाषा में था के पूर्व-रूप की ये सभी अवस्थाएँ नहीं मिलतीं। ब्रजभाषा में हुतो हो ( हा, हे ) तो ( ती, ते ) आदि रूप मिलते हैं था वाले रूप अपभ्रंश से लेकर ब्रजभाषा तक कहीं नहीं मिलते।

एक हुतो सो गयो स्याम संग। ( सूर० )
पौन सो जागति आगि सुनी ही। ( घनानन्द )
मैं हो जान्यो लायननु सुरत यादि है जाति। ( बिहारी० )
चरनि गह तौ फरि चरपन लागी री। ( पद्माकर )

था वाले रूपों का प्रयोग खड़ी बोली का अपना विशेषता मालूम होता है। 'दक्खिनी हिंदी' में ये रूप बहुतायत से मिलते हैं—

अये था नने। रतन था अथे। अथ्या अथा, थ्या आदि[1]।

( ग ) होगा और उसके अन्य रूप—

अपभ्रंश में भविष्यत् काल बनाने वाला सहायक क्रिया होगा अथवा उसकी तरह का कोई रूप नहीं मिलता। 'उक्ति व्यक्ति' 'वर्ण रत्नाकर' और 'कीर्तिलता' में इस तरह के रूप नहीं हैं। अवधी के ग्रंथों में भी इसका प्रयोग नहीं हुआ है। ऐसा प्रतीत होता है कि यह पश्चिमी हिंदी में सोलहवीं सदी के आसपास विकसित और प्रचलित हुआ। संभवतः आरंभिक ब्रजभाषा में भी इसका प्रयोग नहीं होता था। ग्रंथ साहब में इसका प्रारंभ मिलता है—

ना को मेरा किस गही ना को होआ न होग।
तिस बिन दूसर होआ न होग।
ना कर पाया सोइ होग।
नित नित जाग्रत समालोग्रन देखेगा देखणहार।
काहु बोल न पहुचग प्रानी।

मिर्जा खाँ ने अपने 'ब्रजभाषा व्याकरण'[2] ( १६७६ ई० ) में भविष्यत् के लिए गा वाले रूप करेंगे, करोगे करूँगी, करेंगी, करेंगा आदि लक्षित किये हैं।

दक्खिनी हिंदी में भी हूँगा सकेगा, अछेगा जैसे प्रयोग मिलते हैं। गा वाले रूपों की व्युत्पत्ति के विषय में सन्देह है। संभवतः सहायक क्रिया होगा तथा

---

1 डा० सक्सेना द्वारा दक्खिनी हिंदी पृ० ६१ पर उद्धृत।
2 जियाउद्दीन—मिर्जा खाँ स ग्रामर ऑव ब्रजभाषा ( ११ ५ ई० )

है तथा उसके अन्य रूप —विद्वानों ने है का संबंध संस्कृत के √अस के वर्तमानकालिक रूप अस्ति से माना है। अनुमानतः अस्ति और है के बीच की अवस्थाएँ इस प्रकार हैं—

अस्ति7असति7अछइ7अहइ7अहै7है।

इनमें से अपभ्रंश में है, अहै और अहइ में से कोई भी रूप प्राप्त नहीं होता। इनके स्थान पर अच्छ अथवा अच्छि अवश्य मिलता है जैसे—

होसइ करत म अच्छि (हेम० ४/३८८)

'उक्ति व्यक्ति', 'वर्ण रत्नाकर' और 'कीर्तिलता' के क्रिया-पदों का अध्ययन करने से भी पता चलता है 'अवहट्ट' में भी अछ वाले रूपों की ही प्रधानता थी।

देखत आछ, चाखत आछ, सूँघत आछ (उक्ति०, ६)

होइते अछ (वर्ण०, १३ क) चरइते अछ (वर्ण०)

आरंभिक अवधी में भी कहीं-कहीं अछ वाले रूपों का प्रयोग प्रचलित प्रतीत होता है—

भलहि जो आछै पास। (पद्मा०)

कँवल न आछै आपनि वारी। (पद्मा०)

कहा निचिंत रे मानुप आपन चीते आछु। (पद्मा०)

परवर्ती अपभ्रंश में विकल्प से यत्र तत्र अह वाले रूप भी मिलते हैं जैसे—

करइतें आह (वर्ण०, ३७ ख, ५९ क)

अवधी और व्रज में अह वाले रूप के भी अवशेष दिखाई पड़ते हैं—

भाट अहै ईसर कै कला (पद्मा०)

एहि घाट ते थोरिक दूर अहै। (कवितावली)

वामों अहै अन चया। (काव्य निर्णय, १६)

लेकिन अहै वाले रूप प्रधानतः अवधी के ही हैं।

है का प्रयोग परवर्ती अवधी तथा व्रज से ही मिलने लगता है।

है कछु कुटिल भाउ मन माहीं। (मानस)

आवत है दिन गारि। (सूर०)

कीर्तिलता में भी एक स्थान पर है का प्रयाग मिलता है—

रिसियाय जाया है (पृ० ४)

(ख) था तथा उसके अन्य रूप —भूतकालिक सहायक क्रिया था का संबंध कुछ लोग √अस् से और कुछ √भू—अभूत से मानते हैं। अभूत से था तक पहुँचने में अनेक प्रकार के ध्वनि-परिवर्तनों का अनुमान किया जाता है।

अभूत > अहूत > हूत > हुतो = हो, ता, था ( त + ह )

भाषा में था के पूर्व रूप की ये क्रमिक अवस्थाएँ नहीं मिलतीं। ब्रजभाषा में हुतो हो ( हा, हे ) तो ( ती, ते ) आदि रूप मिलते हैं था वाले रूप अपभ्रंश से लेकर ब्रजभाषा तक कहीं नहीं मिलते।

एक हुतो सो गयो स्याम सँग। ( सूर )
पौन सो जागति आगि सुनी ही। ( घनानन्द )
मैं हो जान्यो लोयननु जुरत बाढ़ि है जाति। ( बिहारी० )
चरनि गई तौं फरि चरन्न लागी री। ( पद्माकर )

था वाले रूपों का प्रयोग खड़ी बोली की अपनी विशेषता मालूम होती है। 'दक्खिनी हिंदी' में ये रूप बहुतायत से मिलते हैं—

थथे दो जन। रतन था अथे। अच्या अथा, थ्या आदि[1]।

( ग ) होगा और उसके अन्य रूप—

अपभ्रंश में भविष्यत् काल बनाने वाला सहायक क्रिया होगा अथवा उसकी तरह का कोई रूप नहीं मिलता। 'उक्ति व्यक्ति प्रकरण' 'रत्नाकर' और 'कीर्तिलता' में इस तरह के रूप नहीं हैं। अवधी के ग्रंथों में भी इसका प्रयोग नहीं हुआ है। ऐसा प्रतीत होता है कि यह पश्चिमी हिंदी में सोलहवीं सदी के आसपास विकसित और प्रचलित हुआ। संभवतः आरंभिक ब्रजभाषा में भी इसका प्रयोग नहीं होता था। 'प्रथ साहब' में इसका प्रारम्भ मिलता है—

ना को मेरा किस गहा ना को होआ न होग।
तिस बिन दूसर होआ न होग।
जो कर पाया सोइ होग।
नित नित जाअग्र समालीअन देखेगा व्यवहार।
काहु बात न पहुचग प्रानी।

मिर्जा खाँ ने अपने 'ब्रजभाषा व्याकरण'[2] ( १६७ ई० ) में भविष्यत् के लिए गा वाले रूप करैंगे, करोंगे, करूँगा, करैगी करैंगा आदि लक्षित किए हैं।

दक्खिनी हिंदी में भी हैंगा मरेगा अच्छेगा जैसे प्रयोग मिलते हैं। गा वाले रूपों की व्युत्पत्ति के विषय में सन्देह है। सम्भवतः सहायक क्रिया होगा तथा

---

[1] डा० सक्सेना द्वारा दक्खिनी हिंदी पृ० ६१ पर उद्धृत।
[2] जियाउद्दीन—मिर्जा खाँ स ग्रामर ऑव ब्रजभाषा ( १६ ४ ई० )

है तथा उसके अन्य रूप —विद्वानों ने है का संबंध संस्कृत के √अस के वर्तमानकालिक रूप अस्ति से माना है। अनुमानतः अस्ति और है के बीच की अवस्थाएँ इस प्रकार हैं—

अस्ति 7 असति 7 अछइ 7 अहइ 7 अहै 7 है।

इनमें से अपभ्रंश में है, अहै और अहइ में से कोई भी रूप प्राप्त नहीं होता। इनके स्थान पर अच्छ अथवा अच्छि अवश्य मिलता है जैसे—

होसइ करत म अच्छि (हेम० ४/३८८)

'उक्ति व्यक्ति', 'वर्ण रत्नाकर' और 'कीर्तिलता' के क्रिया-पदों का अध्ययन करने से भी पता चलता है 'अवहट्ट' में भी अछ वाले रूपों की ही प्रधानता थी।

देखत आछ, चाखत आछ, सूँघत आछ (उक्ति०, ६)

होइते अछ (वर्ण०, १३ क) चरइते अछ (वर्ण०)

आरंभिक अवधी में भी कहीं-कहीं अछ वाले रूपों का प्रयोग प्रचलित प्रतीत होता है—

मलहि जा आछै पास। (पद्मा०)

कँवल न आछै आपनि बारी। (पद्मा०)

कहा निचित रे मानुष आपन चीते आछु। (पद्मा०)

परवर्ती अपभ्रंश में विकल्प से यत्र तत्र अह वाले रूप भी मिलते हैं जैसे—

करइते आह (वर्ण०, २७ ख, ५८ क)

अवधी और ब्रज में अह वाले रूप के भी अवशेष दिखाई पड़ते हैं—

भाट अहै ईसर कै कला (पद्मा०)

एहि घाट ते थोरिक दूर अहै। (कवितावली)

यासों अहै अनवया। (काव्य निर्णय, १६)

लेकिन अहै वाले रूप प्रधानतः अवधी के ही हैं।

है का प्रयोग परवर्ती अवधी तथा ब्रज से ही मिलने लगता है।

है कछु कुटिल भाउ मन माहीं। (मानस)

आवत है दिन गारि। (सूर०)

कीर्तिलता में भी एक स्थान पर है का प्रयोग मिलता है—

खिसियाय खाय है (पृ ४०)

(ख) था तथा उसके अन्य रूप —भूतकालिक सहायक क्रिया था का संबंध कुछ लोग √अस् से और कुछ √भू—अभूत से मानते हैं। अभूत से था तक पहुँचने में अनेक प्रकार के ध्वनि-परिवर्तनों का अनुमान किया जाता है।

मिलते हैं —

(क) –स प्रकार जैसे–करिसइ, करिसहि, करिसु, करसहुँ आदि

(ख) –ह प्रकार जैसे=करिहइ करिहहिं, करिहहि, करिहहु, करिहउ, आदि।

दोनों ही संस्कृत के –ष्य–वाले रूपों के अपभ्रंश हैं। इनमें से –स प्रकार के रूप राजस्थानी बोलियों में सुरक्षित हैं जैसे

उहाँ लग मा लग्गसा (ढाला०)

कभी कभी अवधी में भी ऐसे रूप मिलते हैं जैसे विकल होसि तैं कपि के मारे। (मानस)

और–ह प्रकार के रूप अवधी, व्रज आदि बोलियों में प्रचलित हो गये जैसे—

होइहै सोइ जो राम रचि राखा। (मानस)

पति रहिहै व्रज त्यागे (सूर०)

मग जोग न कोमल क्यों चलिहैं। (कवितावली)

जैहौ अवध कवन मुँह लाई। (मानस)

५३ वर्तमान आज्ञार्थ—हेमचन्द्र ने आज्ञा के लिए–इ,–उ और–ए प्रत्ययों का आदेश दिया है (प्रा व्या, ४।३८७)। इस प्रकार सुमरि, विलम्बु और करे तीन प्रकार के रूप बनते हैं जैसे—

कुजर सुमरि म सल्लइउ।

के वि पियहडा विलम्बु।

प्रिय एम्बहिं करे।

ये वस्तुत –हि प्रत्यय के विकार हैं। हिंदी बोलियों में इनके रूप इस प्रकार हैं—

चार हजार लै देखु परिच्छा। (सुदामा चरित)

अली जिय जानि। (बिहारी)

गोरस बेंच री आज तैं। (रसखान)

इनके अतिरिक्त–हु और–ओ प्रत्यय वाले रूप भी मिलते हैं

प्रिय तहिं देसहिं जाहु। (हेम०)

द्वारका जाहु जू। (सुदामा चरित)

श्रवण सुनो तिनकी कथा। (भक्तमाल)

खड़ी हिंदी में इनमें से केवल–अ और–ओ वाले रूप ही मिलते हैं जैसे–तू कर और तुम करो।

उसके अन्य रूपों के हो और गा दो भिन्न क्रियाओं से उत्पन्न हुए हैं और फिर संयुक्त हो गये।

४१ सामान्य वर्तमान काल—अपभ्रंश में सामान्यतः सामान्य वर्तमान काल के रूप निम्नलिखित प्रकार के होते हैं।

| | एक० | बहु० |
|---|---|---|
| अ० पु० | करइ | करहिं |
| म पु० | करहि | करहु |
| उ० पु० | करउ | करहुँ |

अवधी और ब्रज में प्रायः ये रूप ज्यों के त्यों प्रचलित रहे परंतु इनके साथ ही इनके कुछ विकृत रूप भी चल पड़े। इन विकृत रूपों का इतिहास निम्नलिखित है।

—अइ > -ऐ —
गरल सुधा रिपु करैं मिताइ। (मानस)
ऊधो विरही प्रेम करैं। (सूर०)
—अइ > -ए —
काहू काहू अइसनओ सगत करे। (कीर्ति० २४)
—अइ > -अ —
इसका प्रयोग विशेषतः अवधी में मिलता है।
मेघु गाज, बाउ डाल डोलाव, केवट नाव चलाव।
(उक्ति०, ३८ ३६)
तवे मन कर, तन्हि केस कुसुम वम। (कीर्ति०, ३४ ३६)
श्रुति पुरान मुनि गाव (मानस)
—अहि > -ए —
बार बार प्रभु चहै उठावा। (मानस)
कैसे रहैं रूप रस राँची। (सूर०)
—अउँ > -औं—
बंदौ गुर पद पदुम परागा (मानस)
बसौं ब्रज गोकुल गाँव के ग्वारन। (रसखान)
—अउँ > -ऊँ —
मतो कहाँ बुझाऊँ। (कबीर)
जो जग और लियो हौं पाऊं। (सूर०)

४२ सामान्य भविष्यत् काल—अपभ्रंश में भविष्यत् काल के रूप दो प्रकार के

मिलते हैं —

(क) – स प्रकार जैसे – करिसइ, करिसहि, करिसु, करसहुँ आदि

(ख) – ह प्रकार जैसे = करिहइ करिहहिं, करिहहि, करिहहु, करिहउ, आदि।

दोनों ही संस्कृत क – ष्य – वाले रूपों के अपभ्रंश हैं। इनमें से – स प्रकार के रूप राजस्थानी बोलियों में सुरक्षित हैं जैसे

उहाँ लग मा लग्गसा (ढाला०)

कभी कभी अवधी में भी ऐसे रूप मिलते हैं जैसे विकल होसि तैं कपि के मारे। (मानस)

और – ह प्रकार के रूप अवधी, ब्रज आदि बोलियों में प्रचलित हो गये जैसे—

होइहै सोइ जो राम रचि राखा। (मानस)

पति रहिहैं ब्रज त्याग (सूर)

मग जाग न कोमल क्यों चलिहैं। (कवितावली)

जैहौं अवध कवन मुँह लाई। (मानस)

४३ वर्तमान आज्ञार्थ—हेमचन्द्र ने आज्ञा के लिए – इ, – उ और – ए प्रत्ययों का आदेश दिया है (प्रा० व्या, ४।३८७)। इस प्रकार सुमरि, विलम्बु और करे तीन प्रकार के रूप बनते हैं जैसे—

कुंजर सुमरि म सल्लइउ।

क नि दियहडा विलम्बु।

प्रिय एम्वहिं करे।

ये वस्तुतः – हि प्रत्यय के विकार हैं। हिंदी बोलियों में इनके रूप इस प्रकार हैं—

चार हजार लै दस्तु प रक्खो। (सुदामा चरित)

अली पिय जानि। (बिहारी)

गारस बेंच री आज तें। (रसखान)

इनके अतिरिक्त – हु और – ओ प्रत्यय वाले रूप भी मिलते हैं

प्रिय तहि देसहिं जाहु। (हेम०)

द्वारका जाहु जू। (सुदामा चरित)

भरण सुनो तिनकी कथा। (भक्तमाल)

खड़ी हिंदी में इनमें से केवल – अ और – ओ वाले रूप ही मिलते हैं जैसे – तू कर और तुम करो।

सहायक क्रिया का तिङन्त रूप जोड़ देने से अपूर्ण भूतकाल का बोध होता है, जैसे करता था, करते थे, करता था आदि। अपभ्रंश में भूतकालिक सहायक क्रिया का विकास न होने के कारण इस काल के संयुक्त रूप प्राय नहीं मिलते, लेकिन परवर्ती अपभ्रंश से इसके उदाहरण मिलने लग जाते हैं।

को तहाँ जेवँत आछ = कस्तत्र भुञ्जान आसीत। ( उक्ति०, २१ )

कालिह हमहिं कैसे निदरति हो = निदरती थी ( सूर० )

५० आसन्न भूत ( पूर्ण वर्तमान ) काल —भूतकालिक कृदन्त के बाद वर्तमानकालिक सहायक क्रिया के तिङन्त-तद्भव रूप को जोड़ने से पूर्ण वर्तमान अथवा आसन्न भूतकाल की क्रिया बनती है जैसे किया है, किये हैं, आदि।

इस तरह के रूप व्रजभाषा में ही प्रचलित दिखाई पड़ते हैं।

हम पढ़े एक साथ हैं = हम एक साथ पढ़े हैं। ( सुदामा० )

मुकुट धरे माथ हैं = माथे मुकुट धरे हैं। ( " )

जिनका विधि दीन्ही है टूटा सी छानी। ( " )

५१ पूर्ण भूतकाल —भूतकालिक कृदन्त के बाद भूतकालिक सहायक क्रिया के तिङन्त-तद्भव रूप को जोड़ने से पूर्ण भूतकाल की क्रिया बनती है, जैसे किया था, किये थे आदि। खड़ी बोली के ये रूप व्रजभाषा काल से ही चले आ रहे हैं जैसे—

आजु गई हुती भोरहि हौं। ( रसखान )

मैं हो जान्यो नाहिं। ( बिहारी )

## संयुक्त क्रिया

५२ संयुक्त काल के अतिरिक्त अपभ्रंश में संयुक्त क्रिया बनाने की भी प्रवृत्ति दिखाई पड़ती है। ये क्रियाएं प्राय वर्तमानकालिक कृदन्त, भूतकालिक कृदन्त, पूर्वकालिक कृदन्त और क्रियार्थक संज्ञा के विकारी रूपों की सहायता से बनाई जाती हैं। इनमें से प्रत्येक का इतिहास यथासंभव अपभ्रंश से लेकर खड़ी बोली तक दिया जा रहा है।

( क ) वर्तमान-कालिक कृदन्त निर्मित—

अब्भा लग्गा डुंगरहि पहिउ रडन्तउ जाइ = रटता जाता है ( हेम , ८।४४५ )

मिलि न जाइ नहिं गुदरत बनई। ( मानस )

अबिगत गति कछु कहत न आवै ( सूर० )

(ख) भूतकालिक कृदन्त-निर्मित—

जइ भग्गा घर एन्तु = भग्गा एन्तु = भागा आता। (हेम०, ४। ५)

जहि पुणु सुमरणु जाउँ गउ = जाया गया। (चला गया)
(हेम०, ४।४२६)

तइअ गय सव्वा किआ। (प्राकृत पैंगलम्, ५ ७)

सो चलि गा पाताल तुरता। (मानस)

यह बात भागत उतराइ। (सूर)

(ग) पूर्वकालिक कृदन्त निर्मित—

धाए असवारहिं मारिअ = धाए मारिअ = धाइ मारिअ (कीर्ति० ६६)

आइु सैन्वान खोन्हि खा = खाइ कर खा डालेगा। ( " )

पकलि देओ असनान = पकड़कर देता हूँ। (कीर्ति० १०)

रकन कराइन मौंथ उप्परि फरवा फोरि दा। (कीर्ति, ६८)

पुनि सँभारि उठी सो लंका। (मानस)

अपनो चाँद आनि उहि बैठो। (सूर)

(घ) क्रियार्थक संज्ञा निर्मित—

पयाधर क मरे भागए चाह = भागना चाहती हैं। (कीर्ति०, ३६)

उपर चढ़ावए चाह धार = चढ़ाना चाहता है। (कीर्ति०, ३६)

सबै सहना दूरै धाइ। (पद्मा०)

तपै लागि अब जेठ असाढ़ा। ( )

सत्य कहौं माहि जान दे माइ (मानस)

लगे सँवारन सकल सुर ( ' )

मन हो मन मार पिरैवो करै (बोधा)

खेलन फिरन देव। (ठाकुर)

उपर्युक्त संयुक्त काल और संयुक्त क्रिया के उदाहरणों से स्पष्ट है कि भारतीय आर्य भाषा अपभ्रंश से व्यवहिति की ओर क्रमशः अग्रसर होती गई।

## अव्यय

५३ क्रिया विशेषण—कुछ-एक को छोड़कर अपभ्रंश के अधिकांश विशेषण संस्कृत के तद्भव हैं और बाद से ध्वन्यात्मक परिवर्तन के साथ उनमें से कई-एक अपभ्रंश, अव तथा व्रज भाषा में प्रचलित दिखाई पड़ते हैं। नीचे ऐसे ही विविध क्रिया-विशेषणों की सूची दी जा रही है।

(क) कालवाचक—अज्जु = अजु, आज एवहिं (अधुना) = अवहिं, अब कइयह (कदा) = कहिया (अथवा भोजपुरिया) जइय (यदा) =

जहिया जय ( यदा ) = जब जाँव ( यावत् ) = जो ( लौं ), तइय ( तदा ) = तदिया तवे ( तदा ) = तब ता ( तत ) = ता पच्छए ( पश्चात् ) = पाछे, पाछ।

( ख ) स्थानवाचक—

कहिं ( कुत्र ) = कह, कहाँ जहिं ( यस्मिन् ) = जह, जहाँ, तहिं ( तत्र ) = तहँ, तहाँ बाहिर ( बहि ) = बाहिर, बाहर।

( ग ) रीतिवाचक—

एउ, एउ, एव ( एवम् ) = यों णिरु, णिराइउ ( नितराम् ) = निरा णाहि ( नास्ति ) = नाहि, नाहीं, नहीं फुडु ( स्फुटम् ) = फुर, फुरै ( अवधी )।

( घ )—विविध

अवस ( अवश्यम ) = अवस, अवसि ( अवधी ) इ ( अपि ) = इ, जणि, जणु ( इव ) = जनि, जनु ( अवधी ) ण ( इव, अथवा वैदिक न ) = लौं, इत्यादि।

५४ समुच्चय बोधक अव्यय —

अनु ( अन्यथा ) —

विरहानल-जाल-करालियउ रहिउ को वि बुड्डिव ठिअउ।
अनु सिसिर कालि सीअल जलहु धूमु कहन्तिहु उट्ठियउ।
—( हेम०, ४।४१५ )

देहु उतरु अनु करहु कि नाहीं। ( मानस, अयोध्या काड, पृ० १६६ )

अपभ्रंश के अनु का प्रयोग हिंदी में बहुत कम मिलता है मानस में जहाँ अनु मिलता है वहाँ उसके लिए 'अरु' पाठ भी मिलता है अनु पाठ पं शम्भूनारायण चौबे के संस्करण में ही सुरक्षित है।

जइ, जा ( यदि ) कि ( वा ) जैसे—आज कि कहिन।

---

# वाक्य विन्यास

५५ अब तक वाक्य के एक एक अवयव (पद और पदमात्र) को लेकर अपभ्रंश से हिंदी का उद्भव और विकास देखा गया। हमने देखा कि किस प्रकार हिंदी संज्ञाओं का कारक विभक्तियाँ और परसर्ग सर्वनाम सार्वनामिक विशेषण और संख्या-वाचक विशेषण, क्रिया के धातु और उनके प्रयोग तथा अव्यय अपभ्रंश से विकसित हुए हैं। लेकिन किसी भाषा में वाक्य के अवयवों का केवल रूपान्तर और प्रयोग जानना ही काफी नहीं है, बल्कि उन अवयवों का पारस्परिक संबंध जानना भी आवश्यक है। वाक्य में शब्दों के पारस्परिक संबंध का अर्थ है एक दूसरे से उनका अन्वय एक दूसरे पर उनका अधिकार और अंत में उनका क्रम। इन्हीं सब बातों के द्वारा किसी भाषा का वाक्य विन्यास संबंधी विशेषताओं का पता चलता है। नीचे हिंदी वाक्य विन्यास की उन थोड़ी-सी विशेषताओं का उल्लेख किया जा रहा है जिन्हें अपभ्रंश ने या तो अपनी अर्जित सम्पत्ति के रूप में हिंदी को दिया है अथवा संस्कृत की परंपरा को थोड़ा-सा परिवर्तित करके आगे बढ़ाया है।

५६ विभक्ति-व्यत्यय—कारक विभक्तियों का व्यत्यय संस्कृत से ही होता आ रहा है। हेमचन्द्र ने प्राकृत अपभ्रंश वाक्य-रचना में इस व्यत्यय को लक्षित किया है। उनके अनुसार संबंध कारक की षष्ठी विभक्ति का प्रयोग कर्म करण, सम्प्रदान और अधिकरण के लिए भी होता है।[1] इसके अतिरिक्त अधिकरण कारक की सप्तमी विभक्ति का प्रयोग कर्म और करण के लिए होता है,[2] अपादान कारक की पंचमी विभक्ति का प्रयोग करण कारक के लिए[3] और कर्म कारक की द्वितीया विभक्ति का प्रयोग अधिकरण के लिए होता है।[4] ये नियम हेमचन्द्र ने प्राकृत वाक्य-विन्यास के लिए बताये हैं अपभ्रंश की चर्चा करते हुए उन्होंने इस

---

१ चतुर्थ्याः षष्ठी (३।१३१) क्वचिद् द्वितीयादेः (३।१३४)—अत्र द्वितीया षष्ठी... अत्र तृतीयायाः अत्र पञ्चम्याः ...अत्र सप्तम्याः। (प्राकृत व्याकरण)।

२ द्वितीया तृतीययोः सप्तमी ३ पञ्चम्यास्तृतीया च ४ सप्तम्या द्वितीया। (हेम० प्राकृत व्याकरण—३।१३५, १३६ १ ७)

विषय में अलग से और कुछ नहीं कहा है फिर भी उनके दिये हुए अपभ्रंश उदाहरणों में उपयुक्त विभक्ति-व्यत्यय तथा उसी तरह के कुछ और प्रत्यय पश्चात मिलते हैं। अपभ्रंश की इस प्रवृत्ति का विकास क्रमश हिंदी में किस प्रकार हुआ—यह नीचे के कुछ उदाहरणों से स्पष्ट हो सकता है।

(क) संबंध कारक के विशिष्ट प्रयोग

(१) कर्म कारक के अर्थ में—

तहिं महद्दम सउणाहं अवराहिउ न करति। (हेम०) = शकुनियों को।
वेस विसिट्ठह वारियइ। (कुमार० प्रतिबोध) = वेश विशिष्ट लोगों का
तुम्ह हियपट्ठियह छुडिहि। (स० रासक, ७५) = तुम हृदयस्थित का
पिउ आणि मज्झ संतावियइ। (सं० रासक० १६७) = मुझको
लोग कहैं पोचु सो न सोचु न सकोचु मेरे। (कवितावली) = मुझे
शरीर का तपाना व्यर्थ है = शरीर को

(२) करण कारक के अर्थ में—

कंत जु सीहहो उवमियइ (हेम ) = सिंह से
सत्थावत्थह आलवणु साहुवि लोउ करेइ। (हेम ) = स्वस्थावस्था वालों से।
क्या करना है प्रकाश का हमको (साकेत) = प्रकाश से।
आँख का अंधा, निर्पात का मारा, दूध का जला।

(३) सम्प्रदान के अर्थ में—

दइवु घडावइ वणि तरुहुं सउणिहं पक्क फलाइं। (हेम०) = शकुनियों के लिए
जीविउ कासु न वल्लहउं। (हेम०) = किसके लिए
कितने पैसे तुम्हारे चाहिए। (सुनीता) = तुम्हारे लिए।
ब्राह्मण का दिया व्यर्थ नहीं जाता। = ब्राह्मण के लिए।

(४) अपादान के अर्थ में—

तेहिं नीहरिय घरस्स। (कुमार प्रतिबोध) = घर से
कुछ का कुछ हो गया = कुछ से कुछ हो गया।
बात का चूका आदमी, डाल का चूका बंदर = बात से, डाल से

(५) अधिकरण के अर्थ में—

पिउ संगमि कउ निद्दडी पिअहो परोक्खहो केंव (हेम )
= प्रिय के परोक्ष होने पर
कुंजरु अन्नहं तरुअरहं कुड्डेण घल्लइ हत्थु (हेम०) = अन्य

तरुवरों पर।

सिर ल्हासिउ खधस्सु ( हेम० ) = कंधे पर

इन बातों का विचार मत कीजिए = बातों पर

पेड़ का चढ़ना कठिन है = पेड़ पर

( ६ ) सबध, स्वतत्र कारक के अर्थ में—

मह कन्तहो गुट्ठट्ठियहो कउ झुम्पडा बलति ( हेम० ) = मेरे कत के घर रहते या रहने पर।

तुम्ह हिअयठिअइ, विरह विडम्बइ काउ ( स० रास०, ७९ ) = तुम्हारे हृदयस्थित होने पर

( ख ) करण कारक के विशिष्ट प्रयोग —

अधिकरण कारक के अर्थ म—

निद्दए गमिही रत्तडी ( हेम ) = निद्रा में।

वरिस-सएण वि जो मिलइ ( हेम० ) = वर्ष-शत में।

खणेण पहुँच्चइ दूअडउ ( पु० हि ) = क्षण में

मीरा मुझसू मिहर कर ( कबीर ) = मुझ पर।

फिर और काम से लगेगा ( सुनीता ) = काम में।

( ग ) अधिकरण कारक के विशिष्ट प्रयोग—

करण के अर्थ में—

इह जलि मइ पुणु वल्लहइ निहवि न पूरिअ आस ( हेम० ) = जल से, वल्लभ से।

आठ पहर का दाझणा मो पै सह्या न जाइ ( कबीर ) = मुझसे।

मो पै किमि कहि आवै ( सूर० ) = मुझसे।

हिंदी में अधिकरण परसग 'पर' या 'पै' का प्रयोग सम्प्रदान और अपादान में भी होता है जैसे—

अब कापर हम करब सिंगारा ( पद्मा० ) = किसके लिए।

कापर करौं सिंगार पुरुष मोर आँधर = किसके लिए।

जापै सुख चाहत लियो ( बिहारी ) = जिससे

इसी तरह अन्य कारकों में भी व्यत्यय होता रहता है।

( घ ) संस्कृत में √कथ् का कर्म सदैव द्वितीया विभक्ति में रहता है, परंतु हिंदी में उसके साथ करण-परसग से लगाया जाता है जैसे—मैंने उससे कहा। हिंदी में 'मैंने उसको कहा' जैसा प्रयोग नहीं होता। हिंदी में यह विशेषता

अपभ्रंश से आई है जैसे—

मुखिवि नंदु पुत्तंतु यह सयडालस्स कहेइ (कुमार० प्रति०) यहाँ सयडालस्स में यद्यपि संबंध कारक की विभक्ति-स्स दिखाई पड़ती है, परंतु है वह—से का अर्थ देने वाली।

५७ कर्मवाच्य के प्रयोग की विशेषता—हेमचंद्र ने विध्यर्थक-ज्ज प्रत्यय वाले रूपों के प्रयोग की व्याप्ति वर्तमान काल, भविष्यत् काल तथा आज्ञार्थ बतलाने के बाद भाववाच्य और कर्मवाच्य में भी उसके प्रयोग का विधान किया है[1]। हिंदी कर्मवाच्य के अनेक रूपों में से एक यह भी है। इस कर्मवाच्य की, अपभ्रंश से हिंदी तक के विकास की, अवस्थाएं इस प्रकार हैं—

हउं बलि किज्जउँ (हेम०) = मैं बलि [की] जाऊँ।

जाइज्जइ तहिं देसडइ (हेम०) = उस देश में जाया जाय।

जइ आवइ तो आणिअइ (हेम०) = यदि आवे तो आना जाय।

जइ प्रिउ उव्वारिज्जइ (हेम०) = यदि प्रिय उबारा जाय।

करुए सुमन।की चहियत यही सजाय (रहीम) = चाहा जाती है।

मसक की पाँसुरी पयोधि पाटियतु है = पाटा जाता है।

बोलत सुनियै टेर (सूर०) = टेर सुनी जाती है।

नैनन का तरसैय कहाँ लौं (दास) = तरसाया जाय।

(ख) कर्मवाच्य का दूसरा रूप हिंदी में वह है जिसमें करण कारक के परसर्ग ने युक्त कर्ता के साथ सकर्मक धातु का भूतकालिक कृदन्त रूप आता है जैसे मैंने कहा। यह प्रयोग भी अपभ्रंश से ही चला आ रहा है।

ढोल्ला मइँ तुहुँ वारिया (हेम०) = मैंने वारया वारा।

निद्दाए मइँ भणिय तुहुँ (हेम०) = मैंने मन्या।

जे हे रिउ द कुम भॅजिअ। (कीर्ति०)

---

१ ईअ-इज्जौ क्यस्य।

चिजि प्रभृतीनां भावकर्मविधिं वक्ष्याम। येषां █ न वक्ष्यते तेषां संस्कृतातिदेशात्प्राप्तस्य क्यस्य स्थाने ईअ इज्ज इत्येतावादेशौ भवतः। हसीअइ। हसिज्जइ। हसीअन्तो। हसिज्जन्तो। हसीअमाणो। हसिज्जमाणो। पढीअइ। पढिज्जइ। होईअइ। होज्जइ॥ बहुलाधिकारात् क्वचित् क्योपि विकल्पेन भवति। मए नवेज्ज। मए नविज्जेज्ज। तेण लहेज्ज। तेण लहिज्जेज्ज। तेण अच्छेज्ज। तेण अच्छिज्जेज्ज। तेण अच्छीअइ॥— (प्रा० व्या० ३।१६०)

जेन्ने वाचक जन रञ्जिअ। ( कीर्ति० )

बहुवचन कर्ता के साथ—

उन थानन्द् अस का जो न मारा। ( जायसी )

८ क्रिया-संबंधी कुछ अन्य विशिष्ट प्रयोग—क्रियार्थक संज्ञा और जाइ क्रिया के साथ अपभ्रंश में कभी-कभी निषेधवाचक वाक्य बनाया जाता है जो भाववाच्य के अनुरूप होता है जैसे—

पर सुमरणइ न जाइ ( हेम० ) = भागा नहीं जाता।

हियउ न धरणउ जाइ ( स० रास० )।

पर मइ रहण न जाइ ( स० रास० )

इसके समान हिंदी में 'हमसे न रहा जाय', 'हमसे न मरा जाय' जैसे प्रयोग मिलते हैं। पुराने साहित्य में भी—

और गना नहि जात ( सूर )

तौ काहू पै मेटा न जाति अजानी ( सुदामा चरित )

९ संयुक्त क्रिया—अपभ्रंश से हिंदी को संयुक्त क्रियाओं का जो विकास हुआ है वह भी रूप और अर्थ की दृष्टि से वाक्य-विन्यास की महत्त्वपूर्ण विशेषता है। संयुक्त क्रियाओं का प्रयोग भारतीय आर्यभाषा के इतिहास में सबसे पहले अपभ्रंश में ही दिखाई पड़ता है लेकिन रूप और अर्थ दोनों ही दृष्टियों से अपभ्रंश की संयुक्त क्रियाएँ अत्यंत सरल और आरंभिक अवस्था में हैं। उनकी अपेक्षा आधुनिक हिंदी में संयुक्त क्रियाओं का गठन बहुत पेचीदा हो गया है। अपभ्रंश और हिंदी की संयुक्त क्रियाओं का कुछ तुलनात्मक परिचय 'क्रिया' के प्रसंग में दिया जा चुका है, अतः पुनरावृत्ति अनावश्यक है।

१० वाक्य-गठन संबंधी अन्य विचार—अपभ्रंश में प्रायः छोटे-छोटे साधारण वाक्य ही मिलते हैं एक से अधिक वाक्यों अथवा उपवाक्यों वाले मिश्रित और संश्लिष्ट वाक्य बहुत कम मिलते हैं। मिश्रित वाक्य प्रायः वहीं आते हैं जहाँ एक वाक्य शर्त वाला होता है जैसे—

जइ आवइ तो आणिअइ ( हेम० )

जइ ससणेही, तो मुइअ ( हेम० )

जइ पुच्छह घर वड्डाइँ, तो वड्डा घर ओइ ( हेम० )

जइ रुच्चइ पाणासु निउ अकिआ कुड्ड करीजु ( हेम० )

परवर्ती अपभ्रंश में एक से अधिक विशेषण उपवाक्यों को जोड़ने के लिए संबंधवाचक सर्वनाम 'जो' तथा उसके अन्य रूपों से मदद लेने की अपेक्षा

'एनाफोरिक' ढंग से स्वतंत्र वाक्यों में रखने की ओर प्रवृत्ति दिखाई पड़ती है[1] जैसे—

णय घण रेह विणिग्गय निम्मलकर सरयरयणि-पच्चक्खु अमियमउ झरंतउ फुरइ तह चंदह जिणयारह पियह सजणिय-सुह मुह विरहग्गिधूमि कइयलगि झपियउ। ( सं० रास०, १२२ )

( नयघन रेखा विनिर्गत निमल कर शरद्रजन्यां प्रत्यक्षममृतमरं क्षरन् स्फुरति, तस्य चन्द्रस्य जयनाथ प्रियस्य संजनितसुख मुखं विरहाग्निधूमेन क दिनमारभ्य झम्पितम्। )

विद्युल्लता का तरंग, ते पथ-दिश ज्ञान होइते अछ ( वर्ण , ११ क ) मदें जो उन्मत्त हाथि, तन्हि ये जे दाँते आघातल सरल वृक्ष ता सओ च्युत मेल जे निर्यास, तकर परिमल से कइसन अरवनु ! जनि वन देवता काँ आयतन धूप देल अछ। ( वर्ण , ५० क )

पदाति-क घम, एन्हि वाट कादव भइ गउ। ( वर्ण०, ४६ क )

किसी भाषा की आरम्भिक अवस्था में ऐसी सरल वाक्य-योजना का मिलना स्वाभाविक है ! लेकिन आगे चलकर खड़ी बोली में जब गद्य-साहित्य का काफी विकास हुआ तो अनेक प्रकार के मिश्रित वाक्यों की योजना हुई। अपभ्रंश वाक्य-गठन की उक्त विधि हिंदी की मिश्रित और संयुक्त वाक्य-रचना की ओर आरंभिक प्रयत्न है।

---

१ सन्देश रासक स्टडी § ७६ वर्ण रत्नाकर अंग्रेजी भूमिका § ८

# शब्दकोश

६१ हिन्दी शब्द कोश में अपभ्रंश की देन तद्भव शब्दों के विषय में हो हो सकता है क्योंकि अपभ्रंश में प्राय तत्सम शब्दों का बहिष्कार किया गया है। यद्यपि उद्योतन सूरि ने 'कुवलयमाला कहा, (७७८ ई०) में अपभ्रंश के आकर्षण का वर्णन करते हुए कहा है कि 'यह शुद्ध और मिश्रित संस्कृत और प्राकृत शब्दों का समानुपातिक और आनददायक मिश्रण है'[१] और राजशेखर (१० वीं सदी ई०) ने भी लक्षित किया है कि संस्कृत से युक्त होने पर अपभ्रंश आखिर पूरा हो जाता है[२] फिर भी अपभ्रंश-साहित्य में संस्कृत शब्दों का प्रयोग नहीं दिखाई पड़ता। इस बहिष्कार के दो ही कारण हो सकते हैं। या तो धार्मिक प्रतिक्रिया के कारण अपभ्रंश के जैन मुनियों और बौद्ध सिद्धों ने संस्कृत शब्दों की उपेक्षा की, अथवा नितान्त लोकप्रयहृत बोली होने के कारण अपभ्रंश सचमुच ही तत्सम शब्दों से रिक्त रही। जो हो, यह तथ्य है कि साहित्यिक अपभ्रंश में तत्सम शब्द नहीं मिलते।

लेकिन परवर्ती अपभ्रंश में तत्सम शब्दों के आगमन का बाद दिखाई पड़ता है। 'उक्ति व्यक्ति' के छोटे छोटे बिखरे हुए वाक्यों कीर्तिलता के गद्यों और पद्यों तथा 'वर्ण रत्नाकर' की शब्द सूची से इस तथ्य का पता चलता है। अपभ्रंश में जहाँ 'गज' के लिए 'गय,' लोचन' के लोयण, 'मदन' के लिए 'मयण' जैसे तद्भव शब्द चलते थे, वहाँ परवर्ती अपभ्रंश में इन तद्भव शब्दों के साथ-साथ उनके तत्सम रूप भी चलने लगे। यह प्रवृत्ति जायसी, सूर, तुलसी आदि प्राचीन हिंदी कवियों में भी मिलती है।

इय-गय, लोयन मैन, मयक, अपछरा अछरी जैसे अपभ्रंश शब्दों का प्रयोग अवधी और ब्रज में भी बहुत दिनों तक होता रहा, लेकिन धीरे धीरे इनके तत्सम शब्दों के प्रयोग की रुचि बढ़ती गयी। निस्सन्देह यह प्रवृत्ति हिंदी बोलियों के उदय काल में उतनी प्रबल न थी जैसे जायसी में सूर की अपेक्षा तथा सूर में तुलसी की अपेक्षा तत्सम शब्दों के प्रयोग कम हैं। आगे चलकर आधुनिक युग

---

१ अपभ्रंश-काव्यत्रयी की संस्कृत भूमिका में उद्धृत

२ संस्कृतमपभ्रंशं ललितयालिगितं पठेत्—काव्य मीमांसा

